में मनुष्यों को बहुत थोड़ी उम्र वाले देखकर तथा लोगों को विद्या से हीन एवं पशुओं की भांति चेष्टा करने वाले विचारकर उनके सुख सम्पादन करने के लिये तथा उन्हें ज्ञान प्राप्त कराने के लिये इस भविष्य महापुराण को लोक में प्रथित किया था ॥८॥

जयति भुवनदीपो भास्करो लोककर्त्ता
जयति च शितिदेहः शार्ङ्गधन्वा मुरारिः ।
जयति च शशिमौली रुद्रनामाभिधेयो
जयति च स तु देवो भानुमांश्चित्रभानुः ॥९
श्रियावृतं तु राजानं शतानीकं महाबलम् ।
अभिजग्मुर्महात्मानः सर्वे द्रष्टुं महर्षयः ॥१०
भृगुरत्रिर्वसिष्ठश्च पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः ।
पराशरस्तथा व्यासः सुमन्तुर्जैमिनिस्तथा ॥११
मुनिः पैलौ याज्ञवल्क्योगौतमस्तु महातपाः ।
भारद्वाजो मुनिर्धीमांस्तथा नारदपर्वतौ ॥१२
वैशंपायनो महात्मा शौनकश्च महातपाः ।
दक्षोंगिरास्तथा गर्गो गालवश्च महातपाः ॥१३
तानागतानृषीन्दृष्ट्वा शतानीको महीपतिः ।
विधिवत्पूजयामास अभिगम्य महामतिः ॥१४
पुरोहितं पुरस्कृत्य अर्घं गां स्वागतेन च ।
पूजयित्वा ततः सर्वान्प्रणम्य शिरसाभृशम् ॥१५

इस समस्त भुवन को प्रकाश प्रदान करने वाले दीपक के स्वरूप तथा लोकों के कर्त्ता भास्कर भगवान की जय हो । शार्ङ्ग नामक धनुष को धारण करने वाले श्याम शरीर मुरारि की जय हो । मस्तक में चन्द्रमा के आभूषण वाले रुद्र नामधारी की जय हो और भानुमान् चित्रभानु देव की जय हो ॥९॥ श्री से परिपूर्ण महान् बल वाले शतानीक नामक राजा के समीप में महान् आत्मा वाले समस्त महर्षि गण उनके दर्शन करने के लिये गये थे ॥१०॥ उन मुनियों में से कतिपय नामों को प्रदर्शित किया जाता है–भृगु, अत्रि, वसिष्ठ, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, पराशर, व्यास, सुमन्तु, जैमिनी,

पैल, याज्ञवल्क्य, गौतम, महा-तपस्वी भारद्वाज मुनि, धीमान् नारद, पर्वत, वैशम्पायन, माहात्मा शौनक, महा-तपस्वी दक्ष, अङ्गिरा गर्ग और महान् तप वाले गालव ये सब महर्षि गण थे जो कि शतानीक राजा के पास गये थे ।।११-१३।। उनके समीप में समागत महान् महर्षियों के मण्डल को देख कर अधिक बुद्धिमान् राजा शतानीक ने उठकर आगे आकर उन सब की विधि के साथ पूजा की थी ।।१४।। राजा शतानीक ने अपने पुरोहित को आगे लेकर अघ पाद्यादि के सहित पूर्ण स्वागत के द्वारा सबकी समर्चा की और फिर शिर चरणों में रख कर बार-बार प्रणाम किया था ।।१५।।

सुखासीनाँस्ततो राजा निरातंकान्गतक्लमान् ।
उवाच प्रणतो भूत्वा बाहुमुद्धृत्य दक्षिणम् ।।१६
इदानीं सफलं जन्म मन्येऽहं भुवि सत्तमाः ।
आत्मनो द्विजशार्दूलास्तथा कीर्तिर्यशोबलम् ।।१७
धन्योऽहं पुण्यकर्मा च यतो मां द्रष्टुमागताः ।
येषां स्मरणमात्रेण युष्माकं पूयते नरः ।।१८।।
श्रोतुमिच्छाम्यहं किंचिद्धर्मशास्त्रमंशास्त्रमनुत्तमम् ।
आनृशंस्यं समाश्रित्य कथयध्व महाबलाः ।।१९
येनाहं धर्मशास्त्रं तु श्रुत्वा गच्छे परां गतिम् ।
यथा गतो मम पिता श्रुत्वा वै भारतं पुरा ।।२०
तथोक्तास्तेन राज्ञा वै ब्राह्मणास्ते समन्ततः ।
समागम्य मिथस्ते तु विमृस्य च भृशं तदा ।।२१
पूजयित्वा ततो व्यासमिदं वचनमब्रुवन् ।
व्यासं प्रसादय विभो एष ते कथयिष्यति ।।२२
तिष्टत्यस्मिन्महाबाहो वयं वक्तुं न शक्नुमः ।
तिष्ठमाने गुरौ शिष्यः कथं वक्ति महामते ।।२३

इसके अनन्तर जब वे सब सुखपूर्वक बैठ गये और निरातङ्क होकर सब ने अपना श्रम दूर कर दिया तब राजा ने अपना दाहिना हाथ उठाकर प्रणत होते हुए कहा—।।१६।। हे द्विजों में शार्दूल के समान श्रेष्ठ गण !

मैं इस भू-मण्डल में आज इस समय अपना जन्म, कीर्त्ति, यश और बल सभी सफल मानता हूँ ।।१७।। मैं बहुत ही अधिक पुण्य कर्मों वाला हूँ और परम भाग्यशाली हूँ कि आप सब लोग मुझे दर्शन देने के लिये मेरे यहाँ पधारे हैं जिन आप लोगों के केवल स्मरण कर लेने भर से ही मनुष्य पवित्र हो जाया करता है ।।१८।। मैं अब कुछ सर्वश्रेष्ठ धर्म शास्त्र के श्रवण करने की इच्छा करता हूँ । अतः आप लोग महान् बलशाली हैं, अत्यन्त सरलता का समाश्रय करके कहने की कृपा करें ।।१९।। जिससे धर्म शास्त्र को सुनकर परा गति को प्राप्त हो जाऊँ । जिस तरह पहिले मेरे पिता भारत का श्रवण करके परम गति को प्राप्त हुए थे ।।२०।। इसप्रकार से उस राजा शतानीक के द्वारा कहे गये उन ब्राह्मणों ने सब ओर से इकट्ठे होकर और आपस में उस समय भली भाँति विचार किया ।।२१।। इसके अनन्तर वे सब व्यास देव की पूजा करके उन से यह बोले—हे विभो! आप महर्षि व्यासजी को प्रसन्न करलो । यह आपको धर्मशास्त्र श्रवण करायेंगे ।।२२।। हे महा बाहो ! इन महर्षि चरण के यहाँ विद्यमान होने पर हम लोग कुछ भी कहने में असमर्थ हैं । हे महामते ! जब गुरुवर उपस्थित होते हैं तो शिष्य किस तरह कह सकता है ।।२३।।

अञ्चलिः शिरसा ब्रह्मन्कृतोऽयं पादयोस्तव ।
ब्रूहि मे धर्मशास्त्रं तु येनाहं पूततां व्रजे ।।२४

समुद्धर भवादस्मात्कीर्तयित्वा कथां शुभाम् ।
यथा मम पिता पूर्वं कीर्तयित्वा तु भारतम् ।।२५

तस्यैतद्वचनं श्रुत्वा व्यासो वचनमब्रवीत् ।
एष शिष्यः सुमंतुर्मे कथयिष्यति ते प्रभो ।।२६

यदिच्छसि महाबाहो प्रीतिदं चाद्भुतं शुभम् ।
श्रव्यं भरतशार्दूल सर्वपापभयापहम् ।।२७

यथा वैशंपायनेन पुरा प्रोक्तं पितुस्तव ।
महाभारतव्याख्यानं ब्रह्महत्याव्यपोहनम् ।।२८

अथ तमृषयः सर्वे राजानमिदमब्रुवन् ।
साधु प्रोक्तं महाबाहो व्यासेनामितबुद्धिना ॥२६
सुमंतुं पृच्छ राजर्षे सर्वशास्त्रविशारदम् ।
अस्माकमपि राजेन्द्र श्रवणे जायते मतिः ॥३०

राजा शतानीक ने कहा—हे ब्रह्मन् ! मैं शिर के सहित यह अञ्जलि आपके चरणों में रखता हूँ । आप मुझे कृपा कर धर्म शास्त्र का श्रवण कराइये जिससे मैं पवित्र हो जाऊँ ॥२४॥ शुभ कथा का वर्णन करके मुझे इस संसार से पार कर दीजिए । जिस तरह भारत का कीर्त्तन करके पहिले मेरे पिता का उद्धार किया था ॥२५॥ उस राजा के इस विनम्र वचन को सुनकर महर्षि व्यासजी ने कहा—हे प्रभो ! यह सुमन्तु मेरा ही एक शिष्य है । यह तुमको धर्मशास्त्र कहेगा ॥२६॥ हे महान् वाहुओं वाले ! जो तुम प्रीति का देने वाला, परम अद्भुत और शुभ सुनना चाहते हो तो हे भरत शार्दूल ! समस्त प्रकार के पाप और भयों के अपहरण करने वाला शास्त्र सुनना चाहिए ॥२७॥ पहिले जिसप्रकार वैशम्पायन मुनि ने तुम्हारे पिता को सुनाया था वह तहाभारत का व्याख्यान ब्रह्म हत्या दूर हटाने वाला था ॥२८॥ इसके पश्चात् समस्त उन ऋषियों ने उस राजा से कहा—हे महावाहो ! अपरिमित बुद्धि वाले व्यासदेव ने वहुत ही समुचित कहा है । हे राजर्षे ! समस्त शास्त्रों के महान पण्डित सुमन्तु मुनि से आप पूछिए । हे राजेन्द्र ! हम लोगों को भी श्रवण करने की इच्छा उत्पन्न हो रही है ॥२९–३०॥

पुण्याख्यानं मम ब्रह्मन्पावनाय प्रकीर्तय ।
श्रुत्वा यद्ब्राह्मणश्रेष्ठ मुच्येऽहं सर्वपातकात् ॥३१
नानाविधानि शास्त्राणि संति पुण्यानि भारत ।
यानि श्रुत्वा नरो राजन्मुच्यते सर्वकिल्बिषैः ॥३२
किमिच्छसि महाबाहो श्रोतुं यत्त्वां ब्रवीमि वै ।
भारतादिकथानां तु यासु धर्मादयः स्थिताः ॥३३

चतुर्णामिह वर्णानां श्रेयसे यानि सुव्रत ।
भवंति द्विजशार्दूल श्रुतानि भुवनत्रये ।।३४
विशेषतश्चतुर्थस्य वर्णस्य द्विजसत्तम ।।३५

ब्राह्मणादिषु वर्णेषु वेदाः प्रकल्पिताः ।
मन्वादीनि च शास्त्राणि तथांगानि समंततः ।।३६

शूद्राश्चैव भृशं दीनाः प्रतिभांति द्विजप्रभो ।
धर्मार्थकाममोक्षस्य शक्ताः स्युरवने कथम् ।।३७

राजा शतानीक ने कहा—हे ब्रह्मन् ! आप मुझे पवित्र करने के लिये किसी पुण्यतम आख्यान का वर्णन करें। हे ब्राह्मणों में श्रेष्ठ ! जिसका श्रवण करके मैं सब तरह के पातकों से मुक्त होजाऊँ ।।३१।। सुमन्तु ने कहा—हे भारत ! अनेक प्रकार के परम पुण्यशास्त्र हैं जिनको सुनकर हे राजन् ! मनुष्य सब पापों से छुटकारा पाजाया करता है ।।३२।। हे महा-बाहो ! आप कथा सुनना चाहते हैं जिसको कि मैं तुमको सुनाऊँ ? भारत आदि की बहुत-सी कथाऐं हैं जिनमें कि धर्म आदि सबका वर्णन रहता है ।।३३।। हे सुव्रत ! तीनों भुवनों में चार वर्णों के कल्याण के लिये जो भी हैं वे सब श्रुत हैं ।।३४।। खास करके चतुर्थ वर्ण के विषय में भी श्रुत है ।।३५।। ब्राह्मण आदि तीन वर्णों में वेद बताये गये हैं और मनु आदि शास्त्र और उनके बहुत से सभी अङ्ग शास्त्र भी हैं ।।३६।। विचारे शूद्र बहुत ही हीन मालूम होते हैं। हे द्विज प्रभो ! ये शूद्र धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की प्राप्ति करने में कैसे समर्थ हो सकते हैं ।।३७।।

साधुसाधु महाबाहो साधु पृष्टोऽस्मि मानद ।
शृणु मे वदतो राजन्पुराणं नवमं महत् ।।३८
यच्छ्रुत्वा सर्वपापेभ्यो मुच्यते मानवो नृप ।
अश्वमेधफलं प्राप्य गच्छेद्भानौ न संशयः ।।३९
इदं तु ब्रह्मणा प्रोक्तं धर्मशास्त्रमनुत्तमम् ।
विदुषा ब्राह्मणेनेदमध्येतव्यं प्रयत्नतः ।।४०

शिष्येभ्यश्चैव वक्तव्यं चातुर्वर्ण्येभ्य एव हि ।
अध्येतव्यं न चान्येन ब्राह्मणं क्षत्रियं विना ।
श्रोतव्यमेव शूद्रेण नाध्येतव्यं कदाचन ॥४१
देवार्चां पुरतः कृत्वा ब्राह्मणैश्च नृपोत्तम ।
श्रोतव्यमेव शूद्रैश्च तथान्यैश्च द्विजातिभिः ॥४२
श्रौतं स्मार्तं हि वै धर्मं प्रोक्तमस्मिन्नृपोत्तम ।
तस्माच्छूद्रैर्विना विप्रान्न श्रोतव्यं कथंचन ॥४३

सुमन्तु मुनि ने कहा—हे मानद ! हे महाबाहो ! यह तुमने बहुत ही अच्छा प्रश्न किया है । अब मैं तुमको बताता हूँ और तुम महान् नवम पुराण का श्रवण करो ॥३८॥ हे नृप ! यह ऐसा पुराण है जिसको सुन कर मानव समस्त पापों से छूट जाता है और अश्वमेध यज्ञ करने का फल प्राप्त करके वह सूर्य लोक में चला जाता है–इसमें कुछ भी संशय नहीं है ॥३९॥ इसको, जोकि सर्वोतम धर्मशास्त्र है,ब्रह्माजी ने कहा था । विद्वान् ब्राह्मण को इसका प्रयत्न के साथ अवश्य ही अध्ययन करना चाहिए ॥४०॥ और चारों वर्णों के शिष्यों के लिये इसको कहना चाहिए । ब्राह्मण तथा क्षत्रिय को छोड़ कर अन्य किसी भी वर्ण वाले को इसका अध्ययन नहीं करना चाहिए । शूद्र को तो इसे सुनना ही चाहिए उसे इसका अध्ययन कभी नहीं करना चाहिए ॥४१॥ हे नृपोत्तम ! पहले देव पूजन करके ब्राह्मणों के द्वारा तथा अन्य द्विजातियों के द्वारा और शूद्रों के द्वारा इसे सुनना चाहिए ॥४२॥ हे नृपों में उत्तम! इस पुराण में श्रौत अर्थात् श्रुति से प्रतिपादित और स्मार्त्त अर्थात् स्मृतियों से प्रतिपादित धर्म कहा गया है । इससे विप्रों के बिना शूद्रों के द्वारा किसी प्रकार से भी नहीं श्रवण करना चाहिए ॥४३॥

इदं शास्त्रमधीयानो ब्राह्मणः संशितव्रतः ।
मनोवाग्देहजैर्न्नित्यं कामदोषैर्न लिम्पते ॥४४
शृण्वंति चापि ये राजन्भक्त्या वै ब्राह्मणादयः ।
मुच्यंते पातकैः सर्वैर्गच्छंति चदिवं प्रभो ॥४५

श्रावयेच्चापि यो विप्रः सर्वान्वर्णान्नृपोत्तम ।
स गुरु प्रोच्यते तात वर्णानामिह सर्वशः ॥४६
स पूज्यः सर्वकालेषु सर्वैर्वर्णैर्नराधिप ।
पृथिवीं च तथैवेमां कृत्स्नामेकोपि सोऽर्हति ॥४७
इदं स्वस्त्ययनं श्रेष्ठमिदं बुद्धि विवर्धनम् ।
यशस्यं सततमिदं निःश्रेयसं परम् ॥४८
अस्मिन्धर्मोऽखिलेनोक्तो गुणदोषौ च कर्मणाम् ।
चतुर्णामपि वर्णानामाचारश्चापि शाश्वतः ॥४९

इस शास्त्र का अध्ययन करने वाला संशित व्रत ब्राह्मण मन-वाणी और शरीर से उत्पन्न होने वाले कर्मों के दोषों से वह लिप्त नहीं हुआ करता है ॥४४॥ हे राजन् ! जो ब्राह्मण आदि इसका भक्ति पूर्वक श्रवण करते हैं वे सब पातकों से छूट जाया करते हैं और अन्त में स्वर्ग की प्राप्ति करते हैं ॥४५॥ हे नृप श्रेष्ठ ! जो विप्र समस्त वर्णों को इसका श्रवण कराता है वह इस संसार में सब प्रकार वर्णों का गुरु कहा जाता हैं ॥४६॥ हे नराधिप ! वह सब समयों में समस्त वर्णों के द्वारा पूजा के योग्य होता है । और उसी प्रकार से इस समस्त पृथ्वी के लिये वह एक ही योग्य होता है ॥४७॥ यह कल्याण का आधार है, परम श्रेष्ठ है और बुद्धि का बढ़ाने वाला है । यश देने वाला और सदा परम श्रेय सम्पादन करने वाला है ॥४८॥ इसमें पूर्ण धर्म कहा गया है और कर्मों के गुण तथा दोष भी बताये गये हैं और इसमें चारों वर्णों का शाश्वत आचार भी वर्णित किया गया है ॥४९॥

---

## ।। सृष्टि वर्णन ।।

शृणुष्वेदं महाबाहो पुराणं पंचलक्षणम् ।
यच्छ्रुत्वा मुच्यते राजन्पुरुषो ब्रह्महत्यया ।।१
पर्वाणि चात्र वै पंच कीर्तितानि स्वयंभुवा ।
प्रथम कथ्यते ब्राह्मं द्वितीयं वैष्णवं स्मृतम् ।।२
तृतीयं शैवमाख्यातं चतुर्थं त्वाष्ट्रमुच्यते ।
पंचमं प्रतिसर्गाख्यं सर्वलोकैः सुपूजितम् ।।३
एतानि तात पर्वाणि लक्षणानि निबोध मे ।
सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वंतराणि च । ४
वंशानुचरितं चैव पुराणं पंचलक्षणम् ।
चतुर्दशभिर्विद्याभिर्भूषितं कुरुनन्दन ।।५
अंगानि चतुरो वेदा मीमांसा न्यायविस्तरः ।
पुराणं धर्मशास्त्रं च विद्या ह्येताश्चतुर्दश ।।६
आयुर्वेदो धनुर्वेदो गांधर्वश्चैव ते त्रयः ।
अर्थशास्त्रं चतुर्थं तु विद्या ह्यष्टादशैव ताः ।७

सुमन्तु ने कहा—हे महावाहो ! अब इस पांच लक्षण वाले पुराण का तुम श्रवण करो जिसको सुनकर पुरुष ब्रह्महत्या से मुक्ति पा जाया करता है ।।१।। स्वयम्भू ने इस के पाँच पर्व कहे हैं । उनमें प्रथम पर्व ब्राह्म कहा जाता है । दूसरे पर्व का नाम वैष्णव कहा गया है ।।२।। तीसरे पर्व का नाम शैव कहा गया है और चतुर्थ का नाम त्वाष्ट्र कहा जाता है । पंचम का नाम प्रतिसर्ग है जोकि समस्त लोकों के द्वारा पूजित होता है ।।३।। हे तात ! ये पाँच पर्वों के नाम हैं अब इनके लक्षणों को समझ लो जिन्हें मैं बतलाता हूँ । पुराण के पांच लक्षण होते हैं इसमें सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर और वंशानुचरित होते हैं । हे कुरुनन्दन ! यह चौदह विद्याओं से भूषित हुआ करता है । ।।४-५।। चार वेद—उन वेदों के छन्द शिक्षादि छै अङ्ग—मीमांसा, न्याय का विस्तार, पुराण, और धर्मशास्त्र ये कुल चौदह विद्याऐं होती हैं ।।६।। आयुर्वेद,

धनुर्वेद और गान्धर्व ये तीन हैं और चौथा अर्थशास्त्र है। इन चारों को मिला कर अठारह विद्याऐं हो जाती हैं ॥७॥

प्रथमं कथ्यते सर्गो भूतानामिह सर्वशः।
यच्छ्रुत्वा पापनिर्मुक्तो याति शांतिमनुत्तमाम् ॥८
जगदासीत्पुरा तात तमोभूतमलक्षणम्।
अविज्ञेयमतर्क्यं च प्रसुप्तमिव सर्वशः ॥९
ततः स भगवानीशो ह्यव्यक्तो व्यंजयन्निदम्।
महाभूतानि वृत्तौजाः प्रोत्थितस्तमनाशनः ॥१०
योसावतींद्रियोऽग्राह्यः सूक्ष्योऽव्यक्तः सनातनः।
सर्वभूतमयोऽचिंत्यः स एष स्वयमुत्थितः। ११
योसौ षड्विंशको लोके तथा यः पुरुषोत्तमः।
भास्करश्च महाबाहो परं ब्रह्म च कथ्यते ॥१२
सोऽभिध्याय शरीरात्स्वात्सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः।
अप एव ससर्जादौ तासु वीर्यमवासृजत् ॥१३
यस्मादुत्पद्यते सर्वं सदेवासुरमानुषम्।
बीजं शुक्रं तथा रेत उग्रं वीर्यं च कथ्यते ॥१४

सर्व प्रथम यहाँ संसार में भूतों के सर्ग को कहा जाता है जिसका श्रवण करके मनुष्य पाप से निर्मुक्त हो जाता है और सर्वोत्तम शान्ति को प्राप्त किया करता है ॥८॥ हे तात ! पहिले यह जगत् तमोभूत अर्थात् अन्धकार पूर्ण और लक्षणहीन था। जोकि विशेष रूप से जानने के अयोग्य और तर्क न करने के योग्य था जैसा कि सब प्रकार से सो रहा हो ॥९॥ इसके पश्चात् वह भगवान् ईश अव्यक्त इसको प्रकट करते हुए महाभूत वृत्तौजा तम का नाश करने वाला उत्थित हुआ ॥१०॥ वह यह अतीन्द्रिय अर्थात् इन्द्रियों के द्वारा न ज्ञान किये जाने वाला—अग्राह्य, सूक्ष्म, अव्यक्त, सनातन, सर्व भूतमय और अचिन्त्य है। वह यह स्वयं उत्थित हुआ ॥११॥ जो यह लोक में षड्विंशक है तथा जो पुरुषोत्तम है और भास्कर है। हे महाबाहो ! यह परब्रह्म कहा जाया करता है ॥१२॥ अपने शरीर से विविध प्रकार की प्रजा के सृजन करने की इच्छा

वाले उसने प्रकट होकर आदि में जल की ही सृष्टि की थी और उसमें वीर्य का अब सृजन किया था ।।१३।। जिनसे देवता, असुर और मनुष्य सब उत्पन्न होते हैं यह बीज, शुक्र, रेत, उग्र और वीर्यं नाम से कहा जाता है ।।१४।।

वीर्यस्यैतानि नामानि कथितानि स्वयंभुवा ।
तदंडमभवद्धैमं ज्वालामालाकुलं विभो ।।१५
यस्मिञ्जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः ।
सुरज्येष्ठश्चतुर्वक्त्रः परमेष्ठी पितामहः ।।१६
क्षेत्रज्ञः पुरुषो वेधाः शम्भुर्नारायणस्तथा ।
पर्यायवाचकैः शब्दैरेवं ब्रह्मा प्रकीर्त्यते ।।१७
सदा मनीषिभिस्तात विरंचिः कंजजस्तथा ।
आपो नारा इति प्रोक्ता आपौ वै नरसूनवः ।।१८
ता यदस्यायनं पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः ।
अरमित्येव शीघ्राय नियता कविभिः कृताः ।।१९
आप एवार्णवीभूत्वा सुशीघ्रास्तेन ता नराः ।
यत्तत्कारणमव्यक्तं नित्यं सदसदात्मकम् ।।२०
तद्विसृष्टः स पुरुषो लोके ब्रह्मेति कीर्त्यते ।
एवं स भगवानंडे तत्त्वमेव निरूप्य वै ।।२१

स्वयम्भू ने वीर्य के ये नाम कहे हैं । वह ज्वाला मालाओं में आकुल सुवर्ण का दण्ड हो गया था ।।१५।। जिसमें स्वयं समस्त लोकों के पितामह ब्रह्मा ने जन्म ग्रहण किया था । परमेष्ठी पितामह समस्त देवों में श्रेष्ठ और चार मुख वाले हैं ।।१६।। क्षेत्रज्ञ, पुरुष, वेधा, शम्भु, नारायण इन पर्याय-वाचक शब्दों के द्वारा इस ब्रह्मा को कहा जाया करता है ।।१७।। हे तात ! सर्वदा मनीषियों के द्वारा विरञ्चि, पद्मज कहा जाता है । जलों को नार कहे गये हैं वे आप (जल) नर सूनु हैं ।।१८।। वह जल जिसका पहिले अयन अर्थात् निवास का स्थान है । इसी से उनका नाम नारायण कहा गया है । अरम् यही कवियों ने शीघ्र के लिये नियत किये हैं ।।१९।। आप अर्थात् जल ही अर्णव होकर सुशीघ्र होते हैं ।

इससे वे नर हैं। जो उसका कारण अव्यक्त है वह नित्य और सद्-असद् स्वरूप वाला होता है ॥२०॥ उसके द्वारा विसृष्ट वह पुरुष है जो लोक में 'ब्रह्म' कहा जाता है। इस प्रकार से अण्ड में तत्व का ही निरूपण करके वह भगवान् होते हैं ॥२१॥

ध्यानमास्थाय राजेन्द्र तदंडमकरोद्द्विधा ।
शकलाभ्यां च राजेन्द्र दिवं भूमिं च निर्ममे ॥२२
अंतर्व्योम दिशश्चाष्टौ वारुणं स्थानमेव हि ।
ऊर्द्ध्वं महान्गतो राजन्समन्ताल्लोकभूतये ॥२३
महतश्चाप्यहंकारस्तस्माच्च त्रिगुणा अपि ।
त्रिगुणा अतिसूक्ष्मास्तु बुद्धिगम्या हि भारत ॥२४
उत्पत्तिहेतुभूता वै भूतानां महतां नृप ।
तेषामेव गृहीतानि शनैः पंचेद्रियाणि तु ॥२५
तथैवावयवाः सूक्ष्माः षण्णामप्यमितौजसाम् ॥२६
संनिवेश्यात्ममात्रासु स राजन्भगवान्विभुः ।
भूतानि निर्ममे तात सर्वाणि विधिपूर्वकम् ॥२७
यन्मूर्त्यवयवाः सूक्ष्मास्तस्येमान्याश्रयाणि षट् ।
तस्माच्छरीरमित्याहुस्तस्य मूर्तिं मनीषिणः ॥२८

ध्यान में आस्थित होकर हे राजेन्द्र ! उस अण्ड को दो प्रकार का किया था। उन खण्डों के द्वारा दिव और भूमि का निर्माण किया था ॥२२॥ अन्तर्व्योम—आठ दिशाऐं और वारुण स्थान की रचना की। हे राजन् ! सब ओर से इस लोक की विभूति के लिये महान् ऊर्ध्व को गया ॥२३। महत्तत्त्व से अहङ्कार उत्पन्न हुआ और अहङ्कार से सत्त्व, रज और तम इन तीन गुणों की उत्पत्ति हुई। हे भारत ! ये त्रिगुण अत्यन्त सूक्ष्म हैं जो कि केवल बुद्धि से ही गम्य होते हैं ॥२४॥ हे नृप ! ये महान् भूतों की उत्पत्ति के कारण हुआ करते हैं। उनकी धीरे से ये पाँच इन्द्रियाँ गृहीत होती हैं ॥२५॥ उसी प्रकार से अमित ओज वाले छैओं के सूक्ष्म अवयव होते हैं ॥२६॥ हे राजन् ! व्यापक भगवान् ने आत्म मात्राओं में अर्थात् उनको पंच तन्मात्राओं में सन्निविष्ट करके विधि

के साथ समस्त प्राणियों का निर्माण किया ॥२७॥ जिस मूर्त्ति के ये सूक्ष्म अवयव हैं उसके ये छै आश्रय होते हैं। इसी हेतु से मनीषी लोग उसकी मूर्त्ति को शरीर इस नाम से कहते हैं ॥२८॥

महांति तानि भूतानि आविशन्ति ततो विभुम् ।
कर्मणा सह राजेन्द्र सगुणाश्चापि वै गुणाः ॥२९
तेषामिदं तु सप्तानां पुरुषाणां महौजसाम् ।
सूक्ष्माभ्यो मूर्तिमात्राभ्यः संभवत्यव्ययाद्वचयम् ॥३०
भूतादिमहतस्तात येन व्याप्तमिदं जगत् ।
तस्मादपि महाबाहो पुरुषाः पंच एव हि ॥३१
केचिदेवं परां तात सृष्टिमिच्छति पन्डिताः ।
अन्येऽप्येवं महाबाहो प्रवदन्ति मनीषिणः ॥३२
योऽसावात्मा परस्तात कल्पादौ सृजते तनुम ।
प्रजनश्च महाबाहो सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ॥३३
तेन सृष्टः पुद्गलस्तु प्रधानं विशते नृप ।
प्रधानं क्षोभितं तेन विकारान्सृजते बहून् ॥३४
उत्पद्यते महांस्तस्मात्ततो भूतादिरेव हि ।
उत्पद्यते विशालं च भूतादेः कुरुनन्दन ॥३५

हे राजेन्द्र ! वे भूत महान् हैं और विभु में आविष्ट हो जाया करते हैं। कर्म के साथ गुण और सगुण भी आविष्ट हो जाते हैं ॥२९॥ उन सात महान् ओज वाले पुरुषों की सूक्ष्म मूर्त्ति मात्राओं से अव्यय से द्वय का सम्भव होता है ॥३०॥ हे तात ! भूत आदि महत् है जिससे कि यह समस्त जगत् व्याप्त है। हे महाबाहो ! उससे भी पांच ही पुरुष होते हैं ॥३१॥ हे तात ! इस प्रकार से कुछ विद्वान् परा सृष्टि की इच्छा करते हैं। अन्य मनीषीगण भी इसी प्रकार से कहते हैं ॥३२॥ हे तात ! जो यह आत्मा पर है वह कल्प के आदि में तनु का सृजन किया करता है और प्रजन करता है। यह अनेक प्रकार की प्रजाओं के सृजन करने की इच्छा वाला होता है ॥३३॥ हे नृप ! उसके द्वारा सृजन किया हुआ पुद्-गल प्रधान में प्रवेश करता है। उसके द्वारा प्रधान क्षोभित हो जाता है

और फिर वह बहुत से विकारों का सृजन करता है ।।३४।। उससे महान् उत्पन्न होता और उससे भूतादि उत्पन्न होते हैं। हे कुरुनन्दन ! फिर भूतादि का यह विशाल स्वरूप होता है ।।३५।।

विशालाच्च हरिस्तात हरेश्चापि वृकास्तथा ।
वृकैर्मु ष्णं ति च बुधास्तस्मात्सर्वं भवेन्नृप ।।३६
तथैषामेव राजेन्द्र प्रादुर्भवति वेगतः ।
मात्राणां कुरुशार्दू ल विबोधस्तदनंतरम् ।।३७
तस्मादपि हृषीकाणि विविधानि नृपोत्तम ।
तथेयं सृष्टिराख्याताऽऽराध्यतः कुरुनन्दन ।।३८
भूयो निबोध राजेन्द्र भूतानामिह विस्तरम् ।
गुणाधिकानि सर्वाणि भूतानि पृथिवीपते ।।३९
आकाशमादितः कृत्वा उत्तरोत्तरमेव हि ।
एकं द्वौ च तथा त्रीणि चत्वारश्चापि पंच च ।।४०
ततः स भगवान्ब्रह्मा पद्मासनगतः प्रभुः ।
सर्वेषां तु स नामानि कर्माणि च पृथक्पृथक् ।।४१
वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक्संस्थाश्च निर्ममे ।
कर्मोद्भवानां देवानां सोसृजद्देहिनां प्रभुः ।।४२

उस विशाल से हरि और हरि से वृक तथा वृकों से बुध होते हैं तथा उससे फिर सब हुआ करता है ।।३६।। हे राजेन्द्र ! इनका बड़े वेग से प्रादुर्भाव होता है। हे कुरुशार्दूल। उसके अनन्तर मात्राओं का विशेष बोध हुआ करता है ।।३७।। हे नृपों में श्रेष्ठ ! उससे विविध हृषीक अर्थात् विषयेन्द्रियाँ होती हैं ! इस प्रकार से आराध्य देव से यह सृष्टि बताई है ।।३८।। हे राजेन्द्र ! फिर यहाँ भूतों का विस्तार होता है ऐसा समझ लो। हे पृथिवीपते ! ये समस्त भूत गुणों से अधिक हुआ करते हैं ।।३९।। सबसे आदि में आकाश की रचना करके उत्तरोत्तर एक-दो-तीन-चार और पाँचों को बनाया ।।४०।। इसके अनन्तर उन पद्मासन पर बैठे हुए भगवान् ब्रह्माजी ने सबके नाम और अलग-अलग कर्मों का निर्माण किया था ।।४१।। आदि में वेद शब्दों से ही उस प्रभु ने पृथक संस्था का

निर्माण किया था और कर्म से उत्पन्न देहधारी देवों का उसने सृजन किया था ।।४२।।

तुषितानां गणं राजन्यज्ञं चैव सनातनम् ।
दत्त्वा वीर समानेभ्यो गुह्यं ब्रह्म सनातनम् ।।४३
दुदोह यज्ञसिद्धयर्थमृग्यजुः सामलक्षणम् ।
कालं कालविभक्तीश्च ग्रहानृतूंस्तथा नृप ।।४४
सरितः सागराञ्छैलान्समानि विषमाणि च ।
कामं क्रोधं तथा वाचं रतिं चापि कुरूद्वह ।।४५
सृष्टिं ससर्ज राजेन्द्र सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ।
धर्माधर्मौ विवेकाय कर्मणां च तथासृजत् ।।४६
सुखदुःखादिभिर्द्वंद्वैः प्रजाश्चेमा न्ययोजयत् ।
अण्व्योमात्राविनाशिन्योदशार्धानांतु याःस्मृताः ।।४७
ताभिः सर्वमिदं वीर संभवत्यनुपूर्वशः ।
यत्कृतं तु पुरा कर्म संवियुक्तन वै नृप ।।४८
स तदेव स्वयं भेजे सृज्यमानं पुनः पुनः ।
हिंसाहिंस्रे मृदुक्रूरे धर्माधर्मे ऋतानृते ।।४९

हे राजन् ! तुषितों के गण को और सनातन यज्ञ को तथा सनातन गुह्य ब्रह्म को समानों के लिये दिया था ।।४३।। हे नृप ! फिर उसने यज्ञों की सिद्धि करने के लिये ऋग्, यजु और साम लक्षण वाले का दोहन किया था । काल और काल की विभक्तियों को, ग्रहों को तथा ऋतुओं को बनाया था ।।४४।। समस्त नदियाँ, समुद्र, पर्वत, सम और विषम, काम, क्रोध, वाणी और रति का सृजन किया था ।।४५ । हे राजेन्द्र ! विविध भांति की प्रजाओं की सृष्टि करने की इच्छा रखने वाले ने कर्मों के विवेक के लिये धर्म और अधर्म की रचना की थी ।।४६।। फिर इस विरचित प्रजा को सुख-दुःख आदि के द्वन्द्वों से नियोजित किया था जो कि दशार्धों की अणु मात्रा विनाश वाली कही गई है ।।४७।। हे वीर ! यह सब उनसे अनुपूर्वशः उत्पन्न होता है । जो पहिले जन्म में कर्म किया गया है उससे संनियुक्त होकर ही सम्भव हुआ करता है ।।४८।।

बार-बार सृज्य मान उसी को स्वयं सेवन किया करता था। हिंस्र और अहिंस्र, मृदु और क्रूर, धर्म और अधर्म तथा ऋत और अनृत इन सबका वह स्वयं सेवन किया करता है ॥४६॥

यद्यथास्याभवत्सर्गे तत्तस्य स्वयमाविशत् ।
यथा च लिङ्गान्यृतवः स्वयमेवानुपर्यये ॥५०
स्वानिस्वान्यभिपद्यन्ते तथा कर्माणि देहिनः ।
लोकस्येह विवृद्धयर्थं मुखबाहूरुपादतः ॥५१
ब्रह्म क्षत्रं तथा चौभौ वैश्यशूद्रौ नृपोत्तम ।
मुखानि यानि चत्वारि तेभ्यो वेदा विनिःसृताः ॥५२
ऋग्वेदसंहिता तात वसिष्ठेन महात्मना ।
पूर्वान्मुखान्महाबाहो दक्षिणाच्चापि वै शृणु ॥५३
यजुर्वेदो महाराज याज्ञवल्क्येन वै सह ।
सामानि पश्चिमात्तात गौतमश्च महाऋषिः ॥५४
अथर्ववेदो राजेंद्र मुखाच्चाप्युत्तरान्नृप ।
ऋषिश्चापि तथा राजञ्छौनको लोकपूजितः ॥५५
यत्तन्मुखं महाबाहो पञ्चमं लोकविश्रुतम् ।
अष्टादश पुराणानि सेतिहासानि भारत ॥५६
निर्गतानि ततस्तस्मान्मुखात्कुरुकुलोद्वह ।
तथान्याः स्मृतयश्चापि यमाद्या लोकपूजिताः ॥५७

इसके सर्ग में जो भी जिस प्रकार का हुआ वह उसके सर्ग में स्वयं आविष्ट होता था। जैसे लिग होते हैं वैसी ही ऋतुऐं स्वयं ही एक दूसरी के बाद आ जाया करती हैं ॥५०॥ यहां संसार में लोक को विवृद्धि के लिये देहधारी मुख, बाहु उरु और पैर से अपने-अपने कर्मों को प्राप्त हुआ करते हैं ॥५१॥ हे नृपश्रेष्ठ ! ब्राह्मण, क्षत्रिय और दोनों वैश्य तथा शूद्र ये चार मुख हैं उनसे वेद निकले हैं ॥५२॥ हे तात ! ऋग्वेद संहिता महात्मा वसिष्ठ के साथ पूर्व मुख से निःसृत हुई थी। हे महाराज ! दक्षिण मुख से याज्ञवल्क्य के साथ यजुर्वेद निकला था। पश्चिम से सामवेद

की संहिता और गौतम ऋषि प्रकट हुए। हे राजेन्द्र! उत्तर मुख से अथर्व वेद और लोक के द्वारा पूजित शौनक ऋषि निकले ।।५३-५५।। हे महावाहो ! पाँचवाँ जो लोक में परम प्रसिद्ध मुख है, उससे इतिहास के सहित अठारह पुराण निकले थे। इसके अनन्तर अन्य लोक पूजित यमादि अनेक स्मृतियाँ भी उस मुख से निकलीं थीं ।।५६-५७।।

ततः स भगवान्देवो द्विधा देहमकारयत् ।
द्विधा कृत्वात्मनो देहमर्धेन पुरुषोभवत् ।।५८
अर्धेन नारी तस्यां च विराजमसृजत्प्रभुः ।
तपस्तप्त्वासृजद्यं तु स स्वयं पुरुषो विराट् ।।५९
स चकार तपो राजन्सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ।
पतीन्प्रजा नामसृजन्महर्षीनादितो दश ।।६०
नारदं च भृगुं तात कं प्रचेतसमेव हि ।
पुलहं क्रतुं पुलस्त्यं च अत्रिमंगिरसं तथा ।।६१
मरीचिं चापि राजेन्द्र योसावाद्यः प्रजापतिः ।
एतांश्चान्यांश्च राजेन्द्र असृजद्भूरितेजसः ।।६२
अथ देवानृषीन्दैत्यान्सोऽसृजत्कुरुनन्दन ।
यक्षरक्षःपिशाचांश्च गन्धर्वाप्सरसोऽसुरान् ।।६३

इसके पश्चात् भगवान् देव ने अपने देह को दो भागों में कर दिया था। अपने देह के जो दो भाग किये गये थे उनमें आधे भाग से वे पुरुष हुए और आधे शेष भाग से नारी बने। उस नारी रूप में प्रभु ने विराज का सृजन किया था। तपस्या करके जिसका सृजन किया था वह स्वयं विराट पुरुष था ।।५८-५९।। उसने तप किया क्योंकि उसे विविध प्रकार की प्रजाओं की सृष्टि करने की पूर्ण इच्छा हुई थी। आदि में दश प्रजापति महर्षियों का सृजन किया था ।।६०।। उन दश महर्षि प्रजापतियों के नाम ये हैं—नारद, भृगु, कम्, प्रचेतस, पुलह, ऋतु, पुलस्त्य, अत्रि, अंङ्गिरस और मरीचि। हे राजेन्द्र ! मरीचि सबमें प्रथम प्रजापति हुआ है। इनको और अन्य भी बहुत तेज वालों को सृजित किया था ।।६१-६२।। हे

कुरुनन्दन ! इसके पश्चात् उसने देवों की, ऋषियों की, दैत्यों की, राक्षस, यक्ष और पिशाचों की, गन्धर्व, अप्सरा तथा असुरों की सृष्टि की थी ॥६३॥

मनुष्याणां पितृणां च सर्पाणां चैव भारत ।
नागानां च महाबाहो ससर्ज विविधान्गणान् ॥६४
क्षणरुचोऽशनिगणान्रोहितेन्द्रधनूंषि च ।
धूमकेतूंस्तथाचोल्कानिर्वातान्ज्योतिषांगणान् ॥६५
मनुष्यान्किन्नरान्मत्स्यान्वराहांश्च विहंगमान् ।
गजानश्वानथ पशून्मृगान्व्यालांश्च भारत ॥६६
कृमिकीटपतंगांश्च यूकालिक्षकमत्कुणान् ।
सर्वं च दंशमशकं स्थावरं च पृथग्विधम् ॥६७
एवं स भास्करो देवः ससर्ज भुवनत्रयम् ।
येषां तु यादृशं कर्म भूतानामिह कीर्तितम् ॥६८
कथयिष्यामि तत्सर्वं क्रमयोगं च जन्मनि ।
गजा व्याला मृगास्तात पशवश्च पृथग्विधाः ॥६९
पिशाचा मानुषा तात रक्षांसि च जरायुजाः ।
द्विजास्तु अडंजाःसर्पा नक्रा मत्स्याःसकच्छपाः ॥७०

हे भारत ! मनुष्य, पितृगण, सर्प, वर्ग, नाग और विविध गणों की रचना की थी ॥६४॥ क्षणरुच, अशनिगण, रोहितेन्द्रधनुष, धुमकेतु तथा उल्का निवात, ज्योतिर्गण, मनुष्य, किन्नर, मत्स्य वराह और विहङ्गमों का सृजन किया । गज, अश्व, पशु मृग और व्यालों की सृष्टि की थी ॥६५-६६॥ कृमि, कीट, पतङ्ग, यूका, लिक्षा और मत्कुणों की रचना की थी । सब प्रकार के दर्शन करने वाले मशकों का सृजन किया तथा विविध भाँति के पृथक स्थावर की रचना की ॥६७॥ इस तरह से उस भास्कर देव ने इस भुवन त्रय का निर्माण किया था । यहाँ पर जिन प्राणियों के जैसे भी कर्म थे वे बतला दिये हैं ॥६८॥ अब आगे जन्म में वह सब क्रम योग बताया जायगा । हे तात ! गज, व्याल, मृग और पृथक प्रकार के पशु वर्ग, पिशाच, मानुष, राक्षस, ये सब जरायुज होते हैं । पक्षी, सर्प, नक्र, मत्स्य और कच्छप ये सब अण्डज होते हैं । जेर

में उत्पन्न होने वाले जरायुज और अण्डों से उत्पत्ति रखने वाले जीव अण्डज कहे जाते हैं ॥६९-७०॥

एवंविधानि यानीह स्थलजान्यौदकानि च ।
स्वेदजं दशमशकं यूकालिक्षकमत्कुणाः ॥७१
ऊष्मणा चोपजायन्ते यच्चान्यत्किंचिदीदृशम् ।
उद्भिज्जाः स्थावराः सर्वे बीजकांडप्ररोहिणः ॥७२
ओषध्यः फलपाकांता नानाविधफलोपगाः ।
अपुष्पाः फलवन्तो ये ते वनस्पतयः स्मृताः ॥७३
पुष्पिणः फलिनश्चैव वृक्षास्तूभयतः स्मृताः ।
गुच्छगुल्मं तु विविधं तथैव तृणजातयः ॥७४
बीजकांडरुहाण्येव प्रताना वल्लय एव च ।
तमसा बहुरूपेण वेष्टिताः कर्म हेतुना ॥७५
अन्तः संज्ञा भवंत्येते सुखदुःखसमन्विताः ।
एतावत्यस्तु गतयः प्रोद्भूताः कुरुनन्दनः ॥७६
तस्माद्देवाद्दीप्तिमन्तो भास्कराच्च महात्मनः ।
घोरेऽस्मिंस्तात संसारे नित्यं सततयायिनि ॥७७

इस उक्त प्रकार के जीव हैं जिनमें यहाँ कुछ तो स्थल भाग में उत्पन्न होते हैं और कुछ इनमें ऐसे प्राणी हैं जो जल भाग में जन्म धारण किया करते हैं। दश, मशक, यूका, लिक्षा और मत्कुण ये स्वेदज कहे जाते हैं क्योंकि ये सब ऊष्मा से ही उत्पन्न हुआ करते हैं। अन्य कुछ इस प्रकार के प्राणी भी होते हैं जो उद्भिज्ज कहे जाते हैं। ये सब स्थावर सृष्टि वाले हैं और बीज काण्ड से प्ररोहण प्राप्त किया करते हैं ॥७१-७२॥ इस तरह से जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज चार प्रकार की सृष्टि हुई। औषधियाँ फल पाक के अन्त वाली, नाना प्रकार के फलों वाली, पुष्प रहित और फल वाली होती हैं जो कि वनस्पतियाँ कही जाती हैं ॥७३॥ वृक्ष दो प्रकार के होते हैं। कुछ तो ऐसे वृक्ष हैं जो पुष्प वाले ही हुआ करते हैं और कुछ ऐसे होते हैं जो पुष्प और फल दोनों के रखने वाले होते हैं। गुच्छ, गुल्म अनेक प्रकार के होते हैं। इसी प्रकार से तृण

की भी विभिन्न जातियाँ उत्पन्न हुआ करती हैं ।।७४।। बीज और काण्ड से प्ररोहण प्राप्त करने वाली प्रतान तथा बल्ली होती हैं। बहुत प्रकार के कर्मस्वरूप हेतु के तम से सब वेष्टित हुआ करते हैं ।।७५।। ये सब अपने अन्दर ही थोड़ा सा ज्ञान रखने वाले होने के कारण जड़ सृष्टि वाले कहे जाते हैं किन्तु उन्हें भी सुख और दुःख का अनुभव अवश्य ही होता है अतः ये सुख दुःख से समन्वित हैं। हे कुरुनन्दन! इतनी गतियाँ प्रोद्भुत होती हैं। ये सब महान् आत्मा वाले उसी भास्कर देव से दीप्ति वाले होते हैं और निरन्तर गमनशील इस घोर संसार में प्रकट हुआ करते हैं ।।७६-७७।।

एवं सर्वं स सृष्ट्वेदं राजँल्लोकगुरुं परम् ।
तिरोभूतः स भूतात्मा कालं कालेन पीडयन् ।।७८
यदा स देवो जागर्ति तदेदं चेष्टते जगत् ।
यदा स्वपिति शान्तात्मा तदा सर्वं निमीलति ।।७९
तस्मिन्स्वपिति राजेन्द्र जन्तवः कर्मबन्धनाः ।
स्वकर्मभ्यो निवर्तन्ते मनश्च ग्लानि मृच्छति ।।८०
युगपत्तु प्रलीयंते यदा तस्मिन्महात्मनि ।
तदायं सर्वभूतात्मा सुखं स्वपिति भारत ।।८१
तमो यदा समाश्रित्य चिरं तिष्ठति सेन्द्रियः ।
न नवं कुरुते कर्म तदोत्क्रामति मूर्तितः ।।८२
यदाहंमात्रिको भूत्वा बीजं स्थास्नु चरिष्णु च ।
समाविशति संसृष्टस्तदा मूर्ति विमुञ्चति ।।८३
एवं स जाग्रत्स्वप्नाभ्यामिदं सर्वं जगत्प्रभुः ।
संजीवयति चाजस्रं प्रमापयति चाव्ययः ।।८४

इस प्रकार वह इस जगत् का सृजन करके काल से काल को पीड़ित करता हुआ भूतात्मा परमलोक गुरु में तिरोभूत हो जाता है ।।७८।। जब वह देव जाग्रत रहता है, तब यह जगत् भी चेष्टा वाला रहता है और जब वह शान्त आत्मा वाला होकर सो जाता है तब यह सब जगत् निमीलित हो जाता है ।।७९।। हे राजेन्द्र ! उसके शयन करने पर कर्म के बन्धन से

युक्त ये समस्त जन्तुगण अपने कर्मों से निवर्तित हो जाया करते हैं और मन ग्लानि को प्राप्त होता है ॥८०॥ जिस समय उस महात्मा में सब एक ही साथ प्रलीन हो जाया करते हैं तब यह समस्त भूतों का आत्मा सुख पूर्वक शयन किया करता है ॥८१॥ जिस समय में तमोगुण का समाश्रय करके इन्द्रियों के सहित चिरकाल तक स्थित रहता है और कोई भी नया कर्म नहीं करता है उस समय मूर्ति से उत्क्रान्त होजाता है ॥८२॥ जब यह अहंमात्रिक होकर स्थाष्णु और चरिष्णु बीज में समाविष्ट हो जाता है उस समय संसृष्ट होता हुआ मूर्त्ति को त्याग देता है ॥८३॥ इस प्रकार से वह प्रभु इस जगत् को जाग्रत् और स्वप्नों से संजीवित किया करता है और अव्यय वह अजस्त प्रमापित करता है ॥८४॥

कल्पादौ सृजते तात अन्ते कल्पस्य संहरेत् ।
दिनं तस्येह यत्तात कल्पांतमिति कथ्यते ॥८५
कालसंख्या ततस्तस्य कल्पस्य शृणु भारत ।
निमेषा दश चाष्टौ च अक्षगः काष्ठा निगद्यते ॥८६
त्रिंशत्काष्ठाःकलामाहुःक्षणस्त्रिंशत्कला स्मृताः ।
मुहूर्तमथ मौहूर्ता वन्दति द्वादश क्षणम् ॥८७
त्रिंशन्मुहूर्तमुद्दिष्टमहोरात्रं मनीषिभिः ।
मासस्त्रिंशदहोरात्रं द्वौद्वौ मासावृतुः स्मृतः ॥८८
ऋतुत्रयमप्ययनमयने द्वे तु वत्सरः ।
अहोरात्रे विभजते सूर्यो मानुषदैविके ॥८९
रात्रिः स्वप्नाय भूतानां चेष्टायै कर्मणामहः ।
पित्र्ये रात्र्यहनी मासः प्रविभागस्तु पक्षयोः ॥९०
कर्म चेष्टास्वहः कृष्णेः शुक्लः स्वप्नाय शर्वरी ।
दैवे रात्र्यहनी वर्षं प्रविभागस्तयोः पुनः ॥९१
अहस्तत्रोदगयनं रात्रिः स्वाद्दक्षिणायनम् ।
ब्राह्मस्य तु क्षपाहस्य यत्प्रमाणं महीपते ॥९२

हे तात ! वह कल्प के आदि में इस जगत् का सृजन करता है और कल्प के अन्त में इस जगत् का संहार कर देता है । यहाँ जो उसका दिन

है वह कल्पान्त नाम से कहा जाता है ॥८५॥ हे भारत ! इसके अनन्तर कल्प के काल की संख्या का श्रवण करो। नेत्रों के अठारह जो निमेष होते हैं वह एक काष्ठा कही जाती है। अर्थात् अठारह निमेषों की एक काष्ठा होती है। तीस काष्ठा की एक कला होती है और तीस कला का एक क्षण होता है तथा बारह क्षणों का एक मुहूर्त्त होता है। क्षण को मौहूर्त्त भी कहा जाता है ॥८६-८७॥ मनीषियों ने तीस मुहूर्त्तों का एक अहोरात्र बताया है। अहोरात्र का अर्थ एक दिन और एक रात्रि होता है। तीस अहोरात्र का एक मास होता है और दो-दो मास का एक ऋतु होता है ॥८८॥ तीन ऋतुओं का एक अयन होता है। दो अयन का एक वर्ष होता है। सूर्यदेव मानुष और दैविक अहो रात्रों का विभाजन करते हैं। अर्थात् अहोरात्र मानुष और दैविक दो प्रकार के होते हैं। अहोरात्र में जो रात्रि होती है वह प्राणियों के स्वप्न (शयन) के लिये हुआ करती है तथा दिन का समय विविध कर्मों के करने की चेष्टा के लिये हुआ करता है। पितृगण की रात्रि और दिन मास होता है जिसमें पक्षों का प्रविभाग किया जाता है ॥८९-९०॥ कर्मों कीं चेष्टाओं में कृष्ण पक्ष दिन होता है और मास का शुक्ल पक्ष रात्रि है जोकि स्वप्न के लिए होती है। दैविक रात्रि और दिन वर्ष होता है। उसका भी विभाग किया जाता है। वर्ष में जो उत्तरायण होता है, वह देवों का दिन और जो दाक्षिणायन होता है वही देवों की रात्रि होता है। ब्राह्म दिन रात्रि का प्रमाण बताया है सो हे महीपते ! उसका श्रवण करो ॥९१-९२॥

एकैकशो युगानां तु क्रमशस्तन्निबोध मे।
चत्वार्याहुः सहस्राणि वर्षाणां तत्कृतं युगम् ॥९३

तस्य तावच्छती सन्ध्या सन्ध्यांशश्च तथाविधः।
त्रेता त्रीणि सहस्राणि वर्षाणि च विदुर्बुधाः ॥९४

शतानि षट् च राजेन्द्र सन्ध्यासन्ध्यांशयोः पृथक्।
वर्षाणां द्वे सहस्रे तु द्वापरे परिकीर्तिते ॥९५

चत्वारि च शतान्याहुः सन्ध्यासन्ध्यांशयोर्बुधः ।
सहस्रं कथितं तिष्ये शतद्वयसमन्वितम् ।।९६
एषा चतुर्युगस्यापि संख्या प्रोक्ता नृपोत्तम ।
यदेतत्परिसंख्या तमादावेव चतुर्युगम् ।।९७
एतद्द्वादशसाहस्रं देवानां युगमुच्यते ।
दैविकानां युगानां तु सहस्रपरिसंख्यया ।।९८

युगों में एक-एक युग का क्रम से ब्रह्मा का दिन और रात्रि समझनी चाहिए । ब्रह्मा के चार सहस्र वर्षों का कृत युग होता है । उसकी उतनी शती सन्ध्या हैं और उसी प्रकार का सन्ध्यांश होता है । बुध लोग त्रेतायुग को तीन सहस्र वर्षों का बताया करते हैं ।।९३-९४।। हे राजेन्द्र ! छै सौ छै इसके पृथक् सन्ध्या तथा सन्ध्याँश होते हैं । दो सहस्र वर्षों का त्रेता के पश्चात् द्वापर युग होता है ।।९५।। इसके सन्ध्या और सन्ध्यांश चार सौ होते हैं । तिष्य में एकसहस्र वर्ष कहे गये हैं जो कि दो सौ सन्ध्या-संध्यांश से युक्त होता है ।।९६।। हे नृपोत्तम ! यह चारों युगों की संख्या बतादी गई है । इसकी जो परि संख्या है वह आदि में हो चतुर्युग बतादी गई है ।।९७।। यह बारह सहस्र देवताओं का युग होता है । इस प्रकार दैविक युगों की जब एक सहस्र परिसंख्या होती है, तब ब्रह्मा का एक दिन होता है ।।९८।।

ब्राह्ममेकमहर्ज्ञेयं तावती रात्रिरुच्यते ।
एतद्युगसहस्रांतं ब्राह्मं पुण्यमहर्विदुः ।।९९
रात्रिं च तावतीमेव तेहोरात्रविदो जनाः ।
ततोऽसौ युगपर्यंते प्रसुप्तः प्रति बुध्यते ।।१००
प्रतिबुद्गस्तु सृजति मनः सदसदात्मकम् ।
मनः सृष्टिं विकुरुते चोद्यमानं सिसृक्षया ।।१०१
विपुलं जायते तस्मात्तस्य शब्दं गुणं विदुः ।
विपुलात्तु विकुर्वाणात्सर्वगंधवहः शुचिः ।।१०२
वलवाञ्जायते वायुः स वै स्पर्शगुणो मतः ।
वायोरपि विकुर्वाणाद्विरोचिष्णु तमोनुदम् ।१०३

उत्पद्यते विचित्रांशुस्तस्य रूपं गुणं विदुः ।
तस्मादपि विकुर्वाणादापो जाताः स्मृता बुधैः ॥१०४
तासां गुणो रसो ज्ञेयः सर्वलोकस्य भावनः ।
अद्भ्यो गंधगुणा भूमिरित्येषा सृष्टिरादितः ॥१०५

ब्रह्मा का जैसा दिन होता है उतने ही परिमाण की ब्रह्मा की रात्रि हुआ करती हैं । यह युगों के सहस्र का अन्त ब्राह्म पुण्य दिन कहा गया है ॥९९॥ उतनी ही दिन के बराबर रात्रि होती है । ऐसे दिन और रात्रि का एक अहोरात्र जानना चाहिए । इस तरह से एक युग पर्यन्त वह प्रसुप्त रहकर फिर जागते हैं ॥१००॥ जब यह ब्रह्मा प्रतिवुद्ध होजाते हैं तो फिर जगकर सद् और असद् स्वरूप वाले मन का सृजन किया करते हैं । सृजन करने की इच्छा से प्रेरणा प्राप्त करने वाला यह मन सृष्टि किया करता है ॥१०१॥ उससे विपुल अर्थात् नभ उत्पन्न होता है उसका गुण शब्द होता है । विपुल से जब वह विकुर्वाण होता है तो सर्वगन्धों का वहन करने वाला वायु उत्पन्न होता है ॥१०२॥ वायु बलवान् उत्पन्न हो जाता है तो उसका गुण स्पर्श कहा गया है । विकुर्वाण वायु से फिर तम का नोदन करने वाला विरोचिष्णु उत्पन्न होता है ॥१०३॥ इस उत्पन्न हुए विचित्रांशु का गुण रूप होता है । जब यह भी विकुर्वाण अर्थात् विकार युक्त होता है तो इससे जल उत्पन्न होते हैं । इन जलों का गुण रस होता है जो कि समस्त लोक को प्रिय लगने वाला होता है । इन जलों से गन्ध के गुण वाली भूमि उत्पन्न होती है । यह इस प्रकार से आदि से सृष्टि का क्रम होता है ॥१०४–१०५॥

यत्प्राग्द्वादशसाहस्रमुक्तं सौमनसं युगम् ।
तदेकसप्ततिगुणं मन्वंतरमिहोच्यते ॥१०६
मन्वंतराण्यसंख्यानि सर्गः संहार एव च ।
तथाप्यहे सदा ब्राह्मे मनवस्तु चतुर्दश ॥१०७
कथ्यन्ते कुरुशार्दूल संख्यया पन्डितैः सदा ।
मनोः स्वायंभुवस्येह षड्वंश्या मनवोऽपरे ॥१०८

सृष्टवन्तः प्रजाः स्वाः स्वाः महात्मानो महौजसः ।
सावर्णयस्तथा पञ्चभौत्यो रौच्यस्तथापरः ।।१०९
एते भविष्या मनवः सप्त प्रोक्ता नृपोत्तम ।
स्वेस्वेन्तरे सर्वमिदं पालयन्ति चराचरम् ।।११०
एवंविधं दिनं तस्य विरिंचेस्तु महात्मनः ।
तस्यांते कुरुते सर्गं यथेदं कथितं तव ।।१११
क्रीडन्निवै तत्कुरुते परमेष्ठी नराधिप ।
चतुष्पात्सकलो धर्मः सत्यं चैव कृते युगे ।।१२२

जो बारह सहस्र वाला देवों का युग अभी बताया गया है उसको इकहत्तर से गुणित करने पर एक मन्वन्तर कहा जाता है ।।१०६।। इस तरह असंख्य मन्वन्तर होते हैं और उनका सर्ग और संहार भी होता है । तो भी ब्राह्म दिन में अर्थात् ब्रह्मा के दिन में चौदह मनु हुआ करते हैं ।।१०७।। हे कुरुशार्दूल ! पण्डितों के द्वारा सदा संख्या इस प्रकार से कही जाती हैं । यहाँ पर स्वायम्भुव मनु के दूसरे वंश में होने वाले छै मनु हैं ।।१०८।। ये महान् आत्मा वाले और महान् ओज से युक्त अपनी-अपनी प्रजाओं की सृष्टि करने वाले थे । सावर्णय, पञ्चभौत्य तथा अपरशैच्य मनु हैं । हे नृपोत्तम ! ये सात आगे होने वाले मनुगण कहे गये हैं । इतर सब अपने-अपने इस चराचर का पालन किया करते हैं ।।१०९-११०।। इस प्रकार का महात्मा विरञ्चि का दिन होता है । उसके अन्त में सर्ग को किया करता है जैसा कि तुम्हारे सामने मैंने कहा है ।।१११।। हे नरों के अधिप ! परमेष्ठी पितामह इस जगत् का सृजन क्रीड़ा की भाँति किया करते है । पूरा धर्म चार पाद वाला होता है और सत्य भी होता है जो कि कृतयुग में था ।।११२।।

भूतानां प्राणिनः श्रेष्ठाः प्राणिनां बुद्धिजीविनः ।
बुद्धिमत्सु नराः श्रेष्ठा नरेषु ब्राह्मणाः स्मृताः ।।११३
ब्राह्मणेषु च विद्वांसो विद्वत्सु कृतबुद्धयः ।
कृतबुद्धिषु कर्तारः कर्तृषु ब्रह्मवेदिनः ।।११४

जन्म विप्रस्य राजेन्द्र धर्मार्थमिह कथ्यते ।
उत्पन्नः सर्वसिद्धयर्थं याति ब्रह्मसदो नृप ।।११५
महर्लोकाज्जनोलोकं ब्रह्मलोकं च गच्छति ।
ब्रह्मत्वं च महाबाहो याति विप्रो न संशयः ।।११६
ब्रह्मत्वं नाम दुष्प्रापं ब्रह्मलोकेषु सुव्रत ।।११७
ब्रह्मत्वं कीदृशं विप्रो ब्रह्मलोकं च गच्छति ।
नाममात्रोऽथ किं विप्रो ब्रह्मत्वं ब्रह्मणः सदा ।
याति ब्रह्मन्गुणाः केस्युर्ब्रह्मप्राप्तौ ममोच्यताम् ।।११८

जगत् के समस्त भूतों में प्राणी श्रेष्ठ होते हैं । प्राणियों में जो बुद्धि जीवी प्राणी होते हैं वे श्रेष्ठ होते हैं । बुद्धि से अपना जीवन यापन करने वाले प्राणी बुद्धिजीवी कहे जाया करते हैं । बुद्धिमानों में भी नर श्रेष्ठ हैं और नरों में भी ब्राह्मण परम श्रेष्ठ माने जाया करते हैं ।।११३।। ब्राह्मणों में भी जो विद्वान् होते है वे श्रेष्ठ होते हैं । विद्वानों में भी कृत बुद्धि अर्थात् प्रतिभा वाले श्रेष्ठ हैं । कृति बुद्धियों में भी कर्त्ता अर्थात् करने वाले श्रेष्ठ हैं और कर्त्ताओं में भी ब्रह्म के ज्ञाता श्रेष्ठ होते हैं ।।११४।। हे राजर्षे ! यहाँ संसार में ब्राह्मण का जन्म धर्म के लिये ही कहा जाता है । समस्त सिद्धि के लिये उत्पन्न होकर ब्रह्मपद को वह प्राप्त होता है ।११५। महर्लोक से जनलोक को और ब्रह्मलोक को जाया करता है । हे महाबाहुओं वाले ! विप्र अन्त में ब्रह्मत्व को अर्थात् ब्रह्म के स्वरूप को प्राप्त हो जाता है इसमें तनिक भी संशय नहीं है ।।११६।। हे सुव्रत ! शतानीक ने कहा—ब्रह्म लोकों में ब्रह्मत्व बहुत कठिन और दुष्प्राप्य होता है तो वह ब्रह्मत्व किस प्रकार का होता है जिसको विप्र ब्रह्म लोक में जाकर भी फिर बाद में प्राप्त किया करता है ? क्या नाम मात्र का विप्र सदा ब्रह्मा के ब्रह्मत्व को प्राप्त किया करता है । हे ब्रह्मन् ! वे कौनसे गुण हुआ करते हैं जो कि ब्रह्म की प्राप्ति में होने चाहिए । आप कृपा कर मुझे यह सब बताइये ।।११७-११८।।

साधुसाधु महाबाहो शृणु मे परमं वचः ।।११९

ये प्रोक्ता वेदशास्त्रेषु संस्कारा ब्राह्मणस्य तु।
गर्भादानादयो ये च संस्कारा यस्य पार्थिव ॥१२०
चत्वारिंशत्तथाष्टौ च निर्वृत्ताः शास्त्रतो नृप।
स याति ब्रह्मणः स्थानं ब्राह्मणत्वं च मानद।
संस्काराः सर्वथा हेतुर्ब्रह्मत्वे नात्र संशयः ॥१२१
संस्काराः के मता ब्रह्मन्ब्रह्मत्वे ब्राह्मणस्य तु।
शंस मे द्विजशार्दूल कौतुकं हि महन्मम ॥१२२
साधुसाधु महाबाहो शृणु मे परमं वचः।
ये प्रोक्ता वेदशास्त्रेषु संस्कारा ब्राह्मणस्य तु।
मनीषिभिर्महाबाहो शृणु सर्वानशेषतः ॥१२३
गर्भाधानं पुंसवनं सीमंतोन्नयनं तथा।
जातकर्मान्निाशनं च चूडोपनयनं नृप ॥१२४
ब्रह्मव्रतानि चत्वारि स्नानं च तदनंतरम्।
सधर्मचारिणीयोगो यज्ञानां कर्म मानद ॥१२५
पंचानां कार्यमित्याहुरात्मनः श्रेयसे नृप।
देवपितृमनुष्याणां भूतानां ब्रणस्तह्मथा ॥१२६

सुमन्तु ने कहा—हे महाबाहो ! बहुत अच्छा प्रश्न तुमने पूछा है। अब तुम मेरा वचन सुनो। वेद शास्त्रों में ब्राह्मण के जो संस्कार बताये गये हैं और गर्भाधान आदि संस्कार होते हैं वे कुल ४८ संस्कार ब्राह्मण के होते हैं। जिसके शास्त्र की विधि से ये सब पूरे-पूरे किये गये हैं वह ब्राह्मण ब्रह्मा के पद को प्राप्त करता है और हे मानद ! वह ब्रह्मत्व को भी प्राप्त करता है। ये संस्कार सब प्रकार से ब्रह्मत्व की प्राप्ति में हेतु हुआ करते हैं। इसमें कुछ भी सशय नहीं है ॥११९-१२१॥ राजा शतानीक ने कहा—हे ब्रह्मन् ! ब्राह्मण के ब्रह्मत्व का स्वरूप प्राप्त करने में कौन से संस्कार माने गये हैं ? हे द्विजों में शार्दूल ! मुझे हृदय में इसके जानने का बड़ा कुतूहल हो रहा है। आप कृपाकर मुझे समझाइये ॥१२२॥ महर्षि सुमन्तु ने शतानाक राजा के प्रश्न का उत्तर देते हुए कहा—हे महाबाहो ! बहुत अच्छा प्रश्न है, अब तुम मेरे परम वचन इस

विषय में श्रवण करो। वेदों में और शास्त्रों में ब्राह्मण के जो भी संस्कार कहे गये हैं और मनीषियों ने उनको भली भांति बताया है, उन सबको पूर्णतया अब तुम मुझसे श्रवण करो ॥१२३॥ वे संस्कार क्रम से ये होते हैं—सबसे प्रथम गर्भाधान संस्कार होता है फिर पुंसवन होता है, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, अन्नप्राशन, चूड़ोपनयन, चार ब्रह्मव्रत और उसके अनन्तर स्नान, सहधर्मचारिणी के साथ योग अर्थात् विवाह, पाँच यज्ञों के कर्म का कार्य हे नृप! ये समस्त संस्कार आत्मा के श्रेय के लिये ही होते हैं। देव, पितृगण और मनुष्यों के तथा भूतों के और ब्रह्म के कल्याण के लिये होते हैं ॥१२४-१२६॥

एतेषां चाष्टकाकर्म पार्वणश्राद्धमेव हि।
श्रावणी चाग्रहायणी चैत्री चाश्वयुजी तथा ॥१२७
पाकयज्ञास्तथा सप्त अग्न्याधानं च सत्क्रियाः।
अग्निहोत्रं तथा राजन्दर्शं च विधुसंक्षये ॥१२८
पौर्णमासं च राजेन्द्र चातुर्मास्यानि चापि हि।
निरूपणं पशुवधं तथा सौत्रामणीति च ॥१२९
हविर्यज्ञास्तथा सप्त तेषां चापि हि सत्क्रियाः।
अग्निष्टोमोत्यग्निष्टोमस्तथोक्थ्यः षोडशीं विदुः ॥१३०
वाजपेयोतिरात्रश्च आप्तोर्यामिति वै स्मृतः।
संस्कारेषु स्थिताः सप्त सोमाः कुरुकुलोद्वह ॥१३१
इत्येते द्विजसंस्काराश्चत्वारिंशन्नृपोत्तम।
अष्टौ चात्मगुणस्तात शृणु तानपि भारत ॥१३२
अनसूया दया क्षांतिरनायसं च मंगलम्।
अकार्पण्यं तथा शौचमस्पृहा च कुरूद्वह ॥१३३

इनका अष्टका कर्म, पार्वण श्राद्ध, श्रावणी, आग्रहायणी, चैत्री, आश्वयुजी, सात पाक यज्ञ, अग्न्याधान, सत्क्रिया तथा हे राजन्! अग्नि होत्र, दर्श, विधु, संक्षय में पौर्णमास और चातुर्मास्य, निरूढ पशु बन्ध, सौत्रामणी, सात हविर्यज्ञ और उनकी सत्क्रियाँ, अग्निष्टोम, अत्याग्निष्टोम,

उक्थ्य, षोडशी, वाजपेय, अतिरात्र, आप्तोर्यामा और सात सोम संस्कारों में स्थित होते हैं। हे कुरुकुलोद्वह ! ये समस्त चालीस द्विजों के संस्कार होते हैं। आठ आत्मगुण होते हैं, उन्हें भी बतलाता हूँ ॥१२७-१३२॥ अनसूया (निन्दा या बुराई का न करना)—दया (प्राणिमात्र पर अनुग्रह रखना), क्षान्ति (क्षमा की भावना), अनायास, मङ्गल, अकार्मण्य, शौच और अस्पृहा ये आठ हैं। ये आत्म गुण होते हैं जिन्हें स्वयं ही आत्मा अपने साथ आरम्भ से ही लेकर संसार में देह धारण करते हैं ॥१३३॥

य एतेष्टगुणास्तात कार्त्यंते वै मनीषिभिः।
एतेषां लक्षणं वीर शृणु सर्वमशेषतः ॥१३४

न गुणान्गुणिनो हंति न स्तौत्यात्मगुणानपि।
प्रहृष्यते नान्यदोषैरनसूया प्रकीर्तिता ॥१३५

अपरे बन्धुवर्गे वा मित्रे द्वेष्टरि वा सदा।
आत्मवद्वर्तनं यत्स्यात्सा दया परिकीर्तिता ॥१३६
वाचा मनसि काये च दुःखेनोत्पादितेन च।
न कुप्यति न चाप्रीतिः सा क्षमा परिकीर्तिता ॥१३७

अभक्ष्यपरिहारश्च संसर्गश्चाप्यनिंदितैः।
आचारे च व्यवस्थानं शौचमेतत्प्रकीर्तितम् ॥१३८

शरीरं पीडयते येन शुभेनापि च कर्मणा।
अत्यंतं तन्न कुर्वीत अनायासः स उच्यते ॥१३९
प्रशस्ताचरणं नित्यमप्रशस्तविवर्जनम् ॥१४०

हे तात ! ये आठ गुण मनीषियों के कहे जाया करते हैं। हे वीर ! अब इन सबका लक्षण पूर्ण रूप से श्रवण करो ॥१३४॥ गुणी के गुणों का जो हनन नहीं करता है और अपने गुणों की प्रशंसा नहीं किया करता है तथा अन्य के दोषों से जो कभी प्रसन्न नहीं होता है वह धर्म असूया कहा जाता है ॥१३५॥ दूसरे के विषय में, बन्धु वर्ग में, मित्र में और द्वेष रखने वाले में भी जो सदा अपने समान ही व्यवहार किया

जाता है वह दया कही गई है ॥१३६॥ मन-वचन और शरीर में उत्पादित दु:ख से भी जो क्रोध नहीं किया करता है और न अप्रीति का भाव ही रखता है उसे क्षमा कहा गया है ॥१३७॥ जो भक्षण करने के योग्य नहीं है उसका परिहार रखना तथा जो अनिन्दित अर्थात् सत् पुरुष हैं उनके साथ संसर्ग रखना तथा आचार में व्यवस्थित रहना, इसी को शौच कहा गया है ॥१३८॥ जिस शुभ कर्म से भी शरीर को पीड़ा उत्पन्न होती है उस कर्म को अत्यन्त रूप से नहीं करना ही अनायास कहा गया है ॥१३९॥ प्रशस्त कार्यों का करना और नित्य ही अप्रशस्त कर्मों का त्याग कर देना, इसी को मङ्गल कहा गया है। इसे समस्त मुनिगण ब्रह्मवादियों ने मङ्गल नाम से पुकारा है ॥१४०॥

एतद्धि मंगलं प्रोक्तं मुनिभिर्ब्रह्मवादिभिः ॥१४१
स्तोकदपि प्रदातव्यमदीनेनांतरात्मना।
अहन्यहनि यत्किंचिदकार्पण्यं तदुच्यते ॥१४२
यथोत्पन्नेन संतुष्टः स्वल्पेनाप्यथ वस्तुना।
अहिंसया परस्वेषु साऽस्पृहा परिकीर्तिता ॥१०३
वपुर्यस्य तु इत्येतैः संस्कारैः संस्कृतं द्विजः।
ब्रह्मत्वमिह संप्राप्य ब्रह्मलोकं च गच्छति ॥१४४
वैदिकैःकर्मभिः पुण्यैर्निषेकाद्यैर्द्विजन्मनाम्।
कार्यः शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्य चेह च ॥१४५
गभशुद्धि ततः प्राप्य धर्मं चाश्रमलक्षणम्।
याति मुक्ति न संदहः पुराणेस्मिन्नृपोत्तम ॥१४६

अपनी स्वल्प वस्तु मे से भो अन्तरात्मा को दीन न करते हुए जो प्रदान कर देना है और ऐसा दिन-प्रतिदिन थोड़ा बहुत किया जाता है उसे ही अकार्पण्य कहा गया है। जो कुछ भी उत्पन्न हो अर्थात् लब्ध हो उसी में सन्तुष्ट रहते हुए चाहे वह बहुत ही थोड़ा भी क्यों न हो, पराये धन में हिंसा भाव का न रखना ही अस्पृहा कही जाती है। इन संस्कारों से जिसका शरीर संस्कृत किया गया हो वह द्विज यहाँ ब्रह्मत्व को प्राप्त करके निश्चय ही ब्रह्मलोक को जाया करता है ॥१४१-१४४॥

निषेकादि वैदिक पुण्य कर्मों के द्वारा द्विजन्माओं के शरीर का संस्कार करना चाहिए। वह परम पावन हो जाता है और अन्त में मरकर सद्गति को प्राप्त होता है ॥१४५॥ हे नृपोत्तम ! इससे गर्भ की शुद्धि प्राप्त करके और आश्रय के लक्षण वाले धर्म को प्राप्त कर मुक्ति को प्राप्त करता है। इस पुराण में कुछ भी सन्देह नहीं है ॥१४६॥

———

## ॥ सर्व संस्कार वर्णन ॥

जातकर्मादिसंस्कारान्वर्णानामनुपूर्वशः ।
आश्रमाणां च मे धर्मं कथयस्व द्विजोत्तम ॥१
गर्भाधानं पुंसवनं सीमंतोन्नयनं तथा ।
जातकर्मान्नप्राशश्च चूड़ा मौंजीनिबंधनम् ॥२
वैजिकं गार्भिकं चैनो द्विजानामपमृज्यते ।
स्वाध्यायेन व्रतैर्होमैस्त्रैविद्येनेज्यया श्रुतैः ॥३
महायज्ञैश्च ब्राह्मीयं यज्ञैश्च क्रियते तनुः ।
शृणुष्वैकमना राजन्यथा सा क्रियते तनुः ॥४
प्राङ्नाभिकर्तनात्पुंसो जातकर्म विधीयते ।
मंत्रवत्प्राशनं चास्य हिरण्यमधुसर्पिषाम् ॥५
नामधेयं दशम्यां तु केचिदिच्छंति पार्थिवः ।
द्वादश्यामपरे राजन्मासि पूर्णे तथा परे ॥६
अष्टादशेऽहनि तथाऽन्ये वदन्ति मनीषिणः ।
पुण्ये तिथौ मुहूर्ते च नक्षत्रे च गुणान्विते ॥७

इस अध्याय में गर्भाधान संस्कार से लेकर संक्षेप से समस्त संस्कारों तथा आचमन आदि विधि का वर्णन किया जाता है। शतानोक ने कहा—हे द्विजोत्तम ! समस्त वर्णों के आनुपूर्वी से जातकर्म आदि संस्कारों तथा आश्रमों का जो धर्म है, वह मुझे कृपा पूर्वक सुनाइये ॥१॥ महर्षि सुमन्तु ने कहा—गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जात कर्म, अन्न

प्राशन, चूड़ा, मौञ्जी निवन्धन, वैजिक और गार्भिक ये द्विजों के मन को अपभृष्ट किया करते हैं। स्वाध्याय से, व्रतों से, होमों से इज्या से, श्रुत से और महा यज्ञों से तथा यज्ञों से तनु ब्रह्मीय किया जाता है। हे राजन्! तुम एक मन वाले होकर श्रवण करो। जिस प्रकार से यह तनु ब्रह्मीय किया जाया करता है ॥२-४॥ नाभि के नाल के काटने से पूर्व ही पुरुष का जात कर्म किया जाता है। और इसका मन्त्र वाला हिरण्य-मधु और घृत का प्राशन होता है ॥५॥ हे पार्थिव! कुछ विद्वान् नामकरण संस्कार दशमी तिथि में अर्थात् दशवें दिन चाहते हैं, अन्य लोग बारहवें दिन में और कुछ लोग मास के पूर्ण होने पर नामकरण करना ठीक समझते हैं ॥६॥ अन्य मनीषी लोग अठारवें दिन में इस संस्कार का करना उचित बतलाते हैं। जबकि पुण्य तिथि हो, अच्छा मुहूर्त्त हो और गुणों से युक्त नक्षत्र हो, तभी नामकरण करना चाहिए ॥७॥

मंगल्यं तात विप्रस्य शिवशर्मेतिपार्थिव।
राजन्यस्य विशिष्टं तु इन्द्रवर्मेति कथ्यते ॥८
वैश्यस्य धनसंयुक्तं शूद्रस्य च जुगुप्सितम्।
धनवर्धनेति वैश्यस्य सर्वदासेति हीनजे ॥९
मनुना च तथा प्रोक्तं नाम्नो लक्षणमुत्तमम्।
शर्मवद्ब्राह्मणस्य स्याद्राज्ञो रक्षासमन्वितम् ॥१०
वैश्यस्य पुष्टिसंयुक्तं शूद्रस्य प्रेष्यसंयुतम्।
स्त्रीणां सुखोद्यमक्रूरं विस्पष्टार्थंमनोरमम् ॥११
मंगल्यं दीर्घवर्णान्तमाशीर्वादाभिधानवत्।
द्वादशेऽहनि राजेन्द्र शिशोर्निष्क्रमणं गृहात् ॥१२
चतुर्थे मासि कर्तव्यं तथान्येषां मतं विभो।
षष्ठेऽन्नप्राशनं मासि यथेष्टं मंगलं कुले ॥१३
चूडाकर्म द्विजातीनां सर्वेषामनुपूर्वशः।
प्रथमेऽब्दे तृतीये वा कर्तव्यं कुरुनन्दन ॥१४

से पार्थिव! विप्र का मङ्गल सूचक शिवशर्मा ऐसा नाम हो। क्षत्रिय का नाम कुछ विशेषता से युक्त इन्दु वर्मा जैसा नाम किया जाता है ॥८॥

वैश्य का नाम ऐसा होना चाहिए जो धन से संयोग रखने वाला हो तथा शूद्र का नाम जुगुप्सा पूर्ण होना चाहिए। जैसे वैश्य का नाम धनवर्धन यह हो और शूद्र के नाम में सर्वदास आदि प्रकार होना चाहिए ॥९॥ मनुमहर्षि ने उस प्रकार से कहा है कि नाम का उत्ताम लक्षण होता है। ब्राह्मण का नाम शर्म वाला होना चाहिए, राजा अर्थात् क्षत्रिय का नाम रक्षा से समन्वित होना चाहिए ॥१०॥ वैश्य का नाम पुष्टि से संयुक्त होना चाहिए। शूद्र का नाम प्रेष्य से संयुक्त होना चाहिए। स्त्रियों के नाम सुख और उद्यम से परिपूर्ण—स्पष्ट अर्थ वाला और सुन्दर होना चाहिए ॥११॥ नाम मंगल सूचक, दीर्घ वर्ण जिसके अन्त में हो ऐसा और आशीर्वाद के अभिधान वाला होना चाहिए। हे राजेन्द्र! बारहवें दिन में शिशु का गृह से बाहिर निष्क्रमण करना चाहिए ॥१२॥ इस शिशु के निष्क्रमण के विषय में अन्य विद्वानों का ऐसा भी मत है कि यह चौथे मास में करना चाहिए। छटे मास में अन्न प्राशन करे और कुल गत जो भी मांगलिक माना जाता हो उसके अनुसार यथेच्छया इसे करे ॥१३॥ द्विजातियों का चूड़ा कर्म संस्कार सब का आनुपूर्वशः प्रथम वर्ष में या तृतीय वर्ष में करना चाहिए ॥१४॥

गर्भाष्टमेऽब्दे कुर्वीत ब्राह्मणस्योपनायनम् ।
गर्भादिकादशे राजन्क्षत्रियस्य विनिर्दिशेत् ॥१५
द्वादशेऽब्देपि गर्भात्तु वैश्यस्य व्रतमादिशेत् ।
ब्रह्मवर्चसकामेन कार्यं विप्रस्य पञ्चमे ॥१६
बलार्थिना तथा राज्ञः षष्ठेऽब्दे कार्यमेव हि ।
अर्थकामेन वैश्यस्य अष्टमे कुरुनन्दन ॥१७
आषोडशाद्ब्राह्मणस्य सावित्री नीतिवर्तते ।
द्वाविंशतेः क्षत्रबन्धोराचतुर्विंशतेर्विशः ॥१८
अत ऊर्ध्वं तु ये राजन्यथाकालमसंस्कृताः ।
सावित्रीपतिता व्रात्यास्तोमादृते क्रतोः ॥१९
न चाप्येभिरपूतैस्तु आपद्यपि हि कर्हिचित् ।
ब्राह्मं यौनं च संबन्धमाचरेद्ब्राह्मणैः सह ॥२०

भवन्ति राजंश्चर्माणि व्रतिनां त्रिविधानि च ।
कार्ष्णारौरववास्तानि ब्रह्मक्षत्रविशां नृप ।।२१

ब्राह्मण का उपनयन संस्कार गर्भ से आठवें वर्ष में करना चाहिए। गर्भ से एकादश वर्ष में क्षत्रिय का उपनयन संस्कार निर्दिष्ट किया जाता है। गर्भ से बारहवें वर्ष में वैश्य का व्रत कहा गया है। जो ब्रह्म वर्चस प्राप्त कराने की इच्छा वाला हो उसे ब्राह्मण का गर्भ से पाँचवें वर्ष में ही उपनयन कर्म कराना चाहिए। तथा बल के चाहने वाले क्षत्रिय का छटवें वर्ष में कराने और अर्थ की कामना वाले वैश्य का आठवें वर्ष में करना चाहिए ।।१५-१७।। सोलह वर्ष तक ब्राह्मण को सावित्री का अतिवर्त्तन नहीं होता है, बाईस वर्ष तक क्षत्रिय का और चौबीस वर्ष तक वैश्य का अतिवर्त्तन नहीं हुआ करता है। हे राजन् ! इस बताई हुई अवस्थाओं से ऊपर जो द्विजातिगण यथासमय संस्कृत न हों वे सावित्री से पतित व्रात्य हो जाया करते हैं और व्रात्य स्तोम नामक क्रतु के बिना ये अपूत होते हैं और कभी आपत्ति काल में भी इन अपूतों अर्थात् अपवित्रों के साथ ब्राह्म और यौन सम्बन्ध नहीं करना चाहिए। ऐसे ब्राह्मण आदि ब्राह्मण ही नहीं रहते हैं। हे नृप ! व्रतियों के तीन तरह के क्रम से ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों के चर्म कार्ष्ण, रौरव और बास्त हो जाया करते हैं ।।१८-२१।।

वसीरंश्चानुपूर्व्येण वस्त्राणि विविधानि तु ।
ब्रह्मक्षत्रविशो राजञ्छाणक्षौमादिकान च ।।२२
मौंजी त्रिवृत्समा श्लक्ष्णाकार्या विप्रस्य मेखला ।
क्षत्रियस्य च मौर्वीज्या वैश्यस्य शणतांतवी ।।२३
मुञ्जालाभे तु कर्तव्या कुशाश्मतकबल्वजैः ।
त्रिवृता ग्रंथिनैकेन त्रिभिः पञ्चभिरेव च ।।२४
कार्पासमुपवीतं स्वाद्विप्रस्योर्ध्ववृतं त्रिवृत् ।
शणसूत्रमयं राज्ञो वैश्यस्याविकसौत्रिकम् ।।२५
पुष्कराणि तथा चैषां भवंति त्रिविधानि तु ।
ब्रह्मणो बैल्वपालाशौ तृतीयं प्लक्षजं नृप ।।२६

जिनका मणिबन्ध अव्यवच्छिन्न और तीन रेखाओं से भूषित हुआ करता है वे बहुत काल तक भोग, आयु, अक्षय रूप से नहीं होती हैं ॥४८॥

---

## ॥ तृतीयाकल्पविधिवर्णनम् ॥

पतिव्रता पतिप्राणा पतिशुश्रूषणे रता ।
एवंविधापि या प्रोक्ता शुचिः संशोभना सती ॥१
सोपवासा तृतीयां तु लवणं परिवर्जयेत् ।
सा गृह्णाति च वै भक्त्या व्रतमामरणांतिकम् ॥२
गौरीददाति संतुष्टा रूपं सौभाग्यमेव च ।
लावण्यं ललितं हृद्यं श्लाघ्यं पुंसां मनोरमम् ॥३
पुंसो मनोरमा नारी भर्ता नार्या मनोरमः ।
गौरीव्रतेन भवति राजँल्लवणवर्जनात् ॥४
इदं व्रतं प्रति विभो धर्मराजस्य शृण्वतः ।
उमया च पुरा प्रोक्तं यद्वाक्यं तन्निबोध मे ॥५
मया व्रतमिदं सृष्टं सौभाग्यकरणं नृणाम् ।
मर्त्ये तु नियता नारी व्रतमेतच्चरिष्यति ।
सह भर्त्रा सामोदेत यथा भर्ता हरो मम ॥६
याच कन्या न भर्तारं विंदते शोभना सती ।
सा त्विदं व्रतमुद्दिश्य भवेदक्षारभोजना ।
मच्चित्ता मन्मनाः कुर्यान्मद्भक्ता मत्परिग्रहा ॥७

इस अध्याय में तृतीय कल्प विधि का वर्णन किया जाता है । धसुमंतु महर्षि ने कहा—जो स्त्री पतिव्रता अर्थात् एकमात्र पति के सेवाराधन के व्रत वाली हो, पतिप्राणा अर्थात् अपने पति को प्राणों की भाँति समझने वाली हो और पति की सेवा में रति रखने वाली है इस प्रकार की भी जो पवित्र और संशोभना होती है वह सती कही गई है ॥१॥ ऐसी सती स्त्री भी उपवास युक्त होती हुई तृतीया के दिन लवण का त्याग कर देवे और

वह मरण पर्यन्त इस व्रत का भक्ति पूर्वक ग्रहण किया करती है ॥२॥ उस स्त्री से भगवती गौरी परम सन्तुष्ट एवं प्रसन्न होती है और उसे फिर वह देवी रूप, सौभाग्य, लावण्य जोकि पुरुषों को ललित, हृद्य, श्लाघ्य और मनोरम होता है, दिया करती है ॥३॥ हे राजन् ! वृत के दिन इस एक लवण के त्याग कर देने से पुरुष को मनोरम स्त्री और स्त्री को मन रमाने वाला पुरुष इस गौरी के व्रत से होता है ॥४॥ हे विभो ! इस व्रत के विषय में पहिले श्रवण करने वाले धर्मराज से भगवती उमा देवी ने जो वाक्य कहे थे उन्हें कृपा कर मुझसे सुनिये ॥५॥ उमा ने कहा था कि मैंने यह व्रत मनुष्यों के सौभाग्य का करने वाला सृजित किया है । अपने मानव में नियत रहने वाली नारी इस व्रत को किया करेंगी । और वे नारियाँ अपने स्वामी के साथ आनन्द का लाभ किया करेंगी जैसा कि मेरे स्वामी शिव हैं और मैं उनके साथ मुदित रहती हूँ ॥६॥ जो कन्या परम शोभन और सती अपना कोई समुचित स्वामी नहीं प्राप्त करती है वह कन्या इस व्रत को करके बिना क्षार वाले भोजन करने वाली रहा करती है । मुझमें चित्त लगाने वाली और मुझ में ही मन रखने वाली, मेरी परम भक्त और मेरे परिग्रह वाली होकर उसे यह व्रत करना चाहिए ॥७॥

गौरीं संस्थाप्य सौवर्णीं गन्धालंकारभूषिताम् ।
वस्त्रालंकारसंवीतां पुष्पमंडलमंडिताम् ।।८

लवणं गुडं घृतं तैलं देव्यै शक्त्या निवेदयेत् ।
कटुखण्डं जीरकं च पत्रशाकं च भारत ।.९

गुडघृष्टांस्तथापूपान्खंडवेष्ठांस्तथा नृप ।
ब्राह्मणे व्रतसंपन्ने प्रदद्यात्सुबहुश्रुते ।।१०

शुक्लपक्षे सदा देया यथा शक्त्या हिरण्मयी ।
धनहीने तु भक्त्या च मधुवृक्षमयी नृप ।।११

अर्च्या नित्यं संनिधानात्तत्र गौरी न संशयः ।
अक्षारलवणं रात्रौ भुंक्ते चैव सुवाग्यता ।।१२

गौरी सन्निहिता नित्यं भूमौ प्रस्तरशायिनी ।
एवं नियमयुक्तस्य देव्या यत्समुदाहृतम् ॥१३
तच्छृणु महाबाहो कथ्यमानं महाफलम् ।
भर्तारं तु लभेत्कन्या यं वांछति मनोनुगम् ॥१४
सुचिरं सह वै भर्त्रा क्रीडयित्वा इहैव सा ।
संततिं च प्रतिष्ठाप्य सह तेनैव गच्छति ॥१५

सुवर्ण से निर्मित गौरी की संस्थापना करके उसे गन्ध तथा अलंकारों से विभूषित करे और वस्त्र एवं आभूषणों से संवीत बना कर पुष्प मण्डल से मण्डित करना चाहिए ॥८॥ लवण, गुड़, घृत, तैल अपनी शक्ति के अनुसार देवी के लिये निवेदित करे। हे भारत ! कटुखण्ड, जीरा और पत्र-शाक उसे समर्पित करना चाहिए ॥९॥ गुड़ से घृष्ट अथवा खाँड से घृष्ट पूओं को भली भांति बहुश्रुत एवं व्रत सम्पन्न ब्राह्मण को हे नृप ! दान करके देना चाहिए ॥१०॥ शुक्ल पक्ष में अपनी शक्ति के अनुसार सर्वदा हिरण्मयी का दान करना चाहिए। यदि धनहीन हो तो भक्ति के सहित मधुवृक्ष मयी का दान करना चाहिए ॥११॥ वहाँ सन्निधान से नित्य ही गौरी की पूजा करनी चाहिए इसमें कोई भी संशय नहीं है। रात्रि में अक्षार लवण अर्थात् क्षार और लवण से रहित भोजन जो किया करती है और सुवाग्यता रखती है, जो भूमि में प्रस्तरों पर शयन किया करती है उसके नित्य ही गौरी सन्निहित रहती है। इस प्रकार से देवी के नियमों से युक्त का जो फल कहा गया है हे महाबाहो ! उस मेरे द्वारा कहे जाने वाले महाफल का तुम श्रवण करो। इस तरह नियम से समन्वित अर्चनोपवास करने वाली कन्या अपने मन के अनुकूल जिस स्वामी को चाहती है उसे ही वह प्राप्त किया करती है। इस संसार में उस अपने स्वामी के साथ चिरकाल तक आनन्दोपभोग करके और अपनी सन्तान को प्रतिष्ठापित करके अन्त में उसी के साथ स्वर्ग लोक की प्राप्ति किया करती है ॥१२-१५॥

———

## ।। चतुर्थीकल्पवर्णनम् ।।

चतुर्थ्यां तु सदा राजन्निराहारव्रतान्वितः ।
दत्वा तिलान्नं विप्रस्य स्वयं भुंक्ते तिलौदनम् ।।१
वर्षद्वये समाप्तिर्हि व्रतस्य तु यदा भवेत् ।
विनायकस्तस्य तुष्टो ददाति फलमीहितम् ।।२
याति भाग्यनिवासं हि क्रीडते विभवैः सह ।
इह चागत्य पुण्यांते दिव्यो दिव्यवपुर्यशः ।।३
मतिमान्धृतिमान्वाग्मी भाग्यवान्कामकारवान् ।
असाध्यान्यपि साद्ध्वेह क्षणादेव महांत्यपि ।।४
हस्त्यश्वरथसंपन्नः पत्नीपुत्रसहायवान् ।
राजा भवति दीर्घायु। सप्तजन्मान्य सौ नृपः ।
एतद्ददाति सन्तुष्टो विघ्नहंता विनायकः ।।

इस अध्याय में चतुर्थी व्रत के कल्प का वर्णन किया जाता है । सुमंतु ऋषि ने कहा—हे राजन् ! चतुर्थी तिथि के दिन सदा जो निराहार रहकर व्रत से युक्त होता है वह ब्राह्मण को तिलों से युक्त अन्न का दान करके स्वयं ही तिल और ओदन का भोजन किया करता है । इस प्रकार के व्रत की समाप्ति दो वर्ष में करे । जब यह व्रत पूर्ण समाप्त हो जाता है तब भगवान् विनायक इस पर सन्तुष्ट हो जाते हैं और जो भी अभीष्ट फल होता है उसे प्रदान कर देते हैं ।।१-२।। वह व्रत करने वाला भाग्य के निवास को प्राप्त होता है और वैभवों के साथ आनन्द की क्रीड़ा करता है । यहाँ संसार में जन्म लेकर इस महापुण्य के अन्त हो जाने पर वह दिव्य-दिव्य शरीर धारी और दिव्य यश वाला होता है ।।३।। वह मतिमान्, धृति वाला, वाग्मी, भाग्य वाला, कामकार वाला होता है तथा जो कुछ असाध्य भी कार्य होते हैं और महान् कार्य होते हैं उन्हें क्षण मात्र में साध्य कर लेता है ।।४।। चतुर्थी के व्रत करने वाला हाथी, घोड़े और रथों से सम्पन्न हो जाता है तथा पत्नी और पुत्रों की सहायता से युक्त होता है । वह राजा होता है ! हे नृप ! वह सात जन्म पर्यन्त दीर्घायु

और राजा होता है। समस्त विघ्नों के हनन करने वाले भगवान् विनायक परम सन्तुष्ट होकर यह सभी कुछ उसे दिया करते हैं ।।५।।

विघ्नः कस्य कृतस्तेन येन विघ्नविनायकः ।
तद्वदस्व विघ्नेशविघ्नकारणमद्य मे ।।६
कौमारे लक्षणे पुंसां स्त्रीणां च सुकृते कृते ।
विघ्नं चकार विघ्नेशो गांगेयस्य विनायकः ।।७
तं तु विघ्नं विदित्वासौ कार्त्तिकेयो रुषान्वितः ।
उत्कृष्य दंतं तस्यास्याद्धंतुं तं च समुद्यतः ।।८
निवार्यापृच्छद्देवेशे रोषः कार्यः कृतस्त्वया ।
तं चाचख्यो स पित्रे वै कृतं पूरुषलक्षणम् ।
तत्र विघ्नकृते मह्यं योषिता न च लक्षणम् ।।९
अथोवाच महादेवः प्रहसन्त्स्वसुतं किल ।
मम किं लक्षणं पुत्रः पश्यसे त्वं वदस्व मे ।।१०
स चोवाच करे तुभ्यं कपाल द्विजलक्षितम् ।
अविचारेण संस्थाप्यं कपाली तेन चोच्यसे ।
स तल्लक्षणमादाय समुद्रे प्राक्षिपद्रुषा ।।११
अथ देवसमाजे वै प्रवृत्ते ब्रह्मरुद्रयोः ।
अहं ज्यायानहं ज्यायान्विवादोऽभूत्तयोर्द्वयोः ।
तव संभूत्यभिज्ञोऽस्ति मां तु वेद न कश्चन ।।१२

राजा शतानीक ने कहा—उसने किसका विघ्न किया था जिससे यह विघ्नों के विनायक हुए। विघ्नों के स्वामीके विघ्नोंके इस कारण को आप कृपाकर मुझे बतलाइये ।।६।। पुरुषों के कौमार लक्षण में तथा स्त्रियों के सुकृत करने में विनायक विघ्नेश ने गाङ्गेय का विघ्न किया था ।।७।। स्वामी कार्तिकेय ने उस विघ्न को जान कर क्रोध से युक्त होकर उनके दाँत को उखाड़ कर उनको मारने के लिये वह उद्यत्त होगये थे ।।८।। उस समय देवेश ने कात्तिकेय का निवारण किया और उनसे पूछा कि तुमने क्रोध क्यों किया है। तब कार्त्तिकेय ने अपने पिता से कहा कि

इसने पुरुष के लक्षण को विकृत कर दिया है। उस विघ्न के करने पर मुझे योषिता हो गई है और पुरुष लक्षण नहीं है ॥६॥ इसके अनन्तर महादेव ने हँसते हुए अपने पुत्र से कहा—हे पुत्र ! तुम मुझे बताओ कि मेरा क्या लक्षण देख रहे हो ? ॥१०॥ तब कात्तिकेय ने कहा—आपके हाथ में द्विज का लक्षित कपाल है जोकि अविचार से सस्थापित है। इसीलिये आप 'कपाली'—इस नाम से कहे जाया करते हैं। उन्होंने उस लक्षण को लेकर क्रोध से समुद्र में फैंक दिया था ॥११॥ इसके अनन्तर देवों के समाज के प्रवृत्त होने पर उन दोनों ब्रह्मा और रुद्र में बड़ा विवाद हो गया था। दोनों आप-आप को कहते थे कि मैं बड़ा हूँ। तुम्हारी सम्भूति (उत्पत्ति) का अभिज्ञ है। मुझे तो कोई नहीं जानता था ॥१२॥

एवं शिवेऽति ब्रुवति ब्रह्मणः पंचमं शिरः।
मुक्ताट्टहासं प्रोवाच त्वामहं वेदिता भव ॥१३
एवं ब्रुवत्तु रुद्रेण ब्राह्मं हयशिरो महत्।
नखाग्रेण निकृतं च तस्यैव च करे स्थितम् ॥१४
करस्थेनैव तेनासावागच्छद्यत्र वै हरिः।
तपस्तेपे तदा मेरौ तत्रासौ भगवान्वशी ॥१५
कृते हयशिरे तस्मिन्स्थानात्तस्मात्तु ब्रह्मणः।
रोषाद्विनिः सृतस्त्वन्यः पुरुषः श्वेतकुंडली ॥१६
कवची सशिरस्कश्च सशरः सशरासनः।
अनिर्देश्यवपुः स्रग्वी किं करोमि स चाब्रवीत् ॥१७
अथोवाच रुषा ब्रह्मा हन्यतां स सुर्मतिः।
स तु मार्गेण रुद्रस्य आगच्छद्रोषतो द्रुतम् ॥१८
रुद्रोपि विष्णुतेजोभिः प्रविष्टः स त्वधिष्ठितः।
स प्रविश्य तदापश्यत्तपंतं चोत्तमं तपः।
हरो नारायणं देवं वैकुंठमपराजितम् ॥१९
हरं दृष्ट्वाथ संप्राप्तं कार्यं चास्य विचिंत्य च।
उवाच शूलिनं देवो भिन्धि शूलेन मे भुजम् ॥२०

स बिभेद महातेजा भुजं शूलेन तं हरः ।।२१

इस प्रकार शिव के बोलने पर ब्रह्मा का जो पाँचवाँ शिर था वह बड़ा भारी अट्टहास करते हुए बोला—हे भव! तुमको मैं जानता हूँ ।।१३।। इस प्रकार से बोलने वाले ब्रह्मा के महान् हय शिर को रुद्र ने अपने नख के अग्रभाग से कुतर लिया और वह फिर उनके हो हाथ में स्थित है ।।१४।। उस काटे हुए शिर को हाथ में लिये हुए ही यह वहाँ चले गये जहाँ हरि थे। उस समय वहाँ पर मेरु पर्व में इन वशी भगवान् ने तपस्या की थो ।।१५।। उस हय शिर के कट जाने पर उस ब्रह्मा के स्थान से रोष से एक अन्य श्वेत कुण्डलों वाला पुरुष निकला था ।।१६।। वह पुरुष कवच धारी, शिर के सहित, शर से युक्त, धनुष लिये हुए, अनिर्देश्य शरीर वाला तथा माला धारण किये हुए था और उसने कहा—क्या करूँ ? ।।१७।। इसके पश्चात् ब्रह्माजी ने क्रोध से कहा—उस दुष्ट बुद्धि वाले को मार दो। वह रुद्र के मार्ग से शीघ्र क्रोध में आया था। रुद्र भी विष्णु के तेज से प्रविष्ट था। वह अधिष्ठित हो गया। तब उसने प्रवेश करके उसको उत्ताम तप करते हुए देखा। हर ने नारायण देव को और अपराजित वैकुण्ठ को देखा ।।१८-१९।। सम्प्राप्त हर को देख कर और इसके कार्य का विचार करके देव शूली से बोले कि मेरी भुजा को शूल से काट दो ।।२०।। उस महान् तेजस्वी हर ने उस भुजा को शूल से भिन्न कर दिया था ।।२१।।

शूलभेदादसृक्चोर्ध्वं जगामावृत्य रोदसी ।
विनिवृत्य ततः पश्चात्कपाले निपपात ह ।।२२

असृक्कपाले पतितं प्रदेशिन्या व्यवर्द्धयत् ।
यदा हि विनिवृत्तिः स्याद्देवस्य रुधिरं प्रति ।।२३

तदा तु व्यसृजतोयं कृत्वा वारुणीं तनुम् ।
तोये प्रवृत्तेऽसृग्भूते कपाले यत्र तच्छिरः ।।२४

कपाले तु प्रदेशिन्या रुद्रोऽसौ रुधिरेऽसृजत् ।
आमुक्तकवचं रक्तं रक्तकुंडलिनं नरम् ।।२५

अथोवाच भवं देवं किं करोमीति मानद ।
असावपि ससर्जाथ श्वेतकुंडलिनं नरम् ॥२६
तावुभौ समयुध्येतां धनुष्प्रवरधारिणौ ।
यथा राजन्बलीयांसौ कुजकेतू युगात्यये ।।२७
तयोस्तु युध्यतोरेवं संवत्सरश्चाधिको गतः ।
न चादृश्यत विजय एकस्यापि तदा तयोः ।२८

शूल के द्वारा भेदन करने से उसका रक्त इस रोहसी को आवृत कर ऊपर की ओर चला गया था और फिर वहां से वापिस होकर कपाल में गिर पड़ा ॥२२॥ कपाल में पतित रक्त को प्रदेशिनी में विवधित किया था। जब देवकी रुधिर के प्रति विनिवृत्ति हो गई तब वारुणी तनु करके जल को छोड़ा था। कपाल में असृग्भूत (रक्तस्वरूप) तोप के प्रवृत्त होने पर जहाँ कि वह शिर था, कपाल में प्रदेशिनी के द्वारा इस रुद्र ने रुधिर में सृजन किया था। जिसका सृजन किया था वह नर आयुक्त कवच और रक्त कुण्डलों वाला तथा रक्त वर्षा का था ॥२३-२५॥ इसके पश्चात् वह भवदेव से बोला—हे मानद ! मैं क्या करूँ। इसके अनन्तर इसने भी श्वेत कुण्डली नर का सृजन किया था ॥२६॥ वे दोनों धनुष्प्रवर धारी युगात्यय बलवान् कुज केतु की भाँति युद्ध करने लगे ॥२७॥ इस प्रकार से उन दोनों के युद्ध करते हुए एक वष से भी अधिक समय हो गया था। उस समय उन दोनों युद्ध करने वालों में एक का भी विजय नहीं दिखलाई देता था ॥२८॥

अथांतरिक्षे तौ दृष्ट्वा वागुवाचाशरीरिणो ।
अवतारोऽथ भविता युवयोर्हि मया सह ।।२९
भारापनोदः कर्तव्यः पृथिव्यर्थे सुरः सह ।
तदाश्चर्यो हि भविता देवकार्यार्थसिद्धये ॥३०
भूलोकभावं निर्धूय भूयो गंता सुरालयम् ।
एदमुक्त्वा तु वैकुण्ठो ददावेकं रवेस्तदा ।।३१
श्वेतकुंडलिनं दृप्तं तं जग्राह रविर्मुदा ।
इंद्रस्यापि ततः पश्चाद्रक्तकुंडलिनं ददौ ।।३२

जग्राह च मुदा युक्त इंद्र स्वं च पुरं ययौ ।
गतौ रवीन्द्रो प्रगृह्य पुरुषौ क्रोधसंभवौ ।।३३
अथोवाच तदा रुद्रं देवः कमलसंस्थितः ।
गच्छ त्वमपि कापाले कपालव्रत चर्यया ।
अवतारो व्रतस्यास्य मर्त्यलोके भविष्यति ।।३४
ये च व्रतं त्वदीयं वै धारयिष्यंति मानवाः ।
न तेषां दुर्लभं किंचिद्भवितेह परत्र च ।।३५

इसके अनन्तर अन्तरिक्ष में युद्ध करते हुए उन दोनों को देख कर बिना शरीर वाली वाणी ने कहा–तुम दोनों का मेरे साथ अवतार होगा ।।२६।। पृथिवी के लिये देवों के सहित भार अपनोद करना है ! उस समय देवों के कार्य की सिद्धि के लिये बड़ा ही एक आश्चर्य होगा ।।३०।। भूलोक के भाव को निवृंत करके फिर सुरालय को चले जाओगे । इस तरह कहकर वैकुण्ठ ने उस समय एक को रवि के लिये दे दिया था ।।३१।। रवि ने बड़ी ही प्रसन्नता से दृप्त श्वेत कुण्डलों वाले को ग्रहण कर लिया था । इसके पश्चात् जो रक्त कुण्डली था उसको इन्द्र को दे दिया ।।३२।। इन्द्र ने बहुत खुशी से उसको ग्रहण करके अपने पुर को प्रस्थान किया था ।।३३।। इन्द्र और रवि दोनों इन क्रोध से उत्पन्न होने वाले पुरुषों को ग्रहण करके चले गये । इसके पश्चात् कमल पर स्थित देव रुद्र से बोले–तुम भी कपाल में जाओ और कपाल व्रत की चर्या से वहाँ स्थित रहो । मनुष्य लोक में इस व्रत का अवतार होगा ।।३४।। जो मनुष्य तुम्हारे इस व्रत को धारण करेंगे उनको इस लोक में और परलोक में कुछ भी दुर्लभ नहीं है ।।३५।।

एवं संलप्य बहुशः सुमुखं प्रतिनंद्य च ।
आहूय च समुद्रं स प्रत्युवाचाविचारयन् ।।३६
कुरुष्वाभरणं स्त्रीणां लक्षणं यद्विलक्षणम् ।
कार्त्तिकेयेन यत्प्रोक्तं तद्वदस्वाविचारयन् ।।३७
स चाह मम नाम्नेदं भवेत्पुरुषलक्षणम् ।
देवेन तत्प्रतिज्ञातमेवमेतद्भविष्यति ।।३८

कार्त्तिकेयेन यत्प्रोक्तं तद्वदस्वाविचारयन् ।।३९
प्रयच्छास्य विषाणं वै निष्कृष्टं यत्त्वयाऽधुना ।
जवश्यमेव तद्भूतं भवितव्यं तु कस्यचित् ।।४०
ऋते विनायकं तद्वै दैवयोगान्न कामतः ।
गृहाण एतत्सामुद्रं यत्त्वया परिकीर्तितम् ।।४१
स्त्रीपुंसोर्लक्षणं श्रेष्ठं सामुद्रमिति विश्रुतम् ।
इमं च सविषाणं वै कुरु देवविनायकम् ।।४२

इस प्रकार से बहुत बार संलाप करके और सुमुख अभिनन्दन करके उसने समुद्र को बुलाकर कुछ भी विचार न करते हुए कहा ।।३६।। स्त्रियों का जो विलक्षण लक्षण आभरण है वह करो । जो कार्तिकेय ने कहा है उसे विचार न करते हुए बतलाओ ।।३७।। उसने कहा—मेरे नाम से यह पुरुष लक्षण होता है । देव ने यह प्रतिज्ञा की है । यह इसी प्रकार से होगा ।।३८।। कार्तिकेय ने जो कहा है उसे विचार न करते हुए कहो ।।३९।। जो तुमने अभी इसका विषाण निकाल लिया है उसे इसको देदो अवश्य ही वही हुआ जो किसी का भवितव्य होता है ।।४०।। विनायक के विना उसे दैव योग से, इच्छा से नहीं, ग्रहण करो यह सामुद्र है जोकि तुमने कीर्तित किया है ।।४१।। स्त्री और पुरुष का लक्षण श्रेष्ठ सामुद्र प्रसिद्ध है । इस देव विनायक को विषाण से युक्त करदो ।।४२।।

अथोवाच च देवेशं बाहुलेयः समत्सरम् ।
विषाणं दद्मि चास्याहं तव वाक्यान्न संशयः ।।४३
यदा त्वयं विषाणं च मुक्त्वा तु विचरिष्यति ।
तदा विषाणमुक्तः सन्भस्म ऐतं करिष्यति ।।४४
एवमस्त्विति तं चोक्त्वा विषाणं तत्करे ददौ ।
विनायकस्य देवेशः कार्त्तिकेयमते स्थितः ।।४५
सविषाणकरोद्यापि दृश्यते प्रतिमा नृप ।
भीमसूनोर्महाबाहोर्विघ्नं कर्तुं महात्मनः ।।४६

एतद्रहस्यं देवानां मया ते समुदाहृतम् ।
यत्र देवो न वै वेद देवानां भुवि दुर्लभम् ॥४७
मया प्रसन्नेन तव गुह्यमेतदुदाहृतम् ।
कथितं तिथिसंयोगे विनायककथामृतम् ॥४८
य इदं श्रावयेद्विद्वान्ब्राह्मणान्वेदपारगान् ।
क्षत्रियांश्च स्ववृत्तिस्थान्विट् शूद्रांश्च गुणान्वितान् ॥४९
न तस्य दुर्लभं किंचिदिह चामुत्र विद्यते ।
न च दुर्गतिमाप्नोति न च याति पराभवम् ॥५०
निर्विघ्नं सर्वकार्याणि साधयेन्नात्र संशयः ।
ऋद्धिं वृद्धिं श्रियं चापि विंदेत भरतोत्तम ॥५१

इसके अनन्तर बाहुलेय मात्सर्य के साथ देवेश से बोले—मैं इसको अब इस विषाण को दे देता हूँ क्योंकि जैसा भी आपका वचन है मैं उसका पालन करूँगा इससे कुछ भी संशय नहीं है ॥४३॥ जिस समय भी यह इस विषाण का त्याग करके यह विचरण करेगा तभी यह इस विषाण से मुक्त होता हुआ यह इसको भस्म कर देगा ॥४४॥ इसी प्रकार से होवे—यह उससे कहकर उसके हाथ में कार्त्तिकेय ने विषाण दे दिया था। विनायक के देवेश कार्त्तिकेय के मत में स्थित हो गये थे ॥४५॥ हे नृप ! आज भी विषाण के सहित कर वाली विनायक की प्रतिमा दिखाई देती है। और वह महावाहु तथा महात्मा भीम के पुत्र का विघ्न करने के लिये है ॥४६॥ यह देवों का रहस्य है जोकि मैंने तुम को बता दिया है। जहाँ देव हैं वहाँ देवों को भी यह ज्ञात नहीं है और इस भूमन्डल में तो यह दुर्लभ ही है। मैं तुमसे परम प्रसन्न होकर ही यह कहता हूँ और तुमसे यह समस्त गोपनीय रहस्य मैंने बता दिया है। तिथि के संयोग में यह विनायक की कथा रूपी अमृत कहा गया है। इसको जो कोई विद्वान् वेद के पारगामी ब्राह्मणों को सुनाता है तथा अपनी वृत्ति में स्थित क्षत्रियों को और गुणों से युक्त वैश्यों एवं शूद्रों को जो इसका श्रवण करता है ॥४७-४६॥ उस महा मनीषी को इस भूमण्डल में और परलोक में कुछ भी वस्तु दुर्लभ नहीं रहती है। वह पुरुष न तो कभी किसी प्रकार की दुर्गति

को प्राप्त करता है और कभी वह कहीं भी कोई पराभव ही पाता है ॥५०॥ सभी कार्यों को वह पुरुष बिना किसी विघ्नों की बाधा के साधन कर लेता है। इसमें कुछ भी संशय नहीं है। हे भरतोत्तम ! वह पुरुष ऋद्धि, वृद्धि और श्री की भी प्राप्ति किया करता है ॥५१॥

---

## ॥ पंचमी कल्पे नागपंचमी व्रत वर्णनम् ॥

पंचमी दयिता राजन्नागानां नंदिवर्धिनी ।
पञ्चम्यां किल नागानां भवतीत्युत्सवो महान् ॥१
वासुकिस्तक्षकश्चैव कालियो मणिभद्रकः ।
ऐरावतो धृतराष्ट्रः कर्कोटकधनंजयौ ॥
एते प्रयच्छंत्यभयं प्राणिनां प्राणजीविताम् ॥२
पंचम्यां स्नपयन्तीह नागान्क्षीरेण ये नराः ।
तेषां कुले प्रयच्छंति तेऽभयप्राणदक्षिणाम् ॥३
शप्ता नागा यदा मात्रा दह्यमाना दिवानिशम् ।
निर्वापयंति स्नपनैर्गवां क्षीरेण मिश्रितैः ।४
ये स्नापयंति वै नागान्भक्त्या श्रद्धासमन्विताः ।
तेषां कुले सर्पभयं न भवेदिति निश्चयः ॥५
दशंति नरं विप्र नागाः क्रोधसमन्विताः ।
भवेत्किं तस्य दष्टस्य विस्तराद्ब्रूहि मे द्विज ॥६
नागदष्टो नरौ राजन्प्राप्य मृत्युं व्रजत्यथः ।
अधोगत्वा भवेत्सर्पो निर्विषो नात्र संशयः ॥७

इस अध्याय में नाग पञ्चमी कल्प की नाग पञ्चमी के व्रत का वर्णन किया जाता है। सुमन्तु ने कहा—हे राजन् ! यह पञ्चमी नागों की नन्दि वर्द्धिनी दयिता है। पञ्चमी में नागों का निश्चय ही एक महान् उत्सव हुआ करता है ॥१॥ वासुकि, तक्षक, कालिय, मणिभद्रक, ऐरावत, घृतराष्ट्र कर्कोटक, धनञ्जय ये प्राणों के जीवित वाले प्राणियों को अभय

देते हैं ।।२।। जो मनुष्य इस पञ्चमी तिथि में जो मनुष्य नागों को दूध से स्नपन किया करते हैं उनके कुल में वे नाग अभय की दक्षिणा दिया करते हैं ।।३।। रातदिन नाग माता के द्वारा शाप पाकर दह्य मान होते हैं तब वे गायों के दूध से मिश्रित स्नपनों से निर्वापन किया करते हैं अर्थात् शाप से प्राप्त दाह को शान्त करते हैं ।।४।। जो पुरुष श्रद्धा से समन्वित हैं और भक्ति से नागों का स्नपन किया करते हैं उनके कुल में कभी भी सर्पों का का भय नहीं होता है, यह परम निश्चित है ।।५।। राजा शतानीक ने कहा—हे विप्र ! जो क्रोध से समन्वित नाग मनुष्य को काट लेते हैं उस कटे हुए मानव की क्या गति होती है । हे द्विज ! मुझे आप इसे विस्तार के साथ बताइये ।।६।। सुमन्तु ने कहा—हे राजन् ! नाग से दष्ट मानव मृत्यु को पाकर अधोलोक में जाया करता है और वहाँ जाकर बिना विष वाला सर्प होता है, इसमें कुछ भी संशय नहीं है ।।७।।

नागदष्टः पिता यस्य भ्राता वा दुहितापि वा ।
माता पुत्रोथ वा भार्या किं कर्तव्यं वदस्व मे ।।८
मोक्षाय तस्य विप्रेंद्र दानं व्रतमुपोषणम् ।
ब्रूहि तद्दिवजशार्दूल येन तद्वै करोम्यहम् ।।९
उपोष्या पंचमी राजन्नागानां पुष्टिवर्धिनी ।
त्वमेवमेकं राजेंद्र विधानं शृणु भारत ।।१०
मासि भाद्रपदे या तु कृष्णपक्षे महीपते ।
महापुण्या तु सा प्रोक्ता ग्राह्यापि च महीपते ।।११
ज्ञेया द्वादश पंचम्यो हायने भरतर्षभ ।
चतुर्थ्यां त्वेकभक्तं तु तस्या नक्तं प्रकीर्तितम् ।।१२
भुवि चित्रमयान्नागानथ वा कलधौतकान् ।
कृत्वा दारुमयान्वापि अथ वा मृन्मयान्नृप ।।१३
पंचम्यामर्चयेद्भक्त्या नागानां पंचकं नृप ।
करवीरैः शतपत्रैर्जातीपुष्पैश्च सुव्रत ।।१४
तथा गंधैश्च धूपैश्चपूज्यं पञ्चकमुत्तमम् ।
ब्राह्मणं भोजयेत्पश्चाद् घृतपायसमोदकैः ।।१५

शतानीक ने कहा—जिसका पिता, भाई, पुत्र, भार्या, पुत्री और माता नाग के द्वारा दष्ट हो उसे क्या करना चाहिए, यह मुझे कृपया बताइये ॥८॥ हे विप्रेन्द्र ! उस के मोक्ष के लिये दान, व्रत, उपोषण क्या करना चाहिए। हे द्विजों में शार्दूल ! जिससे उसका मोक्ष हो वह मुझे बताइये, वही मैं करूं ॥९॥ सुमन्तु ने कहा—नागों के पुष्टि की बढ़ाने वाली पंचमी तिथि का उपवास करना चाहिए। हे राजेन्द्र ! हे भारत ! तुम इस तरह का एक विधान है उसका श्रवण करो ॥१०॥ हे महीपते ! भाद्रपद मास के कृष्ण पक्ष में जो पंचमी तिथि है वह महान् पुण्य वाली कही गई है। उसे ग्रहण भी करना चाहिए ॥११॥ हे भरतर्षभ ! वर्ष में बारह पंचमी जाननी चाहिए। चौथ में तो एक वक्त और उसमें तो रात्रि का समय बताया गया है ॥१२॥ हे नृप ! भूमि में चित्रमय अथवा सुवर्ण रचित, अथवा लकड़ी के विरचित या मिट्टी के बने हुए नागों को बनवाना चाहिए ॥१३॥ इन नागों के पंचक में पंचमी तिथि में भक्ति के साथ अर्चना करनी चाहिए। हे सुव्रत ! नागों का पूजन करवीर के पुष्प, शतपत्र पुष्प और जाति पुष्पों से करना चाहिए ॥१४॥ पूजन में पुष्पों के अतिरिक्त गन्ध (चन्दन) और धूप भी होना चाहिए। उपर्युक्त नागों के उत्तम पंचक का गन्धाक्षत पुष्प धूपादि से उपचारों से पूजन करे। इस अर्चन के पश्चात् घृत मिश्रित पायस और मोदकों से ब्राह्मण को भोजन कराना चाहिए ॥१५॥

अनंतो वासुकिः शंखः पद्मः कंबल एव च।
तथा कर्कोटको नागो नागो ह्यश्वतरो नृप ॥१६
धृतराष्ट्रः शंखपालः कालियस्तक्षकस्तथा।
पिंगलश्च तथा नागो मासिमासि प्रकीर्तिताः ॥१
वत्सरांते पारणं स्याद्ब्राह्मणान्भोजयेद्बहून्।
इतिहासविदे नागं गैरिकेण कृतं नृप।
तथार्चना प्रदातव्या वाचकाय महीपते ॥१८
एष वै नागपञ्चम्यां विधिः प्रोक्तो बुधैर्नृप।
तव पित्राकृतश्चैव पितुर्मोक्षाय भारत ॥१९

अन्येपि ये करिष्यंति इदं व्रतमनुत्तमम् ।
दष्टको मोक्ष्यते तेषां शुभं स्थानमवाप्स्यति ।।२०
यश्चेदं शृणुयान्नित्यं नरः श्रद्धासमन्वितः ।
कुले तस्य न नागेभ्यो भयं भवति कुत्रचित् ।।२१

अनन्त, वासुकि, शख, पद्म, कम्बल, कर्कोटक, अश्वतर, धृतराष्ट्र, शंखपाल, कालिय, तक्षक, पिंगल ये बारह नाग एक-एक मास में बताये गये हैं ।।१६-१७।। जब बारह मासों में उपर्युक्त नामों वाले नागों का समर्चन होकर एक वर्ष पूण हो जावे तो वर्ष के अन्त में व्रत का पारण करे और बहुत-से ब्राह्मणों को भोजन कराना चाहिए । हे महीपते ! इतिहास के ज्ञाता ब्राह्मण के लिये गैरिक से विरचित नाग तथा उसकी अर्चना वाचन करने वाले को दान में देने चाहिए ।।१८।। हे नृप ! नाग-पंचमी की यह विधि विद्वानों के द्वारा कही गई है । हे भारत ! और यही विधि पिता की मुक्ति के लिये आपके पिता के द्वारा की गई है ।।१६।। और अन्य भी जो लोग इस सर्वश्रेष्ठ व्रत को करेंगे उनका भी दष्टक मोक्ष प्राप्त कर शुभ स्थान का लाभ प्राप्त करेगा ।।२०।। जो कोई मनुष्य श्रद्धा से युक्त होकर इस व्रत की कथा को नित्य श्रवण करता है उसके कुल में किसी भी समय में तथा किसी भी स्थान में नागों से भय नहीं होता है ।।२१।।

## ।। तत्तद्धातुगतविषलक्षणानि वर्णयित्वा तत्तत्त्र देयानामौषधीनां वर्णनम् ।।

सविषा दंष्ट्रयोर्मध्ये यमदूती तु वै भवेत् ।
न चिकिसा बुधैः कार्या तं गतायुं विनिर्दिशेत् ।।१
प्रहरार्धं दिवारात्रावेकैकं भुञ्जते बहिः ।
एकस्य च समानं च द्वितीयं षोडशं तथा ।।२
नागोदयो यमुद्दिश्य हतो विद्धो विदारितः ।
कालदष्टं विजानीयात्कश्यपस्य वचो यथा ।।३

यन्मात्रं पतते बिंदुर्वालाग्रं सलिलोद्धृतम् ।
तन्मात्रं स्रवते द्रंष्ट्रा विषं सर्पस्य दारुणम् ॥४
नाडीशते तु सम्पूर्णे देहे संक्रमते विषम् ।
यावत्संक्रामयेद्बाहुं कुञ्चितं वा प्रसारयेत् ॥५
अनेन क्षणमात्रेण विषं गच्छति मस्तके ।
वेपते विषवेगे तु शतशोऽथ सहस्रशः ॥६
वर्धते रक्तमासाद्य ततो वातैः शिखी यथा ।
तैलबिंदुर्जलं प्राप्य यथा वेगेन वर्धते ॥७

इस अध्याय में जिस-जिस धातु में प्राप्त होने वाले विष के लक्षणों का वर्णन कर वहाँ-वहाँ पर देने के योग्य औषधों का वर्णन किया है। कश्यक मुनि ने कहा—दाढ़ों में सविषा जो दाढ़ होती है वह यमदूती है, उसकी चिकित्सा बुध लोगों को कभी नहीं करनी चाहिए। उस दाढ़ से जो काट लिया गया, उसे आयु के समाप्त हो जाने वाला निर्दिष्ट कर दे ॥१॥ दिन रात में आधे प्रहर तक एक-एक को बाहिर भोग करता है उसी तरह एक के समान द्वितीय और षोडश होता है ॥२॥ नागादि जिसका उद्देश्य करके काटते हैं वह हत-विद्ध और विदारित होता है। ऐसे पुरुष को काल से ही दष्ट समझें। कश्यप मुनि का यह वचन सत्य है ॥३॥ जितना बाल के अग्रभाग जैसा सलिल से उद्धत विन्दु गिरता है उतना ही सर्प की दाढ़ दारुण विष का स्रवण किया करती है ॥४॥ शत नाड़ी वाले सम्पूर्ण शरीर में वह विष संक्रमण किया करता है जब तक वह विष बाहु को संक्राम्त करता है अथवा कुंचित को प्रसारित होता है ॥५॥ इस से एक ही क्षण में विष मस्तक में चला जाता है। विष के वेग में मनुष्य सैकड़ों और सहस्रों बार कम्पित होता है ॥६॥ वातों के द्वारा एक शिखी के समान वह विष रक्त को प्राप्त होकर बढ़ जाता है जिस प्रकार से तेल की बूंद जल में पड़कर वेग से बढ़ा करती हैं वैसे ही यह भी बढ़ता है ॥७॥

शिखण्डी आश्रयं प्राप्य मारुतेन समीरितः ।
ततः स्थानशतं प्राप्य त्वचास्थानं विचेष्टितम् ॥८

त्वचासु द्विगुणं विद्याच्छोणितेषु चतुर्गुणम् ।
पित्ते तु त्रिगुणं याति श्लेष्मे वै षोडशं भवेत् ।।९
वायौ त्रिंशद्गुणं चैव मज्जाषष्टिगुणं तथा ।
प्राणे चैकार्णवीभूते सर्वगात्राणि संधयेत् ।।१०
श्रोत्रे निरुध्यमाने च याति दष्टस्त्वसाध्यताम् ।
ततोऽसौ म्रियते जन्तुर्निःश्वासोच्छवासवर्जितः ।।११
निष्क्रांते तु ततो जीवो भूते पञ्चत्वमागते ।
तानि भूतानि गच्छंति यस्ययस्य यथातथम् ।।१२
पृथिव्यापस्तथा तेजो वायुराकाशमेव च ।
इत्येषामेव संघातः शरीरमभिधीयते ।।१३
पृथिवी पृथिवीं याति तोयं तोयेषु लीयते ।
तेजो गच्छति चादित्यं मारुतो मारुतं व्रजेत् ।।१४
आकाशं चैवमाकाशे सह तेनैव गच्छति ।
स्वस्थानं ते प्रपद्यंते परस्परनियोजिताः ।।१५

मारुत के द्वारा समीरित शिखण्डी आश्रय की प्राप्ति कर फिर संकड़ों स्थानों को प्राप्त करता है वैसे ही त्वचा स्थान में इसका विचेष्टित होता है ।।८।। त्वचा में द्विगुण और रक्त में चतुर्गुण हो जाता है । पित्त में तिगुना और कफ में सोलह गुना होता है ।।९।। वायु में जब विष पहुँच जाता है तो वह तीस गुना और मज्जा में साठ गुना हो जाता है । प्राण में जो एकार्णवीभूत है पहुंचने पर समस्त गात्रों को पीड़ित करने लगता है ।।१०।। कानों के निरुध्यमान हो जाने पर दष्ट पुरुष असाध्य दशा में पहुँच जाया करता है । इसके पश्चात् वह जीव मर जाता है और उसके उच्छवास) ऊपर को आने वाला साँस) और निःश्वास (नीचे की ओर जाने वाला श्वास) बन्द हो जाते हैं ।।११।। जीवात्मा के निकल जाने पर और भूतों (पंचतत्वों) के पंचत्व प्राप्त हो जाने पर वे पाँचों भूत जिस-जिस के होते हैं उनमें जाकर मिल जाया करते हैं ।।१२।। पृथिवी जल, तेज, वायु,और आकाश इन पाँचों का जो एकत्र संघात होता है वही शरीर इस नाम से कहा जाया करता है । पृथिवी पृथ्वी में

चला जाता है, जल जलमें मिल जाता है, तेज सूर्य में चला जाया करता है, मारुत मारुत में मिल कर चला जाता है तथा आकाश महाकाश में मिल जाया करता है। ये सब उस जीवात्मा के साथ ही चले जाया करते हैं। ये सब परस्पर में नियोजित हैं और अपने-अपने स्थान को जाकर प्राप्त हो जाते हैं॥१३-१५॥

न जीवेदागतः कश्चिदिह जन्मनि सुव्रत।
विषार्तं न उपेक्षेत त्वरितं तु चिकित्सयेत् ॥१६
एकमस्ति विषं लोके द्वितीयं चोपपद्यते।
यथा नानाविधं चैव स्थावरं तु तथैव च ॥१७
प्रथमे विषवेगे तु रोमहर्षोऽभिजायते।
द्वितीये विषवेगे तु स्वेदो गात्रेषु जायते ॥१८
तृतीये विषवेगे तु कम्पो गात्रेषु जायते।
चतुर्थे विषवेगे तु श्रोत्रांतरनिरोधकृत् ॥१९
पञ्चमे विषवेगे तु हिक्का गात्रेषु जायते।
षष्ठे च विषवेगे तु प्राणेभ्योऽपि प्रमुच्यते।
सप्तधातुवहा ह्येते वैनतयेन भाषिताः ॥२०
वचः स्थाने विषे प्राप्ते तस्य रूपाणि मे शृणु।
अंगानि तिमिरायंते तपंते च मुहुर्मुहः ॥२१

हे सुव्रत ! इस जन्म में कोई भी आया हुआ यहाँ संसार में सदा जीवित नहीं रहा करता है। यह समझकर विष से आर्त्त मानव की कभी उपेक्षा नहीं करनी चाहिए और शीघ्र से शीघ्र उसकी चिकित्सा अवश्य करनी चाहिए॥१६॥ यह विष एक में होता है और दूसरे को प्राप्त हो जाया करता है। उसी प्रकार से यह विष स्थावर और नाना प्रकार का होता है॥१७॥ प्रथम विष के वेग में रोमांच हो जाता है। दूसरे विष के वेग होने पर गात्रों में पसीना आने लगता है। जब तीसरा विष का वेग होता है तो शरीर के अङ्गों में कंपनी होती है। चौथे विष वेग में श्रोत्रान्तर का निरोध हो जाता है॥१८-१९॥ पांचवें विष के वेग होने पर गात्रों में हिचकी उत्पन्न हो जाती है। छटे विष के वेग में

तो मानव अपने प्राणों से भी विमुक्त हो जाया करता है। ये विष सातों धातुओं में पहुँचने वाले होते हैं ऐसा वैनतेय के द्वारा कहे गये हैं ॥२०॥ वाणी के स्थान पर विष के प्राप्त हो जाने पर उसके रूपों को मुझसे सुनो। उस समय समस्त अङ्ग तिमिरायमाण हो जाते हैं और बार-बार तपा करते हैं ॥२१॥

एतानि यस्य चिह्नानि तस्य त्वचि गतं विषम् ।
तस्यागदं प्रवक्ष्यामि येन संपद्यते सुखम् ॥२२
अर्कमूलमपामार्गं प्रियंगुं तगरं तथा ।
एतदालोड्य दातव्यं ततः संपद्यते सुखम् ॥२३
ततस्तस्मिन्कृते विप्र निवर्तेत चेद्विषम् ।
त्वचः स्थानं ततो भित्त्वा रक्तस्थानं प्रधावति ॥२४
विषे च रक्तं संप्राप्ते तस्य रूपाणि मे शृणु ।
दह्यते मुह्यते चैव शीतलं बहु मन्यते ॥२५
एतानि यस्य रूपाणि तस्य रक्तगतं विषम् ।
तत्रागदं प्रवक्ष्यामि येन सम्पद्यते सुखम् ॥२६
उशीरं चन्दनं कुष्ठमुत्पलं तगरं तथा ।
महाकालस्य मूलानि सिंदुवारनगस्य च ।
हिंगुलं मरिचं चैव पूर्ववेगे तु दापयेत् ॥२७
बृहती वृश्चिका काली इंद्रवारुणिमूलकम् ।
सप्तगन्धघृतं चैव द्वितीये परिकीर्तितम् ॥२८

जिसके ये इतने चिह्न होते हैं उसके त्वचा में गया हुआ विष होता है। अब उसके अगद को कहता हूँ जिसके द्वारा सुख प्राप्त हो जाता है ॥२॥ आक की जड़, अपामार्ग (औंघा), प्रियङ्गु और तगर इन सबको आलोड़ित करके दष्ट को देना चाहिए। इससे सुख उत्पन्न होता है ॥२३॥ हे विप्र ! इस प्रकार से करने पर यदि विष निवृत्त हो जाता है तो फिर त्वचा के स्थान का भेदन करके रक्त के स्थान को वह दौड़ा करता है ॥२४॥ जब विष रक्त में पहुंच जाता है तो उस समय में उसके जो रूप होते हैं उन्हें अब तुम मुझसे श्रवण करो। वह दाह वाला

और मोह (मूर्च्छा) वाला हो जाया करता है और बहुत शीतल मानता है ।।२५।। ये जिसके रूप होते हैं उसको समझलो कि विष रक्तगत हो गया है । अब उस समय का अगद कहता हूँ जिसके द्वारा सुख हो जाता है ।।२६।। उशीर, चन्दन, कुष्ठ, उत्पल, तगर, महाकाल तथा सिन्धु वार नग के मूल, हिंगुल, मिर्च इन सबको दिलाना चाहिए किन्तु ये पूर्व वेग मे ही दिलवावे । द्वितीय वेग में वृहती, वृश्चिका, काली, इन्द्र वारुणी जड़ी का मूल और सप्त गन्ध घृत ये सब देना बताया गया है ।२७-२८।

सिन्दुवारं तथा हिंगुं तृतीये कारयेद्बुधः ।
तस्य पानं च कुर्वीत अंजनं लेपनं तथा ।।२९
एतेनैवोपचारेण ततः संपद्यते सुखम् ।
रक्तस्थानं ततो गत्वा पित्तस्थानं प्रधावति ।।३०
पित्तस्थानगते विप्र विषरूपाणि मे शृणु ।
उत्तिष्ठते निपतते दह्यते मुह्यते तथा ।।३१
गात्रतः पीतकः स्याद्वै दिशः पश्यति पीतिकाः ।
प्रबला च भवेन्मूर्च्छा न चात्मानं विजानते ।
विषक्रियां तस्य कुर्याद्यया सम्पद्यते सुखम् ।।३२
पित्तस्थानमतिक्रम्य श्लेष्मस्थानं च गच्छति ।।३३
पिप्पल्यो मधुकं चैव मधुखण्डं घृतं तथा ।
मधुसारमलाबूं च जातिं शंकरवालुकाम् ।
इन्द्रवारुणिकामूलं गवां मूत्रेण पेषयेत् ।।३४
नस्यं तस्य प्रयुंजीत पानमालेपनांजनम् ।
एतेनैवोपचारेण ततः सम्पद्यते सुखम् ।।३५

तीसरे वेग में बुध पुरुष को सिन्धुवार और हिंगु कराना चाहिए । उसका पान करे तथा अंजन और लेपन भी करे ।।२९।। इस उपचार से ही फिर सुख उत्पन्न हो जाता है । इसके पश्चात् रक्त के स्थान को पहुँच कर फिर वह विष पित्त स्थान को दौड़ा करता है ।।३०।। हे विप्र ! जब विष पित्त के स्थान पर पहुंचता है तब विष के जो रूप होते

हैं उन्हें मुझ से सुनो। दष्ट व्यक्ति कभी तो उठकर खड़ा होता है, कभी वह नीचे गिर पड़ता है, उसके समस्त शरीरमें दाह होता है और मोह को प्राप्त हो जाता है अर्थात् बेहोश होता है ।।३१।। वह शरीर से पीला हो जाता है और समस्त दिशाओं को भी पीली देखा करता है। उसे बड़ी भारी जबर्दस्त मूर्च्छा होती है कि स्वयं अपने आपको भी नहीं जाना करता है। उस समय उसकी विष की क्रिया करनी चाहिए जिससे सुख उत्पन्न हो जावे ।।३२।। पित्त के स्थान का अतिक्रमण करके फिर वह कफ को प्राप्त हो जाता है ।।३३।। पीपल, मधुक, मधुखण्ड, घृत, मधुसार, अलाबू, जातिशंकर बालुका और इन्द्रवारुणी का मूल इन सबको गाय के प्रश्राब से पीसना चाहिए ।।३४।। उसके नस्य का प्रयोग करना चाहिए तथा पान, आलेपन और अंजन भी करे। इतने ही उपचार से सुख उत्पन्न हो जाया करता है ।।३५।।

श्लेष्मस्थागं ततः प्राप्ते तस्य रूपाणि मे शृणु ।
गात्राणि तस्य रुध्यंते निःश्वासश्च न जायते ।
लाला च स्रवते तस्य कण्ठो घुरुघुरायते ।।३६
एतानि यस्य रूपाणि तस्य श्लेष्मगतं विषम् ।
तस्यागदं प्रवक्ष्यापि येन सम्पद्यते सुखम् ।।३७
त्रिकटुकी श्लेष्मातको लोध्रं च मधुसारकम् ।
एतानि समभागानि गवां मूत्रेण प्रेषयेत् ।।३८
तस्य पानं च कुर्वीत अञ्जनं लेपनं तथा ।
एतेनैवोपचारेण ततः सम्पद्यते सुखम् ।।३९
श्लेष्मस्थानमतिक्रम्य वायुस्थानं च गच्छति ।
तत्र रूपाणि वक्ष्यामि वायुस्थानगते विषे ।।४०
आध्मायते च जठरं बाधबांश्च न पश्यति ।
ईदृशं कुरुते रूपं दृष्टिभंगश्च जायते ।।४१
एतानि यस्य रूपाणि तस्य वायुगतं विषम् ।
तस्यागतं प्रवक्ष्यामि येन सम्पद्यते सुखम् ।।४२

जब विष श्लेष्मा (कफ) चे स्थान पर पहुँच जाता है उस समय जो उस विष के प्रभाव से रूप होते हैं उन्हें मैं अब बताता हूँ उन्हें तुम श्रवण करो। उस समय दुष्ट के गात्र रुद्ध हो जाते हैं और निःश्वास नहीं हुआ करता है। उसके मुख से लार टपकने लगती है और उसका कण्ठ घुटघुटाने लगता है ॥३६॥ इस प्रकार के जिसके रूप होते हैं उसके श्लेष्मा में प्राप्त होने वाला विष होता है। उसका अगद अब मैं बतलाता हूँ जिसके करने से सुख होता है ॥३ ॥ श्लेष्मातक, त्रिकुटी, लोध्र, मधुसारक इन सब वस्तुओं को समभाग लेकर गाय के मूत्र के साथ पीसे। उसका पान करे तथा इसका अंजन और लेपन भी करना चाहिए। इतने ही उपचार के करने से सुख उत्पन्न हो जाता है ॥३८-३९॥ श्लेष्मा के स्थान का अतिक्रमण करके फिर विष वायु के स्थान में पहुँचा करता है। वायु के स्थान पर विष के पहुँचने पर जो उसके रूप हुआ करते हैं उन्हें अब बतलाया जाता है ॥४०॥ उस अवस्था में पेट आध्यायमान हो जाता है और वह व्यक्ति अपने बन्धवों को भी नहीं देखता है। इस प्रकार का रूप वह विष कर देता है और उसका दृष्टि भंग भी हो जाता है ॥४१॥ ये जिसकी रूप-रेखाएँ बन जाती हैं उसको समझ लेना चाहिए कि विष वायु के स्थान में पहुँच गया है। अब उसका अगद भी बतलाते हैं जिसके द्वारा सुख उत्पन्न हो जाता है ॥४२॥

शोणामूलं प्रियालं च रक्तं च गजपिप्पलीम्।
भार्ङ्गीं वचां पिप्पलीं च देवदारुं मधूककम् ॥४३
मधूकसारं सहसिन्दुवारं
हिंगुं च पिष्ट्वा गुटिकां च कुर्यात्।
दद्याच्च तस्यांजनलेपनादि
एषोऽगदः सर्पविषाणि हन्यात् ॥४४
अञ्जनं चैव नस्यं च क्षिप्रं दद्याद्विषान्विते।
वायुस्थानं ततो मुक्त्वा मज्जास्थानं प्रधावति ॥४५
विषे मज्जागते विप्र तस्य रूपाणि मे शृणु।
दृष्टिश्च हीयते तस्य भृशमंगानि मुञ्चति ॥४६

एतानि यस्य रूपाणि तस्य मज्जागतं विषम् ।
तस्यागदं प्रवक्ष्यामि येन सम्पद्यते सुखम् ।।४७
घृतमधुशर्करान्वितमुशीरं चन्दनं तथा ।
एतदालोड्य दातव्यं पानं नस्यं च सुव्रत ।।४८
ततः प्रणश्यते दुःखं ततः संपद्यते सुखम् ।
अथ तस्मिन्कृते योगे विषं तस्य निवर्तते ।।४६

शोणा का मूल, प्रियाल, रक्त, गज पिप्पली, भारंगी, वच, पीपल, देवदारु, मधूकक मधूकसार, सहसिन्धु, शर और हींग इन सबका पेषण कर गुटिका बना लेनी चाहिए उन्हें सेवन करावे और इसका अंजन तथा लेपन भी करे। यह ऐसा अगद है कि सब तरह के विषों का हनन कर देता है ।।४३-४४।। इस अंजन और नस्य विषान्वित को बहुत ही शीघ्र देना चाहिए। फिर वह विष वायु स्थान को छोड़ कर मज्जा में प्रविष्ट हो जाता है ।।४ ।। हे विप्र ! मज्जागत विष के हो जाने पर जो रूप प्रकट हुआ करते हैं, उन्हें मुझसे सुनो। उसकी दृष्टि तो बिलकुल ही नष्ट हो जाती है और वह बहुत अधिक अंगों को पटकने लगता है ।।४६।। इस तरह की रूप-रेखा जिसकी दिखाई देती है वह मज्जागत विष समझ लेना चाहिए। अब उत अवस्था में जो अगद होता है उसका वर्णन किया जाता है जिसके करने से स्वास्थ्य का सुख प्राप्त हो जाता है ।।४७।। घृत, मधु, शर्करा से युक्त उशीर तथा चन्दन इन सबको घोट-पीस कर देना चाहिए। हे सुव्रत ! उसका पान और नस्य भी देवे ।।४८।। इसके करने से सारा दुःख नष्ट हो जाया करता है और फिर स्वस्थता का सुख उत्पन्न होता है। इस प्रकार से इस योग के करने पर उस पीड़ित का विष दूर हो जाया करता है ।।४६।।

मज्जास्थानं ततो गत्वा मर्मस्थानं प्रधावति ।
विषे तु मर्म संप्राप्ते शृणु रूपं यथा भवेत् ।।५०
निश्चेष्टः पतते भूमौ कर्णाभ्यां बधिरो भवेत् ।
वारिणा सिच्यमानस्य रोमहर्षो न जायते ।।५१

दंडेन हन्यमानस्य दंडराजी न जायते।
शस्त्रेणाच्छिद्यमानस्य रुधिरं न प्रवर्तते ॥५२
केशेषु लुच्यमानेषु नैव केशान्प्रवेदत।
यस्य कर्णौ च पार्श्वे च हस्तपादं च सधयः।
शिथिलानि भवंतीह स गतासुरिति श्रुतिः ॥५३
एतानि यस्य रूपाणि विपरीतानि गौतम।
मृतं तु न विजानीयात्कश्यपस्य वचो यथा ॥५४
वैद्यास्तस्य न पश्यंति ये भवंति कुशिक्षिताः।
विचक्षणास्तु पस्यंति मन्त्रौषधिसमन्त्रिताः ॥५५
तस्यागदं प्रवक्ष्यामि स्वयं रुद्रेण भाषितम्।
मयूरपित्तं मार्जारपित्तं गन्धनाडीमूलमेव च ॥५६

मज्जा के स्थान से चल कर वह विष मर्म स्थान की ओर दौड़ता है और मर्म स्थान में पहुँच जाता है तब जो दशा होती है उसका श्रवण करो। वह व्यक्ति चेष्टा से हीन होकर भूमि में गिर जाया करता और कानों से बहिरा हो जाता है। उस अवस्था में उसके ऊपर जल के गहरे छींटे भी दिये जावे तो भी उसे रोमांच नहीं होते हैं अर्थात् उसके शरीर पर जल के पड़ने पर कोई प्रतिक्रिया नहीं होती है। यदि उसे दण्ड से भी पीटा जावे तो उसके शरीर पर दण्डे की रेखा नहीं पड़ती है। यदि किसी शस्त्र से उसका छेदन किया जावे तो उसके शरीर से रुधिर भी नहीं निकलता है। उसके यदि केश भी लुंचित किये जावे तो भी उसे इसका कुछ भी अनुभव नहीं होता है। जिसके कान, पार्श्व, हाथ, पैर और समस्त सन्धियाँ शिथिल हो जाया करती हैं और यहाँ उसे मृत हो गया है ऐसा ही कहा जाता है। हे गौतम ! जिसके इस तरह के बिल्कुल विपरीत रूप होते हैं उसे मृत ( मरा हुआ ) तो नहीं समझ लेना चाहिए क्योंकि कश्यप महर्षि के ऐसे वचन हैं। वे वैद्य इस बात को नहीं समझ पाते हैं जो कुशिक्षित होते हैं। जो विचक्षण वैद्य होते है और मन्त्र तथा औषधियो के जानने वाले होते हैं वे इस अवस्था को भली भाँति देख लिया करते हैं। अब मैं इस दशा में जो अगद

होता है उसे बतलाता हूँ जिसको कि स्वयं भगवान् रुद्र ने कहा था ॥५०-५६॥

कुंकुमं तगरं कुष्ठं कासमर्दंत्वचं तथा ।
उत्पलस्य च किंजल्कं पद्मस्य कुमुदस्य च ॥५७
एतानि समभागानि गोमूत्रेण तु पेषयेत् ।
एषोऽगदो यस्य हस्ते दष्टो न म्रियते स वै ।
कालाहिनापि दष्टेन क्षिप्रं भवति निर्विषः ॥५८
क्षिप्रमेव प्रदातव्यं मृतसंजीवनौषधम् ।
अंजनं चैव नस्यं च क्षिप्रं दद्याद्विचक्षणः ॥५९

मयूर का पित्ता, मार्जार का पित्त, गन्ध नाड़ी का मूल, कुंकुम तगर, कुष्ठ, कासमर्द की छाल, उत्पल का किंजल्क, पद्म और कुमुद का किंजल्क इन समस्त वस्तुओं को समान भाग में लेकर गोमूत्र के साथ सबको पीसना चाहिए। यह अगद जिसके हाथ में होता है वह दंशन किया हुआ भी व्यक्ति नहीं मरा करता है। चाहे काल सर्प भी उसे क्यों न काट लेवे, वह शीघ्र ही विष रहित हो जाता है। यह मृत संजीवनी औषध है उसे शीघ्र ही देना चाहिए। इसका अंजन और नस्य भी विचक्षण को शीघ्र देना चाहिए ॥५७-५९॥

## ॥ षष्ठीकल्पे कार्तिकषष्ठ्यां स्कन्दपूजावर्णनम् ॥

षष्ठ्यां फलाशनो राजन्विशेषात्कार्तिके नृप ।
राज्यच्युतो विशेषेण स्वं राज्यं लभतेऽचिरात् ॥१
षष्ठी तिथिर्महाराज सर्वदा सर्वकामदा ।
उपोष्या तु प्रयत्नेन सर्वकालं जयार्थिना ॥२
कार्त्तिकेयस्य दयिता एषा षष्ठी महातिथिः ।
देवसेनाधिपत्यं हि प्राप्तं तस्यां महात्मना ॥३
अस्यांहि श्रेयसा युक्तो यस्मात्स्कंदो भवाग्रणीः ।
तस्मात्षष्ठ्यां नक्तभोजी प्राप्नुयादीप्सितं सदा ॥४

दत्वार्घ्यं कार्त्तिकेयाय स्थित्वा वै दक्षिणामुखः ।
दध्ना घृतोदकैः पुष्पैर्मन्त्रेणानेन सुव्रत ॥५
सप्तर्षिदारज स्कन्द स्वाहापतिसमुद्भव ।
रुद्रार्यमाग्निज विभो गंगागर्भ नमोऽस्तु ते ।
प्रीयतां देवसेनानीः संपादयतु हृद्गतम् ॥६
दत्वा विप्राय चात्मान्नं यच्चान्यदपि विद्यते ।
पश्चाद्भुङ्क्ते त्वसौ रात्रौ भूमिं कृत्वा तु भाजनम् ॥७

इस अध्याय में षष्ठी कल्प में कार्त्तिक की षष्ठी में स्कन्द की पूजा का वर्णन किया है । सुमन्तु ऋषि ने कहा—हे नृप ! षष्ठी तिथि मे फलों का अशन करने वाला पुरुष और विशेष रूप से कार्तिक मास में फलों का अशन करने वाला यदि राज्य भी च्युत हो गया हो तो, शीघ्र ही राज्य की प्राप्ति कर लिया करता है । हे महाराज ! यह षष्ठी तिथि सर्वदा समस्त कामनाओं के देने वाली हुआ करती है । जो अपने जय की इच्छा रखता है उसे इस षष्ठी तिथि का सभी समयों में प्रयत्न पूर्वक उपवास करना चाहिए । यह षष्ठी महातिथी स्वामी कार्तिकेय की प्रिया है । इस महान् आत्मा वाले देव ने इसमें देवताओं की सेना का आधिपत्य प्राप्त किया था । इस तिथि में शिव का ज्येष्ठ पुत्र भगवान् स्कन्द परम श्रेय से समन्वित हुए थे इसी कारण से षष्ठी तिथि में उपवास एक बार रात्रि में भोजन करने वाला मनुष्य सदा अपने अभीष्ट की प्राप्ति किया करता है । स्वामी कार्त्तिकेय को अर्घ्य देकर दक्षिण दिशा की ओर मुख करके स्थित होवे और दधि, घृत, उदय और पुष्पों के द्वारा निम्नलिखित मन्त्र से स्कन्द का समर्चन करे । मन्त्र का स्वरूप यह है—हे सप्तर्षिदारज ! हे स्कन्द ! हे स्वाहापति समुद्भव ! हे रुद्रार्यमाग्निज ! हे विभो ! हे गङ्गागर्भ ! आपके लिये मेरा नमस्कार है । देव सेना के अधिपति आप मुझ पर प्रसन्न होकर मेरे हृदय के मनोरथ को पूर्ण करिये अपने अन्न को ब्राह्मण को दान करके तथा अन्य जो कुछ भी हो उसका भी दान देकर फिर रात्रि में भूमि में पात्रको रखकर स्वयं भोजन करे।१-७।

एवं षष्ठ्यां व्रतं स्नेहात्प्रोक्तं स्कन्देन यत्नतः ।
तन्निबोध महाराज प्रोष्यमानं मयाखिलम् ॥८
षष्ठ्यां यस्तु फलाहारो नक्ताहारो भविष्यति ।
शुक्लाकृष्णासु नियतो ब्रह्मचारी समाहितः ॥६
तस्य सिद्धि धृतिं तुष्टि राज्यमायुर्निरामयम् ।
पारत्रिकं चैहिकं च दद्यात्स्कन्दो न संशयः ॥१०
यो हि नक्तोपवासः स्यात्स नक्तेन व्रती भवेत् ।
इह वामुत्र सोत्यंतं लभते ख्यातिमुत्तसाम् ।
स्वर्गे च नियतं वासं लभते नात्र संशयः ॥११
इह चागत्या कालांते यथोक्तफलभाग्भवेत् ।
देवानामपि वंद्योऽसौ राज्ञां राजा भविष्यति ॥११
यश्चापि शृणुयात्कल्पं षष्ठ्याः कुरुकुलोद्वह ।
तस्या सिद्धिस्तथा तुष्टिर्वृ तिःस्यात्ख्यातिसंभवा ॥१३

इस प्रकार से इस षष्ठी तिथि में व्रत स्कन्द ने यत्न से स्नेह के कारण कहा है । महाराज ! मेरे द्वारा सम्पूर्ण यह कहा जा रहा है उसे आप भली-भाँति समझ लो । षष्ठी तिथि में जो कोई फलों का आहार करने वाला और रात्रि में आहार करने वाला रहेगा, वह षष्ठी कृष्ण पक्ष की और शुक्ल पक्ष की सभी हैं, उसमें नियत, समाहित और ब्रह्मचर्य व्रत वाला होकर रहे उसकी सिद्धि, तुष्टि, धृति, राज्य, आयु और निरामयता इन सबको उस व्रत करने वाले व्यक्ति के लिये स्कन्द देते हैं । स्कन्द उसे इस लोक और परलोक दोनों का ही सुख दिया करते हैं इसमें संशय नहीं है । जो नक्त (रात्रि) के उपवास वाला होता है वह रात्रि से व्रत वाला होता है । वह पुरुष यहां और परलोक में दोनों जगह अत्यन्त ही उत्तम ख्याति (प्रसिद्धि) को प्राप्त किया करता है और उसका अन्त में स्वर्ग में नियत निवास होता है इसमें कुछ भी संशय नहीं है । इस संसार में आकर वह कालान्त में यथोक्त फल का भोगने वाला हो जाता है । यह पुरुष देवों का भी वन्दना करने के योग्य होता है और राजाओं का भी राजा हुआ करता है । हे कुरु कुलोद्वह ! जो कोई भी इस षष्ठी के

कल्प को सुनता है उसको सिद्धि, तुष्टि, धृति जोकि ख्याति से उत्पन्न होने वाली हैं, हुआ करती हैं ॥८-१३॥

## ॥ षष्ठीकल्पे ब्राह्मण्यविवेकवर्णनम् ॥

वेदाध्यनमप्येतद्ब्राह्मण्यं प्रतिपद्यते ।
विप्रवद्वैश्यराजन्यौ राक्षसा रावणादयः ॥१
श्वादचांडालदासाश्च लुब्धकाभीरधीवराः ।
येन्येऽपि वृषलाः केचित्तेपि वेदानधीयते ॥२
शूद्रा देशांतरं गत्वा ब्राह्मण्यं क्षत्रियं श्रिताः ।
व्यापाराकारभाषद्यैर्विप्रतुल्यैः प्रकल्पितैः ॥३
वेदानधीत्य वेदौ वा वेदं वापि यथाक्रमम् ।
प्रोद्वहति शुभां कन्यां शुद्धब्राह्मणजां नराः ॥४
अथ वाधीत्य वेदांस्तु क्षत्रवैश्यैस्तु वा नराः ।
गोडपूर्वां कृतामेयुर्जाति वा दक्षिणात्यजाम् ॥५
अपरिज्ञातशूद्रत्वाद्ब्राह्मण्यं यांति कामतः ।
तस्मान्न ज्ञायते भेदो वेदाध्यायक्रियाकृतः ॥६
शास्त्रकारैस्तथा चोक्तं न्यायमार्गानुसारिभिः ।
ते साधु मतमाकर्ण्य संतः संति विमत्सराः ॥७

इस अध्याय में षष्ठी कल्प में ब्राह्मण के विवेक का वर्णन किया जाता है । ब्रह्माजी ने कहा—ब्राह्मण की भांति क्षत्रिय और वैश्य भी वेद के अध्ययन से ही इस ब्राह्मण्य को प्राप्त किया करते हैं । रावण आदि राक्षस, श्वाद, चाण्डाल, दास, लुब्धक, आभीर, धीवर जो भी अन्य कोई वृषल हैं वे भी वेदों का अध्ययन किया करते हैं ॥१-२॥ शूद्र लोग दूसरे देशों में जाकर और क्षत्रिय का आश्रय प्राप्त करके ब्राह्मण के तुल्य व्यापार, आकार और प्रकल्पित भाषा आदि के द्वारा ब्राह्मण्य प्राप्त किया करते हैं । समस्त वेदों, दो वेद या एक ही वेद को यथाक्रम अध्ययन करके मनुष्य शुद्ध ब्राह्मण से उत्पन्न होने वाली कन्या से विवाह किया करते हैं ॥३-४॥ अथवा वेदों का अध्ययन करके क्षत्रिय वैश्य

जाति के मनुष्य दक्षिणात्यजा गौड पूर्वी जाति को प्राप्त हुए हैं ॥५॥ शूद्रत्व का परिज्ञान न होने से स्वेच्छया ब्राह्मण्य को प्राप्त किया करते हैं। इस कारण से वेदों के अध्ययन की क्रिया से किया हुआ भेद नहीं जाना जाता है ॥६॥ न्याय मार्ग के अनुसरण करने वाले शास्त्रों के रचयिताओं ने इस प्रकार से कहा है। वे साधुमत का श्रवण कर सन्त पुरुष मात्सर्य से सहित हुआ करते हैं ॥७॥

आचारहीनान्न पुनंति वेदा यद्यप्यधीताः सह षड्भिरंगैः।
शिल्पं हि वेदाध्ययनं द्विजानां वृत्तं स्मृतं ब्राह्मणलक्षणं तु॥८
अधीत्य चतुरो वेदान्यदि वृत्तं न तिष्ठति।
न तेन क्रियते कार्यं स्त्रीरत्नेनेव षंढकः ॥९

शिखाप्रणवसंस्कारसंध्योपासनमेखलाः।
दंडाजिनपवित्राद्याः शूद्रेष्वपि निरंकुशाः ॥१०
प्रसंगोपि हि शूद्राणां न शक्यो विनिवारितुम्।
देवोत्तमत्रयेणापि निवर्तंते नराः स्वयम् ॥११
तस्मान्नैतेऽपि लक्ष्यंते विलक्षणतया नृणाम्।
यज्ञोपवीतसंस्कारमेखलाचूलिकादयः ॥१२
आभिचारिकमंत्राद्यैर्दुर्लभत्वादिभाषणैः।
ब्राह्मणस्यैव शक्तिश्चेत्केनास्य विनिहन्यते ॥१३
तपःसत्यादिमाहात्म्याद्देवतासमयस्मृतिः।
मंत्रशक्तिर्नृणामेषां सर्वेषामपि विद्यते ॥१४

छैओं अंगों सहित समस्त वेदों का अध्ययन कर लेने पर भी जो आचार से हीन होते हैं उन्हें वेद पवित्र नहीं बनाते। वेदों का अध्ययन कर लेना तो द्विजों का एक शिल्प कला की ही भाँति है। वस्तुतः ब्राह्मण का लक्षण तो चरित्र ही कहा है ॥८॥ चारों वेदों का अध्ययन करके भी यदि कोई ब्राह्मण चरित्रवान् नहीं रहता तो उसके द्वारा कोई कर्म नहीं किया जाना चाहिए। जैसे स्त्री रत्न के समान है किन्तु

उससे कोई नपुंसक कुछ भी कार्य सम्पादन नहीं किया करता है ॥९॥ शिखा, प्रणव, संस्कार, संध्योपासना, मेखला धारण, दण्ड, अंजिन और पवित्रा आदि शूद्रों में बिना किसी अंकुश के हुआ करते हैं ॥१०॥ शूद्रों का प्रसंग भी विनिवारित नहीं किया जा सकता है। देवोत्तम त्रय से भी मनुष्य स्वयं निवृत्त हो जाया करते हैं ॥११॥ इस कारण से यज्ञोपवीत संस्कार और मेखला चूलिका आदि ये सब मनुष्यों के विलक्षणता से नहीं दिखाई दिया करते हैं ॥१२॥ आभिचारिक मन्त्र आदि के दुर्लभत्वादि भाषणों के द्वारा यदि केवल ब्राह्मण की ही शक्ति होती है तो इसकी इस शक्ति का विशेष हनन किस के द्वारा किया जाता है ॥१३॥ तप और सत्य आदि के माहात्म्य से देवता के समय की स्मृति तथा मन्त्र की शक्ति इन सभी मानवों की रहा करती है ॥१४॥

वंचनं दुर्वचस्यापि क्रियते सर्वमानवैः ।
शूद्रब्राह्मणयोस्तस्मान्नास्ति भेदः कथंचन ॥१५
शापानुग्रहकारित्वं शक्तिभेदो न विद्यते ।
चौरचाटादिराजन्यदुर्जनाभिहते नृणाम् ॥१६
आत्मदुःखोदयापायं स्वेषु जंतुषु रक्षणम् ।
कर्तुं न प्रभवेच्छूद्रो ब्राह्मणस्तद्वदेव हि ॥१७
मा भूद्युगे कलावेतद्देशे चाकार्यकृद्द्विजे ।
स्यादन्यदेशकालादौ द्विजानामतिशायिनाम् ॥१८
शापानुग्रहसामर्थ्यमन्यद्वाध्यात्मगोचरम् ।
ब्रह्मसाधनमेतद्धि लिंगं केचित्प्रचक्षते ॥ ९
संसाराक्तचेतस्का मोहांधतमसावृताः ।
पतंत्युन्मार्गगर्तेषु प्रत्यग्नि शलभा यथा ॥२०
जातिधर्मः स्वयं किंचिद्विशेषः श्रुतिसंगमात् ।
असिद्धः शूद्रजातीनां प्रसिद्धो विप्रजातिषु ॥२१

दुर्वचन बोलने वाले का वञ्चन सभी मनुष्यों द्वारा किया जाता है। इसलिये शूद्र और ब्राह्मण में कोई किसी प्रकार का भेद नहीं रह जाता। शाप देना या अनुग्रह करना यह शक्ति का भेद नहीं होता, जबकि मनुष्यों

में चौर चार आदि क्षत्रिय दुर्जनों के द्वारा कुछ कह दिया जाता है ।।१५-१६।। आत्म-दुःख के उदय का अपाप और अपने जीवों में रक्षण करना इस कार्य में शूद्र समर्थ नहीं होता है। उसी प्रकार से ब्राह्मण भी असमर्थ हुआ करता है ।।१७।। इस कलिकाल के समय में अकार्यों के करने वाले द्विज में यह नहीं होता है। इसके अतिरिक्त देश और काल में अतिशय शक्तिशाली द्विजों में यह हो सकता है ।।१८।। शाप देना या अनुग्रह करना—इनकी सामर्थ्य अथवा अध्यात्म विषय का ज्ञान यह ब्रह्म साधन है और कुछ विद्वान् इसको ही इसका लिंग कहा करते हैं ।।१९।। संसार में संसक्त चित्त वाले और मोह के अन्धकार से घिरे हुए लोग अग्नि के प्रति शलभों की भाँति उन्मार्ग के गर्तों में गिरा करते हैं ।।२०।। यह जाति का धर्म स्वयं श्रुति के सङ्गम से एक कोई विशेष वस्तु हुआ करती है जोकि शूद्र जाति वालों का सिद्ध नहीं होता है और केवल विप्र जाति में ही प्रसिद्ध होता है ।।२१।।

संस्कारो योनिसाध्यो वा सामग्री प्रभवोऽथ वा ।
शूद्रेभ्योऽतिशय धत्ते यः साधारणतागुणाः ।।२२
विप्राणां पंचधा भेदः कल्पनीयस्तु पंडितैः ।
न जातिजस्त्रयीजो वा विशेषो युक्तिबाधकात् ।
क्रमाक्रमक्रियाः संति न सनातनवस्तुनः ।।२३
नित्यो न हेतुर्विगतक्रियत्वात् हेतुभवेद्वेदविणेषतः सः ।
स तत्समस्तत्प्रनिसन्निधानात् कालात्ययेक्षित्वमयुक्तमेव।।२४
स्वांतःशरीरवृत्तिस्थः श्रुतियोगादुदेति यः ।
सोनन्यवेदविज्ञातस्वभावोन्यैर्न गम्यते ।।२५
विशिष्टावीतिधर्मत्वे कृत्रिमा ब्रह्मसगतिः ।
यस्यास्स्यतिशयस्तस्य नान्यो नाश्रयते यदि ।।२६
दृश्यस्वभावं किमभीष्टमेतद् ब्राह्मण्यमाहोस्विददृष्टरूपम् ।
सर्वैःप्रतीयेतहिदृश्यरूपं ततोन्यथावद्गतिरेवनस्यात् ।।२७
सामग्र्यभावात्परमं विशेषं भूदेवगात्रस्थमभूमिदेवाः ।
स्मरंति तेनात्मनि पुण्यपापं यथा तथेत्येतदयुक्तमुक्तम् ।।२८

यह संस्कार योनिसाध्य होता है अथवा सामग्री से उत्पन्न होने वाला होता है जोकि साधारणता का गुण शूद्रों से कोई विशेष अतिशय धारण किया करता है ॥२२॥ विप्रों का पाँच प्रकार का भेद पण्डितों के द्वारा कल्पना करने के योग्य होता है। युक्तियों के बाधक होने से जाति से उत्पन्न तथा वेदत्रयी से प्रभूत होने वाला भेद कुछ भी विशेषता नहीं रखता है। सनातन वस्तु की कोई भी क्रम और अक्रम की क्रिया नहीं होती है ॥२३॥ विगत क्रिया के होने के कारण से हेतु नित्य नहीं है। वेद विशेष से वह हेतु होता है। वह उसके प्रतिपन्निधान होने से उसी के तुल्य है और कालात्यपेक्षित्व अयुक्त ही होता है ॥२४॥ अपने अन्तःकरण और शरीर की वृत्ति में स्थित रहने वाला जो श्रुति के योग को पाकर उदित हुआ करता है वह अनन्य वेद विज्ञात स्वभाव अन्यों के द्वारा नहीं जाना जाया करता है ॥२५॥ विशेषता से युक्त अध्ययन करने वाले के धर्म होने में ब्रह्म की संगति कृत्रिम होती है। जिसको उसका अतिशय है उसको यदि अन्य आश्रय नहीं करता है ॥२६॥ क्या यह दृश्य स्वभाव ही अभीष्ट माना जाता है अथवा ब्राह्मण कोई अदृष्ट स्वरूप वाला रूप होता है? सबके द्वारा तो दृश्य रूप की प्रतीति हुआ करती है। उसके सिवाय अन्य प्रकार से कोई गति ही नहीं होती है ॥२७॥ सामग्री के अभाव से भूदेव के शरीर में स्थित उस परम विशेष को जो अभूमिदेव अर्थात् अब्राह्मण हैं वे स्मरण किया करते हैं। इससे आत्मा में यथा तथा पुण्य पाप है यह सब कथन अयुक्त ही है ॥२८॥

सामग्र्यनुष्ठानगुणैः समग्रा शूद्रा यतः संति समा द्विजानाम्।
तस्माद्विशेषोद्विजशूद्रनाम्नोर्नाध्यात्मिकोब्राह्मनिमित्तकोवा॥२९

संस्कारतः सोऽतिशयो यदि
स्यात्सर्वस्य पुंसोस्त्यतिसंस्कृतस्य।
यः संस्कृतो विप्रगणप्रधानो
व्यासादिकैस्तेन न तस्य साम्यम् ॥३०
हेतुत्वं घटते नैषां जात्यादीनामसंभवात्।

जातेरकृतकत्वाच्च अधीते न विशेषतः ।।३१
संस्कारातिशयाभावादंतरस्यागते परैः ।
भौतिकत्वाच्छरीरत्य समस्तानामसंहतैः ।।३२
किं चान्यनास्तिकम्लेच्छयवनादिजनेष्वलम् ।।३३
वेदोदितबहिर्दुष्टचरितेषु दुरात्मसु ।
धर्मादतिशयो दृष्टः क्रूरसाहसिकादिषु ।
तस्माद्विप्रेषु जात्यादिसामग्रीप्रभवो न सः ।।३४
तस्मान्न च विभेदोस्ति न बहिर्नांतरात्मनि।
न सुखादौ न चैश्वर्ये नाज्ञायां नामयेष्वपि ।।३५

अनुष्ठान के गुणों द्वारा जो सामग्री है वह जिनमें सम्पूर्ण है वे शूद्र द्विजों के ही समान हैं। इस कारण द्विज और शूद्र नाम का जो कुछ भी विशेष है वह आध्यात्मिक नहीं है अथवा वाह्य निमित्तिक भी नहीं है। संस्कार से ही यदि वह अतिशय होता है तो सभी मनुष्यों को जिनका कि अत्यधिक रूप से सस्कार किया गया है, हो जायगा। जो विप्रगण प्रधान संस्कृत है तो व्यासादिक के द्वारा उससे उसका साम्य नहीं होता है। जात्यादि के असम्भव होने से इनका हेतुत्व नहीं घटता और जाति के अकृतक होने से विशेषता से अध्ययन नहीं करता है। संस्कारों के अतिशय के अभाव से दूसरों के द्वारा अन्तरके आगन होने पर असंहतों से समस्तों के शरीर के भौतिक होने से क्या अन्य नास्तिक, म्लेच्छ और यवन जन आदि में समाप्त है ? वेद में कहे हुए धर्मों से बाहिर दुष्ट चरित्र वाले दुरात्माओं में और क्रूर साहसिक आदि में धर्म से अतिशय देखा गया है। इससे विप्रों में वह जात्यादि सामग्री से उत्पन्न नहीं है। इससे कोई विभेद नहीं होता। न बाहिर और न अन्तरात्मा में कोई भेद है। सुखादि में, ऐश्वर्य में, आज्ञा में और अभयों में कोई विशेष भेद नहीं है ।।२९-३५।।

न वीर्ये नाकृतौ नाक्षे न व्यापारे न चायुषि ।
नांगे पुष्टे न दौर्बल्ये न स्थैर्ये नापि चापले ।।३६
न प्रज्ञायां न वैराग्ये न धर्मे न पराक्रमे ।

आदित्यवर्णो भुवनस्य गोप्ता-
अपूर्व एकः पुरुषः पुराणः ।।२०
हिरण्यगर्भः पुरुषो महात्मा ।
संपद्यते वै तमसः परस्तात् ।।२१

उत्पाद्यत्व न होने से और अपूर्व होने से स्वयम्भू—इस नाम से प्रसिद्ध हुआ है ।।१५।। हिरण्य अण्ड में रहने वाला है और दिवस्पति ग्रहों का स्वामी है इसी कारण से यह हिरण्यगर्भ तथा देवों का भी देव दिवाकर कहा गया है ।।१६।। तत्वों को देखने वाले महर्षियों ने जलों का 'नारा' इस नाम से कहा है । वे ही जल उसके अयन अर्थात् निवास के स्थान हैं इस कारण से वह नारायण कहे जाते हैं ।।१७।। "अर" यह शब्द शीघ्रता के अर्थ वाला कवियों ने निपात बनाया है । जल ही अर्णव होकर शीघ्र नहीं है, इस कारण से वे नर हुए हैं ।।१८।। पहिले कुछ एकार्णव में स्थावर और जंगम सबके नष्ट हो जाने पर नारायण नाम वाला पुरुष उस समय उस जल में शयन करता था । वह सहस्र शीर्षों वाला—सहस्र नेत्रों वाला और सहस्र पैरों वाला एवं सुन्दर मन वाला है ।।१९।। प्रथम प्रजापति सहस्र बाहुओं वाला है जो कि त्रयी पथ में पुरुष कहा जाता है । आदित्य के समान वर्ण वाला इस भुवन का रक्षक एक पुराण पुरुष अपूर्व ही है ।।२०।। महात्मा हिरण्य-गर्भ पुरुषोत्तम से परे होता है ।।२१।।

## ।। आदित्यवारमाहात्म्य ।।

ये त्वादित्यदिने ब्रह्मन्पूजयंति दिवाकरम् ।
स्नानदानादिकं तेषां किं फलं स्यावद्ब्रवीतु मे ।।१
पुण्या सा सप्तमी प्रोक्ता युक्ता तेन पितामह ।
विजयेति तथा नाम वर्ण्यतामस्य पुण्यता ।।२
ये त्वादित्यदिने ब्रह्मञ्छ्राद्धं कुर्वंति मानवाः ।
सप्तजन्मासु ते जाताः संभवंति विरोगिणः ।।३

नक्तं कुर्वंति ये तत्र मानवाः स्थैर्यमाश्रिताः ।
जपमानाः परं जाप्यमादित्यहृदयं परम् ॥४
आरोग्यमिह वै प्राप्य सूर्यलोकं व्रजंति ते ।
उपवासं च ये कुर्यु रादित्यस्य दिने सदा ॥५
जपंति च महाश्वेतां ते लभंते यथेप्सितम् ।
अहोरात्रेण नक्तेन त्रिरात्रनियमेन वा ॥६
जपमानो महाश्वेतामीप्सितं लभते फलम् ।
विशेषतः सूर्यदिने जपमानो गणाधिप ॥७

इस अध्याय में आदित्य वार के माहात्म्य का वर्णन तथा नन्दाख्य आदित्य वार के व्रत कल्प के माहात्म्य का वर्णन किया जाता है । दिण्डि ने कहा—हे ब्रह्मन् ! जो मनुष्य आदित्य वार के दिन में दिवाकर का पूजन किया करते हैं और स्नान तथा दान आदि के कर्म करते हैं उनका क्या फल होता है ? कृपा कर यह आप मुझे बतलावें ॥१॥ हे पितामह ! उस आदित्य वार से युक्त सप्तमी तिथि परम पुण्य तिथि आपने बतलाई थी तथा उसका नाम विजया—यह भी कहा था सो कृपया इसकी पुण्यता का वर्णन कीजिये ॥२॥ ब्रह्माजी ने कहा—हे ब्रह्मन् जो मानव रवि के वार वाले दिन में श्राद्ध करते हैं वे सात जन्मों तक उत्पन्न होकर रोगों से रहित हुआ करते हैं ॥३॥ जो उस दिन स्थिरता का आश्रय लेकर रात्रि के समय में किया करते हैं और पर जाप्य आदित्य हृदय का जाप करते रहते हैं वे इस लोक में पूर्ण आरोग्य प्राप्त करके अन्त में सूर्य-लोक में चले जाते हैं । आदित्य के दिन में सदा उपवास किया करते हैं वे भी सूर्यलोक की प्राप्ति करते हैं ॥४-५॥ जो महाश्वेता को जपते हैं वे अपने इच्छित की प्राप्ति किया करते हैं जो भी वे कुछ चाहते हैं वही उन्हें मिल जाता है । एक अहोरात्र में, केवल रात्रि के समय में अथवा तीन रात्रियों में नियम से महाश्वेता के जप करने वाले अपने ईप्सित फल पाते हैं । हे गणाधिप ! विशेष रूप से सूर्य के दिन में जाप करने से पूर्ण फल की प्राप्ति होती है ॥६-७॥

षडक्षरं तथा श्वेतां गच्छेद्वै रोचनं पदम् ।
द्वादशेह स्मृता वारा आदित्यस्य महात्मनः ॥८
नंदो भद्रस्तथा सौम्यः कामदः पुत्रदस्तथा ।
जयो जयंतो विजय आदित्याभिमुख स्थितः ॥९
हृदयो रोगहा चैव महाश्वेतप्रियोऽपरः ।
शुक्लपक्षस्य षष्ठ्यां तु माघे मासि गणाधिप ॥१०
यः कुर्यात्स भवेद्भूपः सर्वपापभयापहः ।
अत्र नक्तं स्मृतं पुण्यं घृतेन स्नपनं रवेः ॥११
अगस्त्यकुसुमानीह भानोस्तुष्टिकराणि तु ।
विलेपनं सुगंधस्तु श्वेतचंदनमुत्तमम् ॥१२
धूपस्तु गुग्गुलः श्रेष्ठो नैवेद्यं पूपमेव हि ।
दत्त्वा पूपं तु विप्रस्य ततो भुञ्जीत वाग्यतः ॥१३
नक्षत्रदर्शनान्नक्तं केचिदिच्छंति मानद ।
मुहूर्तोनं दिनं केचित्प्रवदंति मनीषिणः ॥१४

षडक्षर तथा श्वेता का जाप करने वाला वैरोचन पद को पाता है । इस संसार में महात्मा आदित्य के द्वादशवार कहे गये हैं ॥८॥ नन्द, भद्र, सौम्य, कामद, पुत्रत, जय, जयन्त, विजय, आदित्याभिख, हृदय रोगहा, महाश्वेत प्रिय ये बारह उनके नाम होते हैं । हे गणाधिप ! माघ मास में शुक्ल पक्ष की षष्ठी तिथि में जो किया करता है वह समस्त प्रकार के पापों के भय का अपहरण करने वाला राजा होता है । इसमें रात्रि के समय में घृत से रविका स्नपन करना परम पुण्य बताया गया है ॥९-११॥ अगस्त्य वृक्ष के पुष्प सूर्य को अत्यन्त तुष्टि के करने वाले होते हैं अर्थात् इन पुष्पों से सूर्य देव बहुत ही विशेष प्रसन्न हुआ करते हैं । सुगन्ध का विलेपन करने में श्वेत चन्दन अति उत्तम माना गया है ॥१२॥ धूपों में गूगल का धूप अति श्रेष्ठ होता है और नैवेद्य के स्थान में पूप (पूआ) ही विशेष प्रिय कर होते हैं । इसके पश्चात् मौन व्रती होकर पूओं से ब्राह्मण को भोजन कराना चाहिए ॥१३॥ हे मानद ! कुछ विद्वान लोग नक्षत्रों के दर्शन हो जाने पर रात्रि मानते हैं और दूसरे मनीषी

गण एक मुहूर्त्त कम दिन के समय को ही नक्त कहा करते हैं। दो घड़ी का एक मुहूर्त्त होता है ॥१४॥

नक्षत्रदर्शनान्नक्तमहम्मन्ये गणाधिप।
प्रस्थमात्रं भवेत्पूपं गोधूममयमुत्तमम् ॥१५
यवोद्भवं वा कुर्वीत सगुडं सर्पिषान्वितम्।
सहिरण्यं च दातव्यं ब्राह्मणे सेतिहासके ॥१६
भौमे दिव्येऽथ वा देयं न्यसेद्वा पुरतो रवेः।
दातव्यो मन्त्रतश्चायं मंडको ग्राह्य एव हि ॥१७
भूत्वादित्येन वै भक्तया आदित्यं तु नमस्य च।
आदित्यतेजसोत्पन्न यज्ञीकरविनिर्मितम्।
श्रेयसे मम विप्र त्वं प्रतींच्छापूपमुत्तमम् ॥१८
कामदं सुखदं धर्म्यं धनदं पुत्रदं तथा।
सदास्तु ते प्रतीच्छामि मंडकं भास्करप्रियम् ॥१९
एतौ चैव महामंत्रौ दानादाने रविप्रियौ।
अपूपस्य गणश्रेष्ठ श्रेयते नात्र संशयः ॥२०

हे गणाधिप ! मैं तो नक्षत्रों का जिस समय दर्शन हो जावे उस समय को ही नक्त मानता हूँ। पूप (पूआ) एक प्रस्थ प्रमाण के उत्तम गोधूम (गेहूं) चून के होने चाहिये। यदि गोधूम का अभाव हो तो विकल्प में जौ के चून के ही गुड़ और घृत से पूप बना लेने चाहिये। इतिहास के वेत्ता ब्राह्मण को सुवर्ण की दक्षिणा के सहित पूओं का दान करना चाहिए। अथवा दिव्य भौम में देने चाहिये। अथवा सूर्य के आगे रख देवे। यह मन्त्र से देना चाहिये। मण्डक ग्राह्य ही होता है। भक्ति पूर्वक आदित्य को नमस्कार करके आदित्य के तेज से उत्पन्न तथा राज्ञी के हाथ द्वारा विशेष रूप से बनाये हुए हे विप्र ! मेरे कल्याण करने के लिए इन उत्तम पूपों को ग्रहण करो। कामनाओं के प्रदान करने वाले, सुख देने वाले, धर्म से समन्वित, धन के दाता और पुत्र प्रदान करने वाले भास्कर भगवान् के प्रिय मंडक देता हूँ जो सदा तुम्हारे लिए होवे ॥१५-१९॥ हे गणश्रेष्ठ ! ये दोनों ही दान और आदान रवि के

परम प्रिय महा मन्त्र हैं जो कि अपूप के होते हैं। ये कल्याण के लिए हैं इसमें कुछ भी सशय नहीं है ॥२०॥

एष नन्दविधिः प्रोक्तो नराणां श्रेयसे विभो।
अनेन विधिना यस्तु नरः पूजयते रविम्।
सर्वपापविनिर्मुक्तः सूर्यलोके महीयते ॥२१

न दारिद्र्यं न रोगश्च कुले तस्य महात्मनः।
योऽनेन पूजयेद्भानुं न क्षयः संततस्तथा ॥२२
सूर्यलोकाच्च्युतश्चासौ राजा भवति भूतले।
बहुरत्नसमायुक्तस्तेजसाद्विजसंनिभः ॥२३
पठतां श्रृण्वतां चेदं विधानं त्रिपुरांतक।
कं ददात्यचलं दिव्यमन्बुजामचलां तथा ॥२४

हे विभो! मानवों के श्रेय सम्पादन करने के लिए यह नन्द की विधि बतादी है। इस विधान से जो मनुष्य रवि का पूजन करता है वह समस्त प्रकार के पापों से विशेष रूप से छुटकारा पाकर सूर्यलोक में प्रतिष्ठा प्राप्त करता है। उस महान् आत्मा वाले पुरुष को न कभी दरिद्रता होती है और न उसके कुल में कभी कोई रोग ही होता है। जो इस रीति से भानु का पूजन करता है उसके कभी सन्तति का क्षय नहीं होता। जब यह सूर्यलोक से च्युत होकर भूमण्डल में आता है तो यहां राजा होता है और बहुत से रत्नों से समायुक्त होकर तेज से विप्र के तुल्य होता है। इस विधान को पढने, सुनने वालों को त्रिपुरान्तक अचल दिव्य और अचल लक्ष्मी देते हैं ॥२१-२४॥

## ॥ सौरधर्ममाहात्म्यवर्णनम् ॥

पुनर्मे ब्रूहि विप्रेन्द्र सौरं धर्ममनुत्तमम्।
समासात्कथितं ब्रह्मन्विस्तरेण प्रकीर्तय ॥१
साधुसाधु महाबाहो साधु पृष्टोऽस्मि भारत।
त्वत्समो नास्ति लोकेऽस्मिन्सौरः पार्थिवसत्तम ॥२

कीर्तयाम्यद्य तं पुण्यं संवादं पापनाशनम् ।
गरुडारुणयो राजन्पुरावृत्तं नराधिप ॥३
सुखासीनं पुरा राजन्नरुणं सूर्यसारथिम् ।
उपगम्य महाबाहो गरुडो वाक्यमब्रवीत् ॥४
धर्माणामुत्तमं धर्मं सर्वपापप्रणाशनम् ।
सोरधर्मं खगश्रेष्ठ ब्रूहि मे कृत्स्नशोनघ ॥५
साधु वत्स महात्मासि धन्यस्त्वं पापवर्जितः ।
श्रोतुकामोऽसि यत्पुत्र सौरधर्ममनुत्तमम् ॥६
श्रृणु त्वं कीर्तयाम्येष सुखोपायं महाफलम् ।
परमं सर्वधर्माणां सौरधर्ममनुत्तमम् ॥७

इस अध्याय में सौरधर्म के प्रस्ताव के वर्णन में गरुड़ और अरुण के सम्वाद का आरम्भ तथा सौरधर्म के माहात्म्य का वर्णन किया जाता है। राजा शतानीक ने कहा—हे विप्रेन्द्र ! आप परपोत्तम जो सौरधर्म हैं उसे कृपया पुनः मुझे बतलाइये। अब तक आपने इस धर्म को बहुत ही संक्षेप में कहा था। अब मेरी प्रार्थना है कि इतना पूर्वक निरूपित कीजिए ॥१॥ सुमन्तु ऋषि ने कहा—हे महाबाहो ! बहुत अच्छा तुमने मुझसे पूछा है। हे भारत इस लोक में तुम्हारे समान अन्य कोई भी राजा सौरधर्म में अनुराग रखने वाला नहीं है ॥२॥ आज मैं उस परम पुण्य और पापों के नाश करने वाले सम्वाद को तुमसे कहता हूँ। हे नराधिप ! पहिले यह गरुड़ और अरुण का सम्वाद हुआ था ॥३॥ हे महाबाहो ! पहिले किसी समय में सूर्य के सारथि अरुण के पास, जब कि वह सुख पूर्वक बैठे हुए थे, गरुड़ पहुँचे और उनसे यह वचन कहने लगे ॥४॥ हे खगश्रेष्ठ ! निष्पाप ! धर्मों में सबसे उत्तम धर्म और समस्त पाप राशियों के नाश कर देने वाले सौरधर्म को आप मुझे पूर्ण रूप से बताने की कृपा करें ॥५॥ अरुण ने कहा—हे वत्स ! बहुत अच्छा, तुम महान् आत्मा वाले हो और परम धन्य हो तथा पापों से भी रहित हो। हे पुत्र ! तुम इस परम श्रेष्ठ सौर धर्म के सुनने की इच्छा वाले हो रहे हो। यह इच्छा ही तुम्हारी धन्यता और निष्पापता

प्रकट कर रही है ॥६॥ अब तुम श्रवण करो, मैं सुख के उपाय स्वरूप और महान् फल वाले तथा समस्त धर्मों में पर इस अत्युत्तम सौरधर्म को बतलाता हूँ ॥७॥

अज्ञानार्णवमग्नानाँ सर्वेषाँ प्राणिनामयम् ।
सौरधर्मो ह्ययं श्रीमान्परतीरप्रदो यत: ॥८
ये स्मरंति रविं भक्त्या कीर्तयन्ति च ये खग ।
पूजयन्ति च ये नित्यं ते गता: परमं पदम् ॥९
आत्मद्रोह: कृतस्तेत जाते नेह खगाधिप ।
नार्चितो येन देवेश: सहस्रकिरणो रवि: ॥१०
सुचिरं संभ्रमत्यस्मिन्दु:खदे च भवार्णवे ।
जराभूतमहाग्राहे तृष्णावेलाकुलापरे ॥११
मानुष्यं दुर्लभं प्राप्य येऽर्चयन्ति दिवाकरम् ।
तेषां हि सकलं जन्मकृतार्थन्ते नरोत्तमा: ॥१२
सूर्यभक्तिपरा ये च ये च तद्गतमानसा: ।
ये स्मरंति सदा सूर्यं न ते दु:खस्य भागिन: ॥१३
विविधानि मनोज्ञानि विविधाभरणा: स्त्रिय: ।
धनंवा दृष्टपर्यतं सूर्यपूजाविधे: फलम् ॥१४

अज्ञान के सागर में निमग्न समस्त प्राणियों को यह श्री मान् सौ धर्म दूसरे तट पर लगा देने वाला होता है अर्थात् अज्ञानियों का य उद्धार कर देने वाला है ॥८॥ हे खग ! जो लोग भक्ति भाव से रविका स्मरण करते हैं और उसका कीर्तन किया करते हैं तथा नित्य ही उसका भजन किया करते हैं वे परम पद को चले जाते हैं ॥९॥ हे खगाधिप ! जिसने यहाँ लोक में जन्म ग्रहण करके इस देवेश का अर्चन नहीं किया है जो कि सहस्त्र किरणों वाला भगवान् रवि है, उसने आत्मा से ही द्रोह किया है ॥१०॥ भगवान रवि की अर्चना न करने वाला पुरुष बहुत अधिक समय तक इस दु:ख देने वाले संसार रूपी सागर में जिसमें जरा (बुढ़ापा) भूत महान् ग्रह रहते हैं और जो तृष्णा की वेला से आकुल हैं। भ्रमण किया करता है अर्थात् संसार में ही पड़ा हुआ चक्कर काटा

करता है और महान् दुःख भोगता है ॥११॥ यह मनुष्य जीवन परम दुर्लभ होता है क्योंकि अत्यधिक पुण्य पुंज से ही यह मिला करता है। ऐसे मनुष्य जीवन को प्राप्त करके जो भगवान् दिवाकर का पूजन सदा किया करते हैं उनका ही जन्म लेना सफल है और नर श्रेष्ठ कृतार्थ होते हैं ॥१२॥ जो लोग भगवान् सूर्य देव की भक्ति में परायण होते हैं और सूर्यदेव के चरणों में अपना मन लगा देने वाले हैं तथा जो सदा सूर्य का स्मरण किया करते हैं वे कभी भी किसी प्रकार के दुःख के भागी नहीं होते हैं ॥१३॥ अनेक प्रकार के सुन्दर पदार्थ और नाना-भांति के आभूषणों से भूषित स्त्रियाँ तथा अटूट धन ये सभी भगवान् सूर्यदेव की पूजा के फल हुआ करते हैं ॥१४॥

ये वाँछन्ति महाभोगान्राज्यं वा त्रिदशालये ।
सौभाग्यं कान्तिमतुलां भोगं त्यागं यशः श्रियम् ॥१५
सौन्दर्यं जगतः ख्यातिः कीर्तिर्धर्मादयः स्मृताः ।
फलान्येतानि वै पुत्र सूर्यभक्तिविधेर्बुध ॥१६
तस्मात्संपूजयेत्सूर्यं सर्वदेवगणार्चितम् ।
दुर्लभा भास्करे भक्तिर्दुर्लभं च तदर्चनम् ॥१७
दानं च दुर्लभं तस्मै तद्धोमश्च सुदुर्लभः ।
दुर्लभं तस्य विज्ञानं तदभ्यासोऽपि दुर्लभः ॥१८
सदुर्लभतरं ज्ञेयं तदाराधनमुत्तमम् ।
लोभस्तेषां मनुष्याणां ये रविं शरणं गताः ॥१९
येषामिहेश्वरे भानौ नित्यं सूर्ये गतं मनः ।
नमस्कारादिसंयुक्तं रविरित्यक्षरुद्वयम् ॥२०

जो लोग महान् भोगों के सुखों को प्राप्त करने की इच्छा रखते हैं—जो राज्यासन पाना चाहते हैं अथवा स्वर्ग में सौभाग्य प्राप्त करने की इच्छा करते हैं एवं अतुल कान्ति, भोग, त्याग, यश, श्री, सौन्दर्य जगत् की ख्याति, कीर्त्ति और धर्म आदि चाहते हैं उन्हें सूर्य की भक्ति करनी चाहिये क्योंकि ये सब सूर्य-भक्ति के विधि के ही फल हुआ करते हैं। अतः हे पुत्र ! सूर्य की भक्ति अवश्य ही करो ॥१५-१६॥ इस

कारण से समस्त देवगणों के द्वारा समर्चित सूर्यदेव का पूजन करना चाहिये। भगवान् भास्कर में भक्ति का करना इस लोक में से परम दुर्लभ है और सूर्य का यजनार्चन करता भी महादुर्लभ होता है ॥१७॥ उसके लिए दान देना अति दुर्लभ होता है तथा उसके लिए होम करना महान् दुर्लभ है। उसका विज्ञान प्राप्त करना भी कठिन है और फिर उसका अभ्यास करना भी दुर्लभ होता है ॥१८॥ उसके उत्तम आराधन का विधान जान लेना कठिन होता है। इसका लाभ उन्हीं मनुष्यों को होता है जो भगवान् रविदेव की शरण में चले जाया करते हैं ॥१९॥ इस लोक में जिनका मन नित्य ही ईश्वर भानुदेव सूर्य में चला गया है और 'रवि' ये दो अक्षर जिसको नमस्कार आदि से संयुक्त होते हैं वह सफल जीवन वाला पुरुष है ॥२०॥

जिह्वाग्रे वतते यस्य सफलं तस्य जीवितम् ।
य एवं पूजयेद्भानुं श्रद्धया परयान्वितः ।
मुच्यते सर्वपापेभ्यः स नरो नात्र संशयः ॥२१
डाकिन्यो विविधाकारा राक्षसाः सपिशाचकाः ।
न तस्य पीडां कुर्वंति तथान्याश्च विभीषणाः ॥२२
शत्रवो नाशमायान्ति सग्रामे जयमाप्नुयात् ।
न रोगैः पीडचते वीर आपदो न स्पृशंति तम् ॥२३
धनमायुर्यशो विद्या प्रभावोह्यतुलं तथा ।
शुभेनोपचयं यान्ति नित्यं पूर्णमनोरथाः ॥२४

जिसकी जिह्वा के अग्रभाग पर भगवान् रवि के नाम के दो अक्षर स्थान प्राप्त करता कर लेते हैं उसका जीवन सार्थक हो जाता है। जो इस प्रकार से परम श्रद्धा के भाव से युक्त होकर भगवान् भानुदेव की पूजा किया करता है वह समस्त पापों से छुटकारा पा जाया करता है—इसमें तनिक संशय नहीं है ॥२१॥ विविध आकार वाली डाकिनियों, पिशाच और राक्षस ये सब उसको कुछ भी पीड़ा नहीं करते हैं। इनके अतिरिक्त अन्य भीषण जीव भी उसे नहीं सताते हैं ॥२२॥ सूर्य की उपासना करने वाले मनुष्य के शत्रुगण नाश को प्राप्त हो जाते हैं और

वे संग्राम में विजय प्राप्त किया करते हैं । हे वीर ! उसे कोई भी रोग-पीड़ा नहीं देता है और आपत्तियाँ उसका कभी भी स्पर्श तक नहीं किया करती हैं ।।२३।। सूर्योपासक मनुष्य धन, आयु, यश, विद्या, अतुल, प्रभाव और शुभ से उपचय प्राप्त करते हैं । तथा सदा उनके सभी मनोरथ पूर्ण हो जाते हैं ।।२४।।

## ।। ब्रह्मकृतसूर्यस्तुतिवर्णनम् ।।

पूजयित्वा रविं भक्त्या ब्रह्मा ब्रह्मत्वमागतः ।
विष्णुत्वं चापि देवेशो विष्णुराप तदर्चनात् ।।१
शंकरोऽपि जगन्नाथः पूजयित्वा दिवाकरम् ।
महादेवत्वमगमत्तत्प्रसादात्खगाधिप ।।२
सहस्राक्षोपि देवेश इन्द्रो भानुं तपोमहम् ।
इन्द्र त्वमगमद्देवं पूजयित्वा दिवाकरम् ।।३
मातरो देवगंधर्वाः पिशाचोरगराक्षसाः ।
पूजयंति सदा भानुमीशानं सुरनायकम् ।।४
सर्वमेतज्जगन्नित्य भानौ देवे प्रतिष्ठितम् ।
तस्मात्सं पूजयेद्भानुं य इच्छेत्स्वर्गमक्षयम् ।।५
यो न पूजयते सूर्यं भास्करं तमसूदनम् ।
धर्मार्थकाममोक्षाणां न नरो भाजनं भवेत् ।।६
तस्मात्कार्यं हि तद्ध्यानं यावज्जीवं प्रतिज्ञया ।
अर्चयेत सदा भानुमापन्नोऽपि सदा खग ।।७

इस अध्याय में अन्य समस्त देवताओं की अपेक्षा सूर्य की श्रेष्ठता का वर्णन तथा ब्रह्म के द्वारा की हुई स्तुति का वर्णन किया जाता है। अरुण ने कहा—ब्रह्माजी ने जो ब्रह्मत्व की प्राप्ति की थी वह भक्ति के साथ रविदेव की पूजा करके ही की थी । देवों के ईश भगवान् विष्णुजी विष्णुत्व के पद को सूर्य के अर्चन से ही प्राप्त हुए हैं ।।१।। भगवान् शङ्कर भी समस्त जगत् नाथ दिवाकर की पूजा करके ही हुए हैं । हे खगाधिप ! सूर्य के प्रसाद से ही शंकर महादेवत्व को प्राप्त हुए हैं ।।२।।

एक सहस्र नेत्रों वाला भी देवों का स्वामी इन्द्र है उसने भी तपोमह दिवाकर भानुदेव की पूजा करके इन्द्रत्व को प्राप्त किया है ॥३॥ मातृ-वर्ग, देवगण, गन्धर्व, पिशाच, उरग और राक्षस सभी सुरों के नायक ईशान भानु की सदा पूजा किया करते हैं ॥४॥ यह समस्त जगत् देव-भानु में ही नित्य प्रतिष्ठित रहता है। इसलिए यदि स्वर्ग के अक्षय निवास की इच्छा रखते हो तो भानु की पूजा भली भांति से करनी चाहिये ॥५॥ जो तम के सूदन करने वाले भास्कर सूर्य की पूजा नहीं करता है वह मनुष्य धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष को प्राप्त करने का पात्र नहीं होता है ॥६॥ इससे प्रतिज्ञा करके जब तक जीवित रहे उसका ध्यान करना चाहिये। हे खग ! आपत्ति ग्रस्त होकर भी सदा भानु का अर्चन करते रहना चाहिये ॥७॥

यस्तु सन्तिष्ठते नित्यं विना सूर्यस्य पूजनात् ।
वरं प्राणपरित्यागः शिरसो वाथ च्छेदनम् ॥८
सूर्यं संपूज्य भुञ्जीत त्रिदशेशं दिवाकरम् ।
इत्थं निर्वहते यस्य यावज्जीवं तदर्चनम् ।
मनुष्यचर्मणा नद्धः स रविर्नात्र संशयः ॥९
नहि अर्कार्चनादन्यत्पुण्यमभ्यधिकं भवेत् ।
इति विज्ञाय यत्नेन पूजस्व दिवाकरम् ॥१०
सूर्यभक्तागमाश्चैव सूर्यार्चनपरायणाः
संयता धर्मसंपन्ना धर्मादीन्साधयति ते ॥११
सर्वद्वन्द्वसहा वीरा नीतिविध्युक्तचेतसः ।
परोपकारनिरता गुरुशुश्रूषणे रताः ॥१२
अमानिनो बुद्धिमन्तोऽव्यक्तस्पर्धा गतस्पृहाः ।
शांता स्वांतगता भद्रा नित्यं स्वागतवादिनः ॥१३
स्वल्पवाचः सुमनसः शूराः शास्त्रविशारदाः ।
शौचाचारसुसंपन्ना तयादाक्षिण्यगोचराः ॥१४

जो मनुष्य बिना सूर्य की पूजा के नित्य रहता है इससे तो उसको

अपने प्राणों का त्याग कर देना ही अच्छा है अथवा अपने शिर का छेदन कर लेना चाहिए ॥८॥ देवों के स्वामी दिवाकर सूर्य की पूजा करके सदा भोजन करना चाहिये । जो इस प्रकार से अपने क्रम का निर्वाह करता है और जब तक जीवित रहता है तब तक बराबर सूर्य का यजनार्चन किया करता है वह मनुष्य केचर्म से नद्ध रवि ही है अर्थात् मनुष्य के थोला में रहने वाला साक्षात् सूर्य ही होता है—इसमें तनिक भी संशय की बात नहीं हैं ॥६॥ अर्क अर्थात् सूर्य देव की अर्चना से अधिक कोई भी पुण्य नहीं होता है, ऐसा जान, समझकर यत्न पूर्वक दिवाकर की पूजा करो ॥१०॥ सूर्य की भक्ति करने वालों में आगम जो कि सूर्य की अर्चना से परायण होते हैं, संयत एवं धर्म से सम्पन्न है वे धर्मादि का साधन करते हैं ॥११॥ जो सूर्यभक्त हैं वे समस्त द्वन्द्वों के सहन करने वाले, वीर, नीति की विधि से युक्त चित्त वाले, परोपकार करने निरत रहने वाले, गुरु की सेवा में अनुराग वाले होते हैं ॥१२॥ वे अमानी, बुद्धिमान, अव्यक्त स्पर्धा वाले, गतस्पृह, शान्त, स्वान्तगत, भद्र और नित्य स्वागत वादी हुआ करते हैं ॥१३॥ सूर्यभक्त थोड़ा बोलने वाले, अच्छे मन वाले, शूर, शास्त्रों के पंडित, शौच और आचार से सुसम्पन्न और दाक्षिण्य से गोचर अर्थात् प्रकट होने वाले होते हैं ॥१४॥

दंभमत्सरनिर्मुक्तास्तृष्णालोभविवर्जिताः ।
संविभागपराः प्रोक्ता न शठाश्चाप्यकुत्सिताः ॥१५
विषयेष्वपि निर्लेपाः पद्मपत्रमिवांभसा ।
न दीना मानिनश्चैव न च रोगवशानुगाः ॥१६
भंवति भावितात्मानः सुस्निग्धाः साधुसेविताः ।
न पाणिपादवाक्चक्षुः श्रोत्रशिश्नोदरे रताः ॥१७
चपलानि न कुर्वंति सर्वव्यासंगवर्जितः ।
सूर्यासनरतः शांताः षडक्षरमनोगताः ॥१८
इत्याचारसमायुक्ता भवंति भुवि मानवाः ।
एकांतभक्तिमास्थाय धर्मकामार्थसिद्धये ॥१६
पूजनीयो रविर्नित्यं गुणेष्वेतेषु वर्तते ।

सर्वेषामेव पात्राणामतिपात्रं दिवाकरः ।
पतन्तं त्रायते यस्मादतीव नरकार्णवात् ॥२०
तस्य प्रात्रातिपात्रस्य महात्म्यं दानमण्वपि ।
अनेन फलमादिष्टमिहलोके परत्र च ॥२१

सूर्य के भक्त दम्भ और तत्सरता से रहित होते हैं, तथा तृष्णा और लोभ से वर्जित हुआ करते हैं। वे सविभाग परायण कहे गए हैं। वे शठ और कुत्सिग नहीं होते हैं ॥१५॥ सूर्य भक्त मनुष्य विषयों में कभी लिप्त नहीं रहते हैं जिस तरह पदिमनी के पत्र जल से निर्लिप्त रहते हैं। वे कभी दीन और मानी नहीं होते हैं तथा कभी रोगवशानुगमी नहीं होते हैं ॥१६॥ सूर्यभक्त भावित आत्मा वाले, सुस्निग्ध और साधु सेवित हुआ करते हैं। वे पाणि, पाद, वाणी, चक्षु, श्रोत्र, शिश्न और उदर में राग रखने वाले नहीं होते हैं। सूर्यभक्त कभी चापल्य नहीं दिखाया करते हैं। वे सदा सबके व्यासंग से वर्जित होते हैं। सूर्यभक्त सूर्य की उपासना में आसन में रति करने वाले, शान्त और षडक्षर मन्त्र को मन में धारण करने वाले होते हैं ॥१७-१८॥ इस प्रकार के आचार से युक्त जो मानव इस भूमण्डल में होते हैं वे एकान्त भक्ति में स्थित होकर धर्म काम और अर्थ की सिद्धि के लिए योग्य होते हैं ॥१९॥ इन गुणों से होने पर रवि देव नित्य ही पूजा करने के योग्य होते हैं। समस्त पात्रों में दिवाकर अति पात्र होते हैं। जिस नरक रूपी समुद्र से अत्यन्त पतन होने वाले की रक्षा करते हैं ॥२०॥ उस पात्राति पात्र का अणु मात्र भी दान का बड़ा अधिक माहात्म्य होता है। इससे इस लोक और परलोक में फल बताया गया है ॥२१॥

द्रव्येणापि हि यः कुर्यान्नरः कर्म तदालये ।
सोऽपि देहक्षये ज्ञानं प्राप्य शांतिमवाप्नुयात् ॥२२
सर्वद्विजकदंबेषु कश्चिज्ज्ञानमवाप्नुयात् ।
कश्चिदेतत्तु मे दिव्यं लब्ध्वा ज्ञानं विमुच्चति ॥२३
तावद्भ्रमंति संसारे दुःखशोकपरिप्लुताः ।
न भवंति रवेर्भक्ता यावत्सर्वेऽपि देहिनः ॥२४

सूर्यस्यालेपनं पुण्यं द्विगुणं चन्दनस्य तु ।
चन्दनादगुरौ ज्ञेयं पुण्यमष्टगुणोत्तरम् ॥२५
कृष्णागुरौ विशेषेण द्विगुणं फलमिष्यते ।
तस्माच्छतगुणं पुण्यं कुंकुमस्य विधीयते ॥२६
सूर्ययज्ञोपकरणं कृत्वाल्पं यदि वा बहु ।
भावाद्वित्तानुसारेण सूर्यलोके महीयते ॥२७
यदपीष्टमनिष्टं च न्यायेनोभयमागतम् ।
तत्सूर्याय निवेद्यं सद्भक्त्यानन्तफलार्थिना ॥२८

जो कोई मानव द्रव्य के द्वारा भी उसके आलय में कर्म करता है वह भी देह के क्षय हो जाने पर ज्ञान की प्राप्ति कर परम शान्ति को प्राप्त किया करता है ॥२२॥ समस्त द्विजों के समूह में कोई ही एक ज्ञान की प्राप्ति किया करता है और उनमें भी कोई एक ही मेरे दिव्य ज्ञान का लाभ कर विमुक्त होता है ॥२३॥ उस समय तक इस संसार में दुःख और शोक से परिप्लुत होते हुए ये देहधारी भ्रमण किया करते हैं जब तक समस्त देही भगवान् रवि के भक्त नहीं हुआ करते हैं ॥२४॥ चन्दन का आपेलन भगवान् सूर्यदेव को करना दुगना पुण्य होता है और चन्दन लेपन से भी आठ गुना पुण्य अगुरु में समझ लेना चाहिये ॥२५॥ कृष्ण अगुरु में विशेष रूप से द्विगुण फल कहा है । इससे कृष्णागुरु से सौ गुना पुण्य कुंकुम का लेपन का है ॥२६॥ भगवान् सूर्यदेव के यज्ञ के इन उपकरणों को, चाहे थोड़े हों या बहुत हों, करके किन्तु भक्ति के भाव से करने से और अपनी वित्त की शक्ति के अनुसार करने से यह मानव अन्त में सूर्यलोक में जाकर प्रतिष्ठा प्राप्त किया करता है ॥२७॥ जो भी इष्ट और अनिष्ट हो तथा न्याय से दोनों आगत हों वह सद्भक्ति से फल के चाहने वाला सूर्य के लिए निवेदन कर दे ॥२८॥

कर्मशाठ्येन यः कुर्याद्दुःखेनापि तदर्चनम् ।
सोऽपि द्विजो दिवं याति कर्मणा पापवर्जितः ॥२९
सर्वमन्यत्परित्यज्य सर्यो चैकमनाः सदा ।
सूर्यपूजाविधिं कुर्याद्य इच्छेच्छ्रेय आत्मनः ॥३०

त्वरितं जीवितं याति त्वरितं यौवनं तथा।
त्वरितं व्याधिरप्येति तस्मान्नित्यं रविं व्रजेत् ॥३१
यावन्नाभ्येति मरणं यावन्नाक्रमते जरा।
यावन्नेंद्रियवैकल्यं तावदर्चेद्दिवाकरम् ॥३२
न सूर्यार्चनतुल्योपि न धर्मोन्यो जगत्त्रये।
इत्थं विज्ञाय देवेशं पूजयस्व दिवाकरम् ॥३३
ये भक्त्या देवदेवेशं सूर्यं शांतमजं प्रभुम्।
इह लोके सुखं प्राप्य ते गताः परमं पदम् ॥३४
गोपतिं पूजयित्वा तु प्रहृष्टेनांतरात्मना।
कृतांजलिपुटो भूत्वा पुरा ब्रह्माब्रवीदिदम् ॥३५

जो कोई कर्म की शठता से दु:ख रहित होकर भी उसकी अर्चना करता है वह द्विज भी कर्म के द्वारा पाप से रहित होकर स्वर्गलोक को चला जाता है। अन्य सबका परित्याग करके सदा एक मन वाला सूर्य देव में रहे और यदि अपने आपका श्रेय चाहता है तो सूर्य की पूजा की विधि को करे। यह जीवन तथा यह यौवन शीघ्र ही चला जाता है। शीघ्र ही व्याधियां इस शरीर को घेर लिया करती हैं इसलिए नित्य ही भगवान् रवि की शरण में चले जाना चाहिये। जब तक मौत नहीं प्राप्त होती है और जिस समय तक वृद्धावस्था आकर शरीर को नहीं घेर लेती है तथा जिस वक्त तक इन्द्रियों की शक्ति क्षीण नहीं होती है तब तक ही दिवाकर की अर्चना का कर्म कर लेना चाहिए क्योंकि फिर इसे यह मान व असमर्थ होकर नहीं कर सकता है और यह मानव-जीवन यों ही व्यर्थ निकल जाया करता है। भगवान् सूर्य देव की पूजा के समान इस जगत् त्रय में अन्य कोई भी धर्म का कार्य नहीं होता है। इस प्रकार से समझकर देवेश दिवाकर का पूजन करो। जो मानव भक्ति पूर्वक शान्त, अज, प्रभुदेव देवेश सूर्य की पूजा किया करते हैं वे इस लोक में सुख प्राप्त करके परम पद को प्राप्त हो जाते हैं। अपनी परम प्रहृष्ट अन्तरात्मा से गोपति की पूजा करके और अपनी अंजलि बांधकर पहिले ब्रह्माजी ने यह कहा था ॥२९-३५॥

भगवन्तं भगकरं शांतचित्तमनुत्तमम् ।
देवमार्गप्रणेतारं प्रणतोस्मि रविं सदा ॥३६

शाश्वतं शोभनं शुद्धं चित्रभानुं दिवस्पतिम् ।
देवदेवेशमीशेशं प्रणतोऽस्मि दिवाकरम् ॥३७

सर्वदुःखहरं देवं सर्वदुःखहरं रविम् ।
वराननं वरांगं च वरस्थानं वरप्रदम् ॥३८

वरेण्य वरदं नित्यं प्रणयोऽस्मि विभावसुम् ।
अर्कमर्यमणं चेन्द्रं विष्णुमीशं दिवाकरम् ॥३९

देवेश्वरं देवरतं प्रणतोऽस्मि विभावसुम् ।
यो इदं शृणुयान्नित्यं ब्रह्मणोक्तं स्तवं परम् ।
स हि कीर्ति परां प्राप्य पुनः सूर्यपुरं व्रजेत् ॥४०

ब्रह्माजी ने कहा—भग अर्थात् षडैश्वर्यं के करने वाले—शान्त चित्त से युक्त, सर्व श्रेष्ठ, भगवान् देवों के मार्ग के प्रणेता रविदेव को मैं सदा प्रणाम करता हूँ ॥३६॥ जो देवदेवेश शाश्वत, शोभन शुद्ध, दिवस्पति, चित्रभानु,दिवाकर और ईशों के भी ईश हैं उनको मैं प्रणाम करता हूँ ॥३७॥ समस्त प्रकार के दुःखों को हरण करने वाले देव तथा सर्व दुःख हर रवि वर आनन वाले, श्रेष्ठ अङ्गों वाले, वर के स्थान और वर प्रदान करने वाले, वरेण्य, नित्य ही वरद ऐसे भगवान् विभा वसु को मैं प्रणाम करता हूँ । अर्क,अर्यम्णा, इन्द्र,विष्णु,ईश, दिवाकर, देवेश्वर देवरत और विभा वसु को मैं प्रणाम करता हूं । इस प्रकार की ब्रह्मा के द्वारा की हुई इस स्तुति का जो नित्य श्रवण किया करता है वह परम कीर्ति का लाभ लेकर फिर सूर्यपुर में चला जाया करता है ॥३८-४०॥

## ॥ विवाह विधिवर्णनम् ॥

असपिंडा च या मातुरसगोत्रा च या पितुः ।
सा प्रशस्ता द्विजातीनाँ दारकर्मणि मैथुने ॥१

सहजो न भवेद्यस्या न च विज्ञायते पिता ।
नोपयच्छेत ताँ प्राज्ञः पुत्रिकाधर्मशंकया ।।२
ब्राह्मणानां प्रशस्ता स्यात्सवर्णा दारकर्मणि ।
कामशस्तु प्रवृत्तानामिमाः स्युः क्रमशोऽवराः ।।१
क्षत्रस्यापि सवर्णा स्यात्प्रथमा द्विजसत्तमाः ।
द्वे चावरे तथा प्रोक्ते कामतस्तु न धर्मतः ।।४
वैश्यस्यैका वरा प्रोक्ता सवर्णा चैव धर्मतः ।
तथावरा कामतस्तु द्वितीया न तु धर्मतः ।।५
शूद्रैव भार्या शूद्रस्य धर्मतो मनुरब्रवीत ।
चतुर्णामपि वर्णानां परिणेता द्विजोत्तमः ।।६
न ब्राह्मणक्षत्रिययोरापद्यपि हि तिष्ठतोः ।
कस्मिंश्चिदपि वृत्तांते शूद्रा भार्योपदिश्यते ।।७
हीनजातिस्त्रियं मोहादुद्वहंतो द्विजातयः ।
कुलान्येव नयंत्याशु ससंतानानि शूद्रताम् ।।८

इस अध्याय में विवाह की विधि का वर्णन किया गया है। ब्रह्माजी ने कहा—जो नारी अपनी माता की सपिण्ड न हो और पिता के गोत्र वाली न हो वही स्त्री द्विजातियों के यहाँ स्त्री के कर्म मैथुन में प्रशस्त मानी गई है ।।१।। जिस नारी का सहज अर्थात् सगा भाई न हो और जिसके पिता का भी कोई ज्ञान न हो इसका पिता कौन है उसको प्राज्ञ पुरुष को पुत्रिका धर्म का शंका से उपयम नहीं करना चाहिये ।२। ब्राह्मणों को सवर्णा नारी दारकर्म में प्रशस्त मानी गई है । जो काम की वासना शान्त करने के लिए रक्खी जावें वे इन निम्न कथितों में क्रम से अवर होती हैं ।।३।। हे द्विजश्रेष्ठो ! क्षत्रिय के लिए जो सवर्णा अर्थात् उसके ही अपने वर्ण वाली स्त्री होती है वह उत्तम होती है और दो वैश्य एवं शूद्र की कन्यायें उसी उक्त क्रम से अधम होती हैं ये काम वासना की ही पूर्ति करने वाली होती हैं धर्म के काम के लिए नहीं हैं ।।४।। इसी प्रकार से वैश्य को भी एक सवर्णा स्त्री ही धर्म के कर्म में श्रेष्ठ कही गई है और दूसरी जो असवर्णा होती है वह काम के लिए ही होती है, धर्म के लिए नहीं है

॥५॥ शूद्र की एक ही शूद्राभार्या धर्म से मनुमहर्षि ने बतलाई है द्विजोत्तम चारों वर्णों की कन्याओं का परिणेता होता है ॥६॥ ब्राह्मण और क्षत्रिय के लिए चाहे वे कितनी भी आपत्तियों में स्थित क्यों न हों किसी भी वृत्तान्त में शूद्रभार्या का उपदेश नहीं दिया जाता है ॥६॥ जो द्विजाति मोह से हीन जाति वाली स्त्री के साथ विवाह कर लेते हैं वे सन्तान के सहित अपने कुलों को शूद्र बना दिया करते हैं ॥८॥

शूद्रमारोप्य वेद्यां तु पतितोत्रिर्बभूव ह।
उतथ्यः पुत्रजननात्पतितत्वमवाप्तवान् ॥९
शूद्रस्य पुत्रमासाद्य शौनकः शूद्रतां गतः।
भृग्वादथोप्येवमेव पतितत्वमवाप्नुयुः ॥१०
शूद्रां शयनमारोप्य ब्राह्मणो यात्यधोगतिम्।
जनयित्वा सुतं तस्यां ब्राह्मण्यादेव हीयते ॥१२
दैवपित्र्यातिथेयानि तत्प्रधानानि यस्य तु।
नादन्ति पितरो देवाः स च स्वर्गं न गच्छति ॥१२
वृषलीफेनपीतस्य निःश्वासोपहतस्य च।
तस्यां चैव प्रसूतस्य निष्कृतिर्न विधीयते ॥१३
चतुर्णामपि विप्रेन्द्राः प्रेत्येह च हिताहितम्।
समासतो ब्रवीम्येष विवाहाष्टकमुत्तमम् ॥१४
ब्राह्मो दैवस्तथा चार्षः प्राजापत्यस्तथासुरः।
गान्धर्वो राक्षसश्चैव पैशाचश्चाष्टमोऽधमः ॥१५

पहले समय में अत्रि ने वेदी पर शूद्र स्त्री को आरोपित किया था और पतित हो गया था। उतथ्य ऋषि ने शूद्रा में पुत्र उत्पन्न किया था इसी कारण वह पतित हो गया था ॥९॥ शूद्र के पुत्र को प्राप्त कर शौनक मुनि भी शूद्रत्व को प्राप्त हो गये थे। इसी प्रकार से भृगु आदि अन्य मुनिगण भी पतितत्व को प्राप्त हो चुके हैं ॥१०॥ ब्राह्मण शूद्रा नारी को अपनी शय्या में सुलाकर अधोगत को प्राप्त हो जाता है और उसी शूद्र वर्ण की स्त्री में यदि कोई पुत्र उत्पन्न कर लेता है तब तो वह अपने ब्राह्मणत्व को भी खो बैठा करता है ॥११॥ दैव कर्म, पितृकर्म

और आतिथेय कर्म जो कि ब्राह्मण के लिए सब में प्रधान बताये गये हैं। उनमें फिर ऐसे ब्राह्मण के पितर-देव आदि अन्न ग्रहण नहीं किया करते हैं जो शूद्रा स्त्री के साथ भोग या सन्तानोत्पादन किया करता है और वह स्वर्ग में भी जाने का अधिकारी नहीं रहता है ।।१२।। वृषली अर्थात् शूद्रा के फेन को पीने वाले और निश्वासों से उपहृत होने वाले तथा शूद्रा में उत्पन्न होने वाले का कोई भी प्रायश्चित नहीं होता है ।।१३।। हे विप्रेन्द्रगण ! अब मैं चारों वर्णों के इस संसार में और यहाँ से मरने के पश्चात् जो हित और अहित होता है संक्षेप में बतलाता हूँ और आठ प्रकार के विवाह तथा उनमें कौन सा विवाह उत्तम होता है यह भी बतला रहा हूँ ।।१४।। ब्राह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, आसुर, गान्धर्व, राक्षस और आठवाँ अधम पैशाच विवाह होता है। ये उपर्युक्त आठ प्रकार के विवाह हुआ करते हैं ।।१५।।

विद्वद्भिःसेवितं धर्मं शास्त्रोक्तं च सुरोत्तम ।
वदास्मासु सुरश्रेष्ठ कौतुकं परमं हि नः ।।१६
विद्वद्भिः सेवितः सद्भिर्नित्यमद्वेषरागिभिः ।
हृदयेनाभ्यनुज्ञातो यो धर्मस्तं निबोधत ।।१७
कामात्मता न प्रशस्ता न वेहास्त्याप्यकामता ।
काम्यो हि वेदाधिगमः कर्मयोगश्च वैदिकः ।।१८
संकल्पाज्जायते कामो यज्ञाद्याति च सर्वशः ।
व्रता नियमधर्माश्च सर्वे संकल्पजाः स्मृताः ।।१९
कामादृते क्रियाकारी दृश्यते नेह कर्हिचित् ।
यद्यद्धि कुरुते कश्चित्तत्तत्कामस्यचेष्टितम् ।।२०
निगमो धर्ममूलं स्यात्स्मृतिशीले तथैव च ।
तथाचारश्च साधूनामात्मनस्तुष्टिरेव च ।।२१

ऋषियों ने कहा—हे सुरोत्तम ! जो धर्मशास्त्र में कहा गया है और जिस धर्मका विद्वान पुरुषों ने सेवन किया है, हे सुरश्रेष्ठ ! वह धर्म हमको आप बताइये, हमारे हृदय में बहुत अधिक इसके जानने का कुतूहल होरहा है।१६।ब्रह्माजी ने कहा—जिस धर्म का विद्वानों ने सेवन किया है और सत्पु-

रुष और द्वेष तथा राग से रहित पुरुषों ने सेवन किया है एवं जो हृदय के द्वारा भी अभ्यनुज्ञात धर्म है उसे तुम भली-भाँति समझ लो ।।१७।। इस संसार में कामात्मता का होना प्रशंसनीय नहीं होता है और वेदों की अकामता भी प्रशस्त (अच्छी) नहीं होती है क्योंकि वेदों का ज्ञान प्राप्त करना तो अत्यन्त काम्य होता है और जो वैदिक कर्मयोग है वह भी जानने के योग्य होता है ।।१८।। मन के संकल्प से काम की उत्पत्ति हुआ करती है और भी कामों की पूर्ति यज्ञ से होती है । व्रत, नियम और धर्म सभी संकल्प से उत्पन्न होने वाले कहे गये हैं ।।१९।। इस संसार में काम के बिना कोई भी कर्म करने वाला किसी भी समय में दिखलाई नहीं देता है कोई भी पुरुष जो-जो भी कुछ यहाँ किया करता है वह सभी काम का ही चेष्टित होता है अर्थात् हृदय में कुछ न कुछ इच्छा को लेकर ही सब लोग कर्मों में प्रवृत्त हुआ करते हैं ।।२०।। जो पुरुष स्मृति कथित कर्म करने के स्वभाव वाला है उसमें निगम ही एक धर्म का मूल होता है । साधु पुरुषों का आचार और स्वयं अपनी आत्मा की संतुष्टि का होना भी धर्म का मूल कहा गया है ।।२१।।

सर्वं तु समवेक्षेत निश्चयं ज्ञानचक्षुषा ।
श्रुतिप्राधान्यतो विद्वान्स्वधर्मे निवसेत वै ।।२२
श्रुतिस्मृत्युदितं धर्ममनुतिष्ठन्सदा नरः ।
प्राप्य चेह परां कीर्तिं याति शक्रसलोकताम् ।।२३

श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः ।
ते सर्वार्थेषु मीमान्स्ये ताभ्यां धर्मो हि निर्बभौ ।।२४
योऽवमन्येत ते चोभे हेतुशास्त्राश्रयाद्द्विजः ।
स साधुभिर्बहिष्कार्यो नास्तिको वेदनिन्दकः ।।२५

वेदः स्मृतिः सदाचारः स्वस्य च प्रियमात्मनः ।
एतच्चतुर्विधं विप्राः साक्षाद्धर्मस्य लक्षणम् ।।२६

धर्मज्ञानं भवेद्विप्रा अर्थकामेष्वसज्जताम् ।
धर्मं जिज्ञासमानानां प्रमाणान्नैगमं परम् ।।२७

निषेकादिश्मशानान्तो मन्त्रैर्यस्योदितो विधिः ।
अधिकारो भवेत्तस्य वेदेषु च जपेषु च ।।२८

अपनी ज्ञान की चक्षु से इन सभी का भली-भाँति अवेक्षण करना चाहिये और निश्चय पूर्वक करना चाहिए । विद्वान पुरुष का कर्तव्य है कि श्रुति की प्रधानता से ही अपने धर्म में निवास करे अर्थात् स्थित रहे ।।२२।। श्रुति और स्मृतियों में हुए धर्म का अनुष्ठान करता हुआ मनुष्य यहाँ इस लोक में सदा परम कीर्ति को प्राप्त किया करता है और अन्त में इन्द्र में जाता है ।।२३।। श्रुति से वेद जानना चाहिए और स्मृति धर्मशास्त्र होता है । समस्त कर्मों में इहीं दोनों का विचार करना चाहिए । इन दोनों से ही धर्म प्रकाशित हुआ था ।।२४।। जो ब्राह्मण हेतुशास्त्र का आश्रय लेकर इन दोनों का अपमान किया करता है वह ईश्वर की सत्ता का न मानने वाला नास्तिक और वेद की बुराई करने वाला है । साधु पुरुषों के द्वारा इसका बहिष्कार कर देना चाहिये ।२५। वेद, स्मृति सदाचार और जो अपनी आत्मा को प्रिय लगना हो यह चार प्रकार का साक्षात् धर्म का लक्षण होता है ।।२६।। अर्थ में असज्जत धर्म की जिज्ञासा (जानने की इच्छा) करने वालों को धर्म का ज्ञान होता है । प्रमाण से नैगम सब पर होता है ।।२७।। निषेक से आदि लेकर श्मशान के अन्त तक मन्त्रों के द्वारा जिसको विधि कही गई है, वेदों में और जपों से उसका ही अधिकार होता है ।।२८।।

सरस्वतीदृषद्वत्योर्देवनद्योर्यदन्तरम् ।
तदेव निर्मितं देशं ब्रह्मावर्तं प्रचक्षते ।।२६
यस्मिन्देशे य आचारः पारंपर्यक्रमागतः ।
वर्णानां सांतरालानां स सदाचार उच्यते ।।३०
कुरुक्षेत्रं च मत्स्याश्च पंचालाः शूरसेनयः ।
एष ब्रह्मर्षिदेशो वै ब्रह्मावर्तादनन्तरम् ।।३१
एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।
स्वंस्वं चरित्रं शिक्षन्ति पृथिव्यां सर्वमानवाः ।।३२

हिमवद्विंध्ययोर्मध्ये यत्प्राग्विनशनादपि ।
प्रत्यगेव प्रयागाच्च मध्यदेशः प्रकीर्तितः ।।३३

आ समुद्रात्तु वै पूर्वादासमुद्रात्तु पश्चिमात् ।
तयोरेवान्तरं गिर्योरार्यावर्त्तं विदुर्बुधाः ।।३४

अटते यत्र कृष्णा गौर्मृगो नित्यं स्वभावतः ।
स ज्ञेयो याज्ञिको देशो म्लेच्छदेशस्त्वतः परः ।।३५

एतान्नित्यं शुभान्देशान्सन्श्रयेत द्विजोत्तमः ।
यस्मिन्कस्मिश्च निवसेत्पादजो वृत्तिकर्शितः ।।३६
प्रकीर्तितेयं धर्मस्य बुधैर्योनिर्द्विजोत्तमाः ।
संभवश्चास्य सर्वस्य समासान्न तु विस्तरात् ।।३७

सरस्वती और दृषद्वती इन दोनों देव नदियों का जो अन्तर होता है वह ही निर्मित्त देश ब्रह्मावर्त्त के नाम से प्रसिद्ध होता है ।।२९।। जिस देश में जो परम्परा के क्रम से चला आया आचार होता है अर्थात् अन्तराल सहित वर्णों का आचार है वही सदाचार कहा जाता है ।।३०।। कुरुक्षेत्र मत्स्य, पंचाल और शूरसेन ये ब्रह्मर्षियों के केश हैं जो कि ब्रह्मावर्त्त के अनन्तर हैं ।।३१।। इन देशों में जो उत्पन्न हुआ है उस अग्रजन्मा अर्थात् ब्राह्मण के सकाश से पृथिवी में समस्त मनुष्य अपना-अपना चरित्र सीखा करते हैं ।।३२।। हिमाचल और विन्ध्यगिरि के मध्य में जो विनशन से भी प्राक् और प्रयाग से प्रत्यक् में है वह मध्य देश के नाम से कहा है ।।३३।। पूर्व सागर से लेकर पश्चिम सागर तक उन दोनों पर्वत का जो अन्तर भाग है उसे पण्डित लोग आर्यावर्त्त कहते हैं ।।३४।। जहाँ पर श्यामा गौ और मृग स्वभाव से ही अटन किया करते हैं वह याज्ञिक देश समझना चाहिये । इससे अन्य देश मलेच्छ देश हैं ।।३५।। श्रेष्ठ ब्राह्मणों का कर्त्तव्य है कि इन शुभ देशों का अपना निवास स्थान बनायें । जिस किसी भी देश में तो वृत्ति से कर्शित शूद्र को निवास करना चाहिये ।।३६।। हे श्रेष्ठ द्विजगण ! महा पण्डितों ने यह धर्म की योनि बताई है। इस सबका सम्भव संक्षेप से कहा है विस्तार से नहीं बताया गया है ।३७।

## ॥ स्त्रीणांगृहधर्म विधिवर्णनम् ॥

या पतिं दैवतं पश्येन्मनोवाक्कायकर्मभिः ।
तच्छरीरार्धजातेव सर्वदा हितमाचरेत् ॥१
तत्प्रियां प्रियवत्पश्येत्तद्द्वेष्यां द्वेष्यवत्सदा ।
अधर्मानर्थयुक्तेभ्योऽयुक्ता चास्य निवर्तते ॥२
प्रियं किमस्य किं पथ्यं साम्यं चास्य कथं भवेत् ।
ज्ञात्वैवं सर्वभृत्येषु न प्रमाद्येत वै द्विजाः ॥३
देवतापितृकार्येषु भर्तुः स्नानन्शनादिषु ।
सत्कारेऽभ्यागतानां च यथौचित्यं न हापयेत् ॥४
वेश्मात्मा च शरीरं हि गृहिणीनां द्विधा कृतम् ।
संस्कर्तव्यं प्रयत्नेन प्रथमं पश्चिमादपि ॥५
कृत्वा वेश्म सुसंमृष्टं त्रिकालविहिताचानम् ।
वृत्तकर्मोपभोगानां संस्कर्तव्य यथोचितम् ॥६
प्रातर्मध्यापराह्णेषु बहिर्मध्यांतरेषु च ।
गृहसंमार्जनं कृत्वा निष्कारान्न निशिक्षिपेत् ॥७

इस अध्याय में स्त्रियों के गृह के धर्मों की विधि का वर्णन किया जाता है ब्रह्माजी ने कहा—स्त्री का कर्तव्य है कि वह अपने पति को मन, वाणी और शरीर से पूर्णतया देवता के समान समझ ा चाहिये । पत्नी को चाहिये कि वह अपने आपको पति के आधे शरीर से उत्पन्न होने की भाँति ही सर्वदा पति के हित का आचरण करे ॥१॥ पति के प्रिय को प्रिय देखे और उसके द्वेष्य को द्वेष्य के समान सदा देखना चाहिये । उसके अधर्म एवं अनर्थों से, युक्तों से अयुक्त निवृत्त हो जाती है ॥२॥ हे द्विजगण ! इसका प्रिय क्या है और हितकर क्या है तथा इसका साम्य किस प्रकार से होता है इस तरह भली-भाँति ज्ञान प्राप्त कर ही समस्त भृत्यों में कभी प्रमाद नहीं करना चाहिये ॥३॥ गृहस्थाश्रम में पत्नी का कर्तव्य है कि उसे देवता और पितरों के कार्यों में तथा पति के स्नान और भोजन आदि कार्यों में एवं अभ्यागतों के सत्कार में जो

भी औचित्य हो उसे नहीं त्यागना चाहिये ।।४।। वेश्म (घर) और आत्मा यह गृहिणियों का दो प्रकार का शरीर बताया गया है। अतः जो प्रथम अर्थात् घर है उसका पिछले भी पहिले प्रयत्न पूर्वक संस्कार करना चाहिये। तात्पर्य यह है कि शरीर से अधिक घर का संस्कार होना चाहिये ।।५।। तीनों काल में जहां अर्जन का विधान होता है उसे (घर को) भली-भांति स्वच्छ एवं सुसंस्कृत करना चाहिये। वृत्त कर्म और उपभोगों का यथोचित संस्कार करना चाहिये ।।६।। प्रातःकाल, और अपराह्नकाल में बाहिर, मध्य में और अन्दर के भागों में घर का समाजन करके जो निष्कार अर्थात् झाड़कर निकले हुए पदार्थ हैं उन्हें रात्रि में नहीं फैंकना चाहिये ।।७।।

गोमहिष्यादिशालानां तत्पुरीषादिमात्रकम् ।
व्यपनेयं तु यत्नेन संमार्जन्या प्रसाधनम् ।।८
दासकर्मकरादीनां बाह्याभ्यंतरचारिणाम् ।
पोषणादिविधिं विद्यादनुष्ठानं च कमसु ।।९
शाकमूलफलादीनां वल्लीनामौषधस्य च ।
संग्रहः सर्वबीजानां यथाकालं यथाबलम् ।।१०
ताम्रकांस्यायसादीनां काष्टवेणुमयस्य च ।
मृन्मयानां च मान्डानां विविधानां च संग्रहम् ।।११
कुन्डकादिजलद्रोण्या कलशोदन्चतालुकाः ।
शाकपात्राण्यनेकानि स्नेहानां गोरसस्य च ।।१२
मुसलं कंडनीयं तु यन्त्रकं चूर्णचालनी ।
दोहन्यो नेत्रकं मन्था मन्डन्यः शृंखलानि च ।।१३
सन्दन्शः कुंडिका शूलाः पट्टपिप्पलको दृषत् ।
डाविका हस्तको दर्वी भ्राष्टस्फुटलकानि च ।।१४
तुलाप्रस्थादिमानानि मार्जन्यः पिटाकानि च ।
सर्वमेतत्प्रकुर्वीत प्रयत्नेन च सर्वदा ।।१५

गाय-भैंस आदि के रहने की जो शाखायें हैं उनकी सफाई करने से वहाँ से उनके पुरीष आदि का ही व्यवनयन करना चाहिए और बड़े यन्त्र

से समार्जनी के द्वारा वहाँ का प्रसाधन करे ॥८॥ जो दास कर्मों के करने वाले नौकर आदि हैं और जो बाहिर तथा अन्दर चरण किया करते हैं उन सबकी पोषण की विधि को अच्छी तरह जान लेना चाहिये तथा यह भी ज्ञान रखना एक ग्रहिणी का कर्तव्य है कि उनसे क्या-क्या कर्म कराने चाहिये ॥९॥ शाक-मूल और फल आदि का, बल्लियों और औषधों का तथा सब प्रकार के बीजों का काल के अनुसार यथा बल संग्रह करना चाहिए ॥१०॥ तामें, कांसे और लोहे आदि धातुओं के तथा लकड़ी और बाँस के एवं मिट्टी के बिविध प्रकार के पात्रों का संग्रह भी स्त्रियों को रखना चाहिए ॥११॥ कुण्डक आदि जल द्रोणी का, कलशोद और तालुक, अनेक शाक पात्रों, स्नेहों का एवं गोरस का संग्रह करना चाहिये ॥१२॥ मूसल, कण्डनी (ओखली) यन्त्र और चून छानने की चलनी, दूध दुहने का दोहनी पात्र, मठ्ठा चलाने की नेती, मथनी, मण्डनी और शृंगला, संदश कुण्डिका, शूल,पट्टपिप्पलक पत्थर, डानिका हस्तक और दर्वी (कढाई) तथा भ्राष्ट स्फुटलक, तुला (तराजू) के प्रस्थ आदि मान (बाट) बुहारी और नित्य ही घर में काम में आने वाली वस्तुयें हैं ॥१३-१५॥

हिंग्वादिकमथो जाजी पिपल्यो मरिचानि च ।
राजिका धान्यकं शुंठी त्रिचतुर्जातकानि च ॥१६

लवणं क्षारवर्गश्च सौवीरकपरूषकौ ।
द्विदलामलकं विचा सर्वाश्च स्नेहजातयः ॥१७

शुष्ककाष्ठानि वल्लूरमरिष्टा पिष्टमाषयोः ।
विकाराः पयसश्चापि विविधाः कन्दजातयः ॥१८

नित्यनैमित्तिकानां हि कार्याणामुपयोनतः ।
सर्वमित्यादि संग्राह्यं यथावद्विभवोचितम् ॥१९

यत्कार्याणां समुत्पत्तावुपाहर्तुं न दृश्यते ।
तत्प्रागेव यथायोगं संगृह्णीयात्प्रयत्नतः ॥२०

धान्यानां घृष्टपिष्टानां क्षुण्णोपहतयोरपि ।
भृशं शुष्कार्द्र सिद्धानां क्षयवृद्धी निरूपयेत् ।।२१

अब तक पात्र तथा अन्य साधनों के संग्रह के विषय में बताया गया है। अब मसाले आदि उपस्कर जो भोजन बनाने में आवश्यक होते हैं उनके संग्रह के विषय में बताते हैं—हींग आदि पदार्थ, जाजी, पीपल,मरिच, राई, धनियाँ, सौंठ, तीन और चार जातक, लवण तथा क्षारवर्ग, सौवीरक और परूषक, द्विदल (दाक), आमलक (आंवला) चिंचा और सब प्रकार के स्नेह जाति वाले तैल आदि पदार्थों का संग्रह करना चाहिए ।।१६-१७।। सूखी लकड़ियाँ, वल्लूर अरिष्टा जो पिष्ट और माष (उर्द) के हैं। दूध के विकार (दही, खोआ, मलाई आदि) और अनेक प्रकार कन्द की जातियों का संग्रह, गृहणी को घर में रखना आवश्यक है। यह स्त्री का ही कर्तव्य होता है ।।१८।। इसमें नित्य के काम के उपयोग में आने वाले तथा नैमित्तिक कार्यों के उपयोग के वास्ते सभी का संग्रह होना चाहिये और वह अपनी आर्थिक स्थिति के अनुकूल ही होना चाहिये ।।१६।। जब कार्य उपस्थित हो जाते हैं तो उसी समय पर इन सबको प्रस्तुति नहीं किया जा सकता है। इसलिए पहिले से ही कार्य के आने के पूर्व यथायोग इनका प्रयत्त पूर्वक संग्रह कर लेना चाहिए ।।२०।। घृष्ट और पिष्ट धान्यों का तथा जो क्षुण्गा और उयहत हों उनका भी बहुत शुष्क, आर्द्र (गीले) और सिद्धों की क्षय तथा वृद्धि को भी बराबर देखते रहना आवश्यक है ।।२१।।

## ।। स्त्रीधर्मवर्णनम् ।।

व्रीहीणां कोद्रवाणां च सारधर्ममुदारकः ।
कंगुकोद्रवयोर्ज्ञेयो वरटः पंचभागकः ।।१
पंचभागान्प्रियन्गूनां शालीनां च त्रयोऽष्ट च ।
चणकानां तृतीयान्शः समक्षुण्णं त्रयं विदुः ।।२
पानीययवगोधूमं पिष्टधान्यचतुष्टयम् ।
तुल्यमेवावगन्तव्यं मुद्गा माषास्तिला यवाः ।।३

पन्चभागादिका घृष्टा गोधूमाः सक्तवस्तथा ।
कुल्माषाः पिष्टमांसं च सम्यगर्धादिकं भवेत् ।।४
सिद्धं तदेव द्विगुणं पुन्नाको यावकस्तथा ।
कगुकोद्रवयोरन्नं चणकोदारकस्य च ।।५
द्विगुणं चीनकानां च व्रीहीणां च चतुर्गुणम् ।
शालेः पन्चगुणं विद्यात्पुराणे त्वतिरिच्यते ।।६
क्रियापाकविशेषास्तु वृद्धिरेवोपदिश्यते ।
निमित्तस्य वरान्नस्य तद्वृद्धिर्द्विगुणा भवेत् ।।७

उप अध्याय में स्त्रियों के धर्म का वर्णन किया जाता है । ब्रह्माजी ने कहा—व्रीहि और कोद्रवों का सार धर्म को उदारक कहते है । कंगु और कोद्रव का पाँच भाग वाला वरट समझना चाहिए ।।१।। प्रियंगु के पाँच भागों का और शालियों के ग्यारह भागों का तथा चणकों (चनों) का तीसरा अंश इन सबको एक साथ क्षुण्ण किया हुआ त्रय जानना चाहिये ।।२।। यमनी, यव और गोधूम ये पिसे हुए चारों प्रकार के धान्य मूंग, उर्द, तिल और यव ये सब तुल्य ही समझने चाहिये ।।३।। पंच भागादिक घृष्ट गेहूँ तथा सक्तु (सतुआ) कुल्माष और पिष्टमाष ये भली-भांति अर्धादिक होने चाहिये ।।४।। वह ही सिद्ध दुगुनापुन्नाक तथा यावक कङ्गु (काँगनी) और कोद्रव का और चणकोदारक का अन्नचीनकों का द्विगुण और व्रीहियों का चौगुना तथा शाली का पांच गुना जानना चाहिए जो कहीं ये पुराने हों तो और भी अधिक होता है ।।५-६।। ये पाक क्रिया की विशेषतायें हैं । इनकी वृद्धि का ही उपदेश दिया जाता है । श्रेष्ठ अन्न के निमित्त की ऋद्धि के गुण वाली वृद्धि हुआ करती है ।।७।।

तस्माद्भूयो विरूढस्य चतुर्भागो विवर्धते ।
लाजा धानाः कलायाश्च भृष्टाद्विगुणवृद्धयः ।।८
भ्रष्टव्यानामतोऽन्येषां पन्चभागोऽधिको मतः ।
चापकानाँ च पिष्टानाँ पादहीनाः कलायजाः ।।९
मुद्गमाषमसूराणामर्धपादावरोभवेत् ।
क्लिन्नशुष्कवरान्नाना हानिर्वृद्धिर्विशिष्यते ।।१०

तथार्धेन तु शोध्यानामढक्या मुद्गमाषयोः ।
मसूराणां च जानीयात्क्षयं पंचमभागकम् ॥११
षड्भागेनातसीतैलं सिद्धार्थककपित्थयोः ।
तथा निंबकदंबादौ विद्यात्पन्चसभागकम् ॥१२
तिलेंगुदीमधूकानां नक्तमालकुसुंभयोः ।
जानीयात्पादकं तैलं खलमन्यत्प्रचक्षते ॥१३
क्षेत्रकालक्रियादिभ्यः क्षयादेर्व्यभिचारतः ।
प्रत्यक्षीकृत्य तान्सम्यगनुमित्यावधारयेत् ॥१४

इस कारण से जो पुनः विरूढ़ होता है उसका चतुर्भाग विवृद्ध हुआ करता है। लाज (खील), धान और कला इनके भ्रष्ट होने पर अर्थात् भूने जाने पर दुगुनी वृद्धियाँ होती हैं ॥८॥ इसलिए अन्य भृष्टव्यों (भूनने के योग्यों) का पाँच भाग अधिक माना गया है। चापकों और पिष्टों के कलायजपाद हीन अर्थात् चौथाई भाग से कम होते हैं ॥९॥ मूंग, उर्द और मसूरों का अर्धपाद अर्थात् चौथाई का आधा भाग अबर होता है अर्थात् कम होता है। क्लिन्न और शुष्क नरान्नों की हानि और वृद्धि की विशेषता हुआ करती है। अर्थात् जो भिगोकर सुखाये जाते हैं उनकी हानि तथा वृद्धि विशिष्ट होती है ॥१०॥ शोध्यों का आधा, मुद्ग और माष का एक आढ़ की प्रमाण तथा मसूरों की पाँचवां भाग वाला क्षय जानना चाहिये ॥११॥ अलसी का तेल षड्भाग होता है। इसी प्रकार से सिद्धार्थक और कपित्थ का होता है। नीम और कदम्ब आदि में पाँचवाँ भाग तैल होता है ॥१२॥ तिल, इङ्गुदी, मधूक, नक्तमाल और कुसुम्भ का तैल एक पाद होता है अर्थात् चौथा भाग ही हुआ करता है शेष सब खल नाम से प्रसिद्ध पदार्थ होता है ॥१३॥ क्षेत्रकाल और क्रियादि से क्षय आदि का व्यभिचार के द्वारा प्रत्यक्षीकरण करना चाहिए। उन सबका अनुमान करके अवधारण करे ॥१४॥

क्षीरदोषे गवां प्रस्थं महिषीणां च सर्पिषः ।
पादाधिकमजावीनामुत्पादं तद्विदो विदुः ॥१५
सुभूमितृणकालेभ्यो वृद्धिर्वा क्षीरसर्पिषाम् ।

अतस्तेषां विधातव्यो ह्यर्थादेव विनिश्चय: ।।१६
प्रत्यक्षीकृत्य यत्नेन पक्षमासान्तरे तथा ।
पयोवृ त्तौर्गवादीनां कुर्यात्संभवनिर्णयम् ।।१७
कार्पासकृमिकोशौमौर्णक क्षौमादिकर्तनम् ।
कुणिपन्ग्व ध्योषाभिर्विधवाभिश्च कारयेत् ।। ८
बालवृद्धान्धकार्पण्ये यत्क तव्यमवश्यत: ।
विनियोग नयेत्सवं प्रियोपग्रहपूर्वकम् ।।१९
कर्म्मणामन्तरालेषु प्रोषिते चापि भर्तरि ।
स्वयं वै तदनुष्ठे यं नित्यानां चाविरोधतः ।।२०
शूद्राणां स्थूलसूक्ष्मत्वं बहुत्वं च व्ययाव्ययौ ।
मत्वा विशेष कुर्वीत चेतनप्रतिपत्तिषु ।।२१

क्षीर के दोषों में गौओं का और भैंसों का एक प्रस्थसर्पि (घृत) का होता है । अजावियों का पाद से अधिक घृत इस विद्या के विद्वान् बताया करते हैं ।।१५।। अच्छी भूमि, अच्छा तृण और अच्छे काल से क्षीर और घृत की वृद्धि भी हो जाती है इसलिए उनका विशेष निश्चय अर्थ से ही करना चाहिये ।।१६।। यत्न के द्वारा छै मास के अन्दर प्रत्यक्ष करके गौ आदि के दूध और वृत्त का जो भी निर्णय सम्भव हो वह करना चाहिए ।।१७।। कपास, कृमिकोश, ऊर्ण और क्षौम आदि का कर्तन का कार्य कुणि, पंगु और अन्धी स्त्रियों से और विधवा स्त्रियों से करवाना चाहिये ।।१८।। बालक, वृद्ध, अन्ध और कृपण के विषय में जो भी कर्त्तव्य होता है उसका विनियोग प्रिय के उपग्रह पूर्वक अवश्य ही सब करना चाहिए ।।१९।। कार्यों के मध्य में अपने स्वामी के बाहिर कहीं परदेश में चले जाने पर नित्य के करने वाले कार्यों के अविरोध से उन्हें स्वयं ही स्त्री को कर डालना चाहिए ।।२०।। शूद्रों की स्थूलता, सूक्ष्मता और बहुत्व तथा खर्चा और बचत की विशेषता को मानकर चेतन की प्रतिपत्तियों में करना चाहिये ।।२१।।

कारयेद्वस्त्रधान्यादि स्वाप्तवृद्ध रधिष्ठितम् ।
शूद्राणां क्षयवृद्धयादि मन्तव्यं वेतनानि च ।।२२

क्षौमकार्पासयोर्विद्यात्सूत्रं पञ्चमभागकम् ।
देशकालादिभागात्तु प्रत्यक्षादेव निर्णयः ॥२३
अवघातेन तूलस्य क्षयो विंशतिभागकः ।
छन्नां व्याप्तां तु वातेन तद्वदूर्णा प्रचक्षते ॥२४
पञ्चाशद्भागिकीं हानिं सूत्रे कुर्वीत लक्षणात् ।
वृद्धिस्तु मण्डसंपर्काद्दशकादशिका भवेत् ॥२५
श्लक्ष्णमध्यमसूत्राणामर्धाधिकसमं भवेत् ।
स्थूलानां तु पुनर्मूल्यात्पादोनं वालचेतनम् ॥२६
कर्मणो भूरिभेदत्वाद्देशकालप्रभेदतः ।
तद्विद्भ्य एव बोद्धव्यो वालचेतननिश्चयः ॥२७
स्थूलं दितत्रय देयं मध्यमं च त्रिरात्रिकम् ।
सूक्ष्ममापक्षतो मृष्टं मासात्तत्परिकर्मकम् ।
यदत्र क्षयवृद्धयादि तदुत्सर्गात्प्रदर्शितम् ॥२८

अपने से बड़े और आप्तों के द्वारा अधिष्ठित वस्त्र तथा धान्य आदि का कार्य कराना चाहिये । शूद्रों के वेतन, क्षय और वृद्धि को भी मानना चाहिये ॥२२॥ क्षौम और कपास के सूत्र को पाँचवाँ भाग जानना चाहिये । देश और काल के विभाग से प्रत्यक्ष होने से ही इसका निर्णय हुआ करता है ॥२३॥ तूल (रूई) के अवघात से बीसवें भाग का क्षय होता है । वायु से व्याप्त और छन्न ऊन भी उसी प्रकार से प्रसिद्ध होता है ॥२४॥ सूत्र में लक्षण से पचासवाँ भाग का क्षय करना चाहिये मांड के सम्पर्क कर देने से उसमें दश तथा एकादश भाग की वृद्धि होती है ॥२५॥ जो श्लक्षण मध्यम सूत्र होते हैं उनका अर्धाधिक सम होता है। जो स्थूल होते हैं उनका पुनर्मूल्यन होने से वालचेतन एक पाद कम होता है ॥२६॥ इस कर्म के बहुत से भेद होने के कारण से तथा देश और काल के भेद-अभेद होने के कारण वालचेतन का ठीक निश्चय इसके विद्वान पुरुषों के द्वारा ही जानने के योग्य होता है ॥२७॥ जो स्थूल हो उसे तीन दिन देना चाहिये, जो मध्यम हो अर्थात् न स्थूल हो और न सूक्ष्म ही हो उसे तीन दिन और तीन रात्रि तक देना चाहिये,

जो सूक्ष्म हो उसे एक पक्ष से एक मास तक तत्परिकर्मक मृष्ट देना चाहिये। जो इसमें क्षय और वृद्धि आदि होती है वह उसके स्वभाव से दिखलाई गई है ॥२८॥

कालकर्त्रादिभेदेन व्यभिचारोपि दृश्यते।
शय्यासनान्यनेकानि कंबलाश्चतुराश्रिकाः ॥२९
कंबुकाश्चावकोषाश्च मध्या रक्ताश्च भूरिशः।
गुरुबालादि वृद्धानामभ्यागतजनस्य च ॥३०
भोगायानुगतो भर्त्ता कुर्याद्विविधमात्रकम्।
यदस्य वशुरादीनां कल्पितं शयनादिकम् ॥३१
भर्तुश्चैव विशेषेण तदन्येव न कारयेत्।
वस्त्रं माल्यमलंकारं विधृतं देवरादिभिः ॥३२
न धारयेन्न चैतेषामाक्रमेच्छयनानि वा।
पिण्याकनककुट्टाश्च कालरूक्षाणि यानि च ॥३३
हेयं पर्युषिताद्यन्नं गोभक्तेनोपयोजयेत्।
कुलानां बहुधेनूनां गोध्यक्षव्रजजीविनाम् ॥३४
किलाटगविकादीनां भक्तार्थमुपयोजनम्।
दध्नः समाहरेत्सर्पिर्दुहेद्वत्सान्न पीडयेत् ॥३५

समय और इसके करने वाले कर्त्ता के भेद से जो कुछ भी कहा गया है इसमें व्यभिचार भी दिखलाई देता है। शय्या और आसन अनेक तरह के होते हैं। कम्बल चतुराश्रिक, कम्बुक, चावकोष, मध्य और बहुत से रक्त होते हैं। गुरु, बालक, वृद्ध आदि के तथा अभ्यागत जन के भोग के लिए अनुगत स्वामी को विविध मात्रा वाले करने चाहिए। जो श्वसुर आदि के लिए शयन आदि कल्पित किए गऐ हों ॥२९-३१ उन्हें और स्वामी के लिए विशेष रूप से किए हों उन्हें किसी भी अन्य के उपयोग करने के लिए नहीं कराने चाहिए। देवर आदि के द्वारा धारण किए गए वस्त्र, माल्य और अलंकारों को नहीं धारण करे और इनके शयनों का कभी आक्रमण भी नहीं करना चाहिए। पिण्याकनक और कुट्ट अर्थात् कोद्र जो कि काल पर सूक्ष्म हो गये हैं तथा

पर्युषित (वासी) अन्न आदि देय होता है। इन्हें गौओं को देकर उपयोग कराना चाहिये। जिन कुलों में बहुत सी गौएँ होती हैं और जो गायों के व्रज के स्वामी होकर उपजीवित रहते हैं तथा किलाट गविकादि का भक्तार्थ उपभोजन होता है। दही से घृत को प्राप्त करे और जब दोहन करे तो उनके वत्सों का पीड़ित नहीं करना चाहिए। तात्पर्य यह है कि गाय आदि के वत्सों को पीने के लिए दूध छोड़ दे ॥३२-३५॥

वर्षाशरद्वसन्तेषु द्वौ कालावन्यदा सकृत्।
तक्रं वाप्युपयुञ्जीत श्ववराहादिपोषणे ॥३६
पिण्याकक्लेदनार्थं वा विक्रेयं वा तदर्हयेत्।
वृत्तिं धान्यहिरण्येन गोपादीनां प्रकल्पतेत् ॥३७
ते हि क्षीरव्रता लोभादुपहन्युस्तदन्वयान्।
दोहकालं गवां दोग्धा नातिवर्तेत वै द्विजाः ॥३८
प्रसरोदकयोर्गोपा मन्थकस्य च मन्थकाः।
मासमेकं यथा स्तन्यं मासमेकं स्तनद्वयम् ॥३९
सततं पाययेद्वत्सं स्तनमेकं स्तनद्वयम्।
तिलपिष्टाभिः पिण्डाभिस्तृणेन लवणेन च।
वारिणा च यथाकालं पुरणीयादिति वत्सकान् ॥४०
जगद् गुर्गर्भिणी धेनुर्वत्सा वत्सतरी तथा।
पञ्चानां समभागेन घासं यूथे प्रकल्पयेत् ॥४१
एको गोपालकस्तस्य त्रयाणामथ वा द्वयम्।
पञ्चानां वत्सकश्चैकः प्रवरास्तु पृथक्पृथक् ॥४२

कुत्ता और वराह आदि के पोषण में वर्षा-शरद और वसन्त में दो समय और इसके अतिरिक्त एक बार तक्र का उपयोग करना चाहिए ॥३६॥ अथवा पिण्याक के क्लेदन करने के लिए अथवा विक्रय के लिए वह योग्य होता है। गोपादि की वृत्ति धान्य हिरण्य से प्रकल्पित करानी चाहिये ॥३७॥ क्षीर के व्रत वाले वे लालच के कारण उनके वंशों का हनन किया करते हैं। गौओं के दोहन करने वाले को दोहन के काल का अतिक्रमण नहीं करना चाहिए ॥३८॥ गोप प्रसर और उदक के

मन्थक के मन्थक होते हैं। गोदोहन करने वालों को चाहिए कि एक मास तक गो के व्या जाने पर एक ही स्तन का दूध लेवें और इसके पश्चात् एक मास तक दो स्तनों का दूध लेना चाहिये ॥३९॥ तिल पिष्ट पिण्डों से, तृण से, लवण से, और जल से समय के अनुसार वत्सों का पोषण करना चाहिए ॥४०॥ जगद्जुर्गभिणी, धेनु, वत्स और वत्सतरी इन पाँचों को यूथ में समभाग घास देनी चाहिये ॥४१॥ एक गोपालक है उसके तीनों के दो अथवा पांचों के एक वत्सक है तो वे प्रथक्-प्रथक् प्रवर होते हैं ॥४२॥

गोचरस्यानयनार्थं व्यालानां त्रासनाय च ।
घण्टाः कर्णेषु बध्नीयुः शोभारक्षार्थमेव च ॥४३
पशव्ये व्यालनिर्मुक्ते देशे भूरितृणोदके ।
अभूत दुष्टे वारण्ये सदा कुर्वीत गोकुलम् ॥४४
सगुप्तमटवीवासं नित्यं कुर्यादजाविकम् ।
ऊर्णां वर्षद्विरा दद्याच्चैत्राश्वयुजमासयोः ॥४५
यूथे वृषा दशैतासां चत्वारः पञ्च वा गवाम् ।
अश्वोष्ट्रमहिषाणां च यथा स्युः सुखसेविताः ॥४६
विद्यात्कृषीवलादीनां योगं कृषिककर्मसु ।
भक्तवेतनलाभं च कर्मकालानुरूपतः ॥४७
क्षेत्रकेदारवाटेषु भृत्यानां कर्म कुर्वताम् ।
खलेषु च विजानीयात्क्रियायोग प्रतिक्षणम् ॥४८
योग्यतातिशयं मत्वा कर्मयोगेषु कस्यचित् ।
ग्रासच्छादशिरोभ्यंगंर्विशेषं तस्य कारयेत् ॥४९

गोचर भूमि से आनयन के लिए तथा व्यालों के त्रासन के वास्ते और शोभा की रक्षा करने के लिए कानों में घण्टे बाँध देने चाहिये ॥४३॥ पशुओं के हित करने वाले व्यालों से रहित, बिना भूत दुष्टों वाले तथा बहुत तृण और जल वाले वन में सदा गोकुल बनाना चाहिये अर्थात् गायों के रहने का स्थान करे ॥४४॥ अजाविकों (भेड़ों) का

नित्य गुप्त (सुरक्षित) इन का निवास बनाना चाहिए। एक वर्ष में चैत्र तथा आश्विन मासों में दो बार उनसे ऊन लेना चाहिए ॥४५॥ इन के यूथ में दश वृष, गौओं के यूथ में चार या पाँच वृष होने चाहिये। अश्व, ऊँट और महिषों के जैसे सुख सेवित हों होने चाहिये ॥४६॥ कृषिक कर्मों में किसानों के योग का ज्ञान प्राप्त करना चाहिये। उनके काम और काल के अनुकूल ही उनके भक्त और वेतन के लाभ को भी जानना चाहिए ॥४७॥ खेत, केदार और वाटों में काम करने वाले भृत्यों का तथा खलियानों में काम करने वाले नौकरों का प्रतिक्ष किया के योग को जानना चाहिए ॥४८॥ इन कर्मों के योगदान में किसी भृत्य की अत्यधिक योग्यता को था मानकर उसको ग्रास (भोजन) अच्छाद (वस्त्र) और शिरोभ्यङ्गों के द्वारा विशेष सम्मानित कराना चाहिए ॥४९॥

पद्मशाकदिवापानां कन्दबीजादिजन्मनाम्।
संग्रहः सर्वबीजानां काले वापः सुभूमिषु ॥५०
जातानां रक्षणं सन्यग्रक्षितानां च संग्रहः।
तेषां च संगृहीतानां यथावन्निवपक्रिया ॥५१

गृहमूलं स्त्रियश्चैव धान्यमूलो गृहाश्रमः।
तस्माद्धान्येषु भक्तेषु न कुर्यान्मुक्तहस्तताम् ॥५२
धान्यं तु संचितं नित्यं मितो भक्तपरिव्ययः।
न चान्ने मुक्तहस्तत्वं गृहिणीनाँ प्रशस्यते ॥५३

अल्पमित्येव नावज्ञाँ चरेदन्नेषु व द्विजाः।
मधुवल्मीकयोर्वृद्धि क्षयं दृष्ट्वान्जनस्य च ॥५४
ये केचिदिह निर्दिष्टा व्यापाराः पुरुषोचिताः।
दंपत्योरैक्यमास्थाय तद्विदानप्रसंगतः ॥५५

संत्येव पुरुषा लोके स्त्रीप्रधानाः सहस्रशः।
तेषु तासां प्रयोक्तृत्वाददोष इति गृह्यताम् ॥५६
एव योग्यतया युक्ता सौभाग्येनोद्यमेन च।
सम्यगाराध्य भर्तारं तत्रैनं वशमानयेत् ॥५७

पद्म और शाक आदि वापों के तथा कन्द और बीज आदि से उत्पन्न होने वाले पदार्थों के समय पर सब प्रकार के बीजों का संग्रह करना चाहिये जिससे सुन्दर भूमि में ठीक समय पर वपन (बोना) हो सके ।।५०।। जो उत्पन्न हुए हों उनका अच्छी तरह से संरक्षण करना और भली-भाँति संरक्षित हों उनका संग्रह करना तथा जो अच्छी तरह संग्रहीत हों उनका यथावत् वपन की क्रिया करना, सब जानना चाहिए ।।५१।। स्त्रियाँ ही ग्रह का मूल हुआ करती हैं और यह ग्रहाश्रम जो होता है इसका मूल धान्य होता है। इसलिए धान्यों में भक्तों में कभी भी मुक्त हस्तता (हाथ का खुला रखना) नहीं करनी चाहिए। तात्पर्य यह है कि धान्य को खुले हाथ से नहीं लुटाना चाहिये ।।५२।। धान्य का नित्य हा सञ्चय किया जाना चाहिये और उसका भक्त परिव्यय भी मित्त ही होना चाहिए अर्थात् खाने-पीने का खर्चा सीमा के अन्दर ही रहना चाहिये। अच्छी गृहणियों की अन्न के विषय में मुक्त हस्तता प्रशंसनीय नहीं कही जाया करती है ।।५३।। यह बहुत ही कम है— इस प्रकार से अन्नों के विषय में कभी अवज्ञा नहीं करे और मधु और बाल्मीक को एवं अंजन की क्षय तथा वृद्धि का विचार करके ही ऐसा नहीं करना चाहिये ।।५४।। यहाँ पर जो भी पुरुषों के योग्य व्यापार निर्दिष्ट किए गए हैं वे दान के प्रसंग से दम्पत्ति के ऐक्य में आस्थित होकर ही किये हैं ।।५५।। लोक में सहस्रों पुरुष ऐसे हैं जिनके यहाँ स्त्रियों की प्रधानता हुआ करती है। उन में उन स्त्रियों के प्रयुक्त करने वाले होने से कोई दोष नहीं है इसी से ग्रहण करना चाहिए ।।५६।। इस प्रकार से योग्यता से युक्त तथा सौभाग्य एवं उद्यम से स्त्रियों को चाहिए कि वे भली-भांति अपने स्वामी की आराधना करके इसको अपने वश में ले आवें ।।५७।।

———

।। ब्राह्म पर्व समाप्त ।।

# भविष्य पुराण

## प्रथम पर्व

### ।। धर्मस्वरूपवर्णनम् ।।

स्वच्छं चन्द्रावदातं कविकरमकरक्षोभसंजातफेनं ।
ब्रह्मोद्भूतिप्रसूक्तैर्व्रतनियमपरैः सेवित विप्रमुख्यैः ।।१
ॐकारालंकृतेन त्रिभुवनगुरुणा ब्रह्मणा दृष्टपूतं ।
संभोगाभोगगम्यं जनकलुषहरं पौष्करं वःपुनातु ।।२
नमस्कृत्य जगद्योनिं ब्रह्मरूपधरं हरिम् ।
वक्ष्ये पौराणिकीं दिव्याँ कथाँ पापप्रणाशिनीम् ।।३
यच्छ्रुत्वा पापकर्माणि स गच्छेत्परमाँ गतिम् ।
पुण्यं पवित्रमायुष्यमिदानीं शृणुत द्विजाः ।।४

इस प्रथम अध्याय में सर्व प्रथम मङ्गलाचरण है और फिर भविष्य-पुराण की प्रशंसा है तथा इसके पश्चात् धर्म के स्वरूप का वर्णन किया जाता है। मंगलाचरण, स्वच्छ, चन्द्रमा के समान अवदात (शुभ्र), कविकर मकर के क्षोभ से फेन उत्पन्न होने वाला, ब्रह्म की उत्पत्ति के प्रसूतों से व्रत और नियमों में परायण प्रमुख विप्रों के द्वारा सेवित, ओंकार से अलंकृत तीनों भुवनों के गुरु ब्रह्मा के द्वारा दृष्ट पूत, संभोगा-भोग से जानने के योग्य मनुष्यों के पापों को हरण करने वाले पौष्कर आप सबकी पवित्रता करें ।।१-२।। श्री सूत जी ने कहा—ब्रह्मा के रूप को धारण करने वाले इस जगत् की योनि अर्थात् उत्पत्ति के स्थान

भगवान हरि को प्रणाम करके पापों का प्रणाश करने वाली दिव्य पौराणिकी कथा को कहता हूँ। जिस कथा का श्रवण करके पाप कर्मों का त्यागकर मानव परम गति को प्राप्त किया करता है। यह परम पुण्य, पवित्र और आयु के बढ़ाने वाली कथा है। हे द्विजगण! अब तुम इसे सुनो ॥३-४॥

भविष्यपुराणमखिलं यज्जगाद गदाधरः।
मध्यपर्व ह्यथो वक्ष्ये प्रतिष्ठादिविनिर्णयम् ॥५
धर्मप्रशंसनं चात्र ब्रह्मणादिप्रशंसनम्।
आपद्धर्मस्य कथनं विद्यामाहात्म्यवर्धनम् ॥६
प्रतिमाकरणं चैत्र स्थापनाचित्रलक्षणम्।
कालव्यवस्थासर्गादिप्रतिसर्गादिलक्षणम् ॥७
पुराणलक्षणं चैव भूगोलस्य च निर्णयम्।
निरूपणं तिथीनां च श्राद्धसंकल्पमन्तरम् ॥८
मुमूर्षोरपि यत्कर्म दानमाहात्म्यमेव च।
भूतं भव्यं भविष्यं च युगधर्मानुशासनम् ॥९
त्रयाणामाश्रमाणाँ च गृहस्थो योनिरुच्यते।
अन्येऽपि सूपजीवन्ति तस्माच्छ्रेष्ठो गृहाश्रमी ॥१०
एकाश्रमं गृहस्थस्य त्रयाणा सूतिदर्शनम्।
तस्माद्गार्हस्थ्यमेवैकं विज्ञेयं धर्मशासनम् ॥११

गदाधर ने जो यह सम्पूर्ण भविष्यपुराण कहा था उसका अब मध्य पर्व वर्णित किया जाता है जिसमें प्रतिष्ठा आदि का विशेष निर्णय किया गया है ॥५॥ इसमें धर्म की प्रशंसा की गई है। इसमें आपद्धर्म का कथन है और वि.ा के माहात्म्य का वर्णन बताया गया है ॥६॥ प्रतिभा का कराना, स्थापना चित्र का लक्षण, काल की व्यवस्था और सर्गादि प्रतिसर्गादि का लक्षण बताया गया है ॥७॥ पुराण का लक्षण तथा भूगोल का विशेष निर्णय, तिथियों निरूपण और श्राद्ध संकल्प अन्तर कहा गया है ॥८॥ जो मरने वाला है उसका कर्म और दान का माहात्म्य तथा भूत, भव्य और भविष्य युगधर्म का अनुशासन इस पुराण

में बताये गये हैं ॥९॥ तीनों आश्रमों का उत्पत्ति स्थान गृहस्थ कहा जाता है। गृहस्थ के सहारे ही अन्य सब आश्रम उपजीवित होते हैं। इस कारण से गृहाश्रमी सबसे श्रेष्ठ माना जाता है ॥१०॥ एक गृहस्थ का आश्रम अन्य तीनों का सूतिदर्शन होता है। इसलिये एक गार्हस्थ्य आश्रम ही को धर्म का शासन समझना चाहिए ॥११॥

परित्यजेदर्थकामौ यौ स्यातां धर्मवर्जितौ।
सर्वलोकविरुद्धं च धर्ममप्याचरेन्न तु ॥१२
तडागस्य च सान्निध्ये तडागं परिवर्जयेत्।
प्रपास्थाने प्रपा वर्ज्या मठस्थाने मठं त्यजेत् ॥१३
धर्मात्संजायते ह्यर्थो धर्मात्कामोऽभिजायते।
धर्म एवापवर्गोऽयं तस्माद्धर्मं समाश्रयेत् ॥१४
धर्मश्चार्थश्च कामश्च त्रिवर्गस्त्रिगुणो मतः।
सत्त्वं रजस्तमश्चेति तस्माद्धर्मं समाश्रयेत् ॥१५
ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था मध्ये तिष्ठन्ति राजसाः।
जघन्यगुणवृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसाः ॥१६
यस्मिन्धर्मः समायुक्तो ह्यर्थकामौ व्यवस्थितौ।
इह लोके सुखी भूत्वा प्रेत्यानन्त्याय कल्पते ॥१७
तस्मादर्थं च कामं च युक्त्वा धर्मं समाश्रयेत्।
धर्मात्संजायते कामो धर्मादर्थोऽभिजायते ॥१८

जो धर्म से रहित अर्थ और काम हैं उनको त्याग देना चाहिए और जो समस्त लोक के विरुद्ध धर्म हैं उसका भी कभी आचरण नहीं करना चाहिए ॥१२॥ तड़ाग के सान्निध्य में तड़ाग को परिवर्जित कर देना चाहिए। प्रपा (प्याऊ) के स्थाने प्रपा वर्जनीय होती है और मठ के स्थान में मठ का त्याग कर देना चाहिए ॥१३॥ धर्म से अर्थ उत्पन्न होता है और धर्म से ही काम अभिजात हुआ करता है। धर्म से ही अपवर्ग हुआ करता है इसलिए धर्म का समाश्रय अवश्य ही करना चाहिए ॥१४॥ धर्म, अर्थ और काम इनका त्रिवर्ग माना गया है। इन

तीनों के क्रम से सत्त्व, रज और तम ये तीन गुण हैं। इससे धर्म का ही समाश्रय करना चाहिए ।।१५।। जो सत्त्व में स्थित होते हैं वे ऊर्ध्व भाग में जाया करते हैं, जो राजस होते हैं वे मध्य में रहते है तथा सबसे जघन्य गुण तमोगुण है उसमें जो स्थित रहा करते हैं वे तामस लोग अधोभाग में जाया करते हैं ।।१६।। जिस मानव में धर्म समायुक्त होता है वहाँ अर्थ और काम तो स्वयं व्यवस्थित हुआ करते हैं। ऐसा मानव इस लोक में सुखोपभोगों का अनुभव प्राप्त करके मरने के पश्चात् अनन्त्य के लिये कल्पित हो जाता है।।१७।। इसलिए अर्थ और काम को युक्त करके धर्म का समाश्रय करना चाहिए। धर्म से काम और धर्म ये दोनों ही हो जाया करते हैं ।।१८।।

## ।। ब्रह्माण्डोत्पत्तिविस्तारवर्णन ।।

इदानीं विस्तरं चैव विभाग रूपमैश्वरम् ।
वक्ष्ये कल्पानुसारेण मन्वन्तरशतानुगम् ।।१
आसीत्तमोमयं सर्वमप्रज्ञातमलक्षणम् ।
तत्र चैको महानासीद्रुद्रः परमकारणम् ।।२
आत्मना स्वयमात्मानं सञ्चिन्त्य भगवान्विभुः ।
मनः संसृजते पूर्वमहंकारं च पृष्ठतः ।।३
अहंकारात्प्रजानाति महाभूतानि पञ्च च ।
अष्टौ प्रकृतयः प्रोक्ता विकाराश्चैव षोडश ।।४
शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धस्तथैव च ।
प्राणोऽपानः समानश्चोदानव्यानौ तथैव च ।।५
सत्त्वं रजस्तमश्चैव गुणाः प्रोक्तास्तु ते त्रयः ।
तस्माद्भागवतो ब्रह्मा तस्माद्विष्णुरजायत ।।६
ब्रह्मविष्णुमोहनार्थं ततः शंभुस्तु तेजसा ।
अशरीरो वासुदेवो ह्यनुत्पत्तिरयोनिजः ।।७

इस अध्याय में विराट् ब्रह्माण्डोत्पत्ति के विस्तार का वर्णन किया जाता है। श्री सूत जी ने कहा—अब मैं इस विराट् ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति

विस्तार, विभाग और ऐश्वर रूप को बतलाता हूँ और कल्प के अनुसार मन्वन्तर शत के अनुकूल चलने वाला बतलाऊंगा ।।१।। आरम्भ में यह सम्पूर्ण तपोमयअप्रज्ञात और बिना लक्षण वाला था। वहाँ पर एक महान परम कारण रुद्र थे ।।२।। विभु भगवान ने अपनी ही आत्मा से अपने आपको स्वयं सञ्चित करके वे पहले मन का सृजन करते हैं और उसके पीछे अहकार की सृष्टि किया करते है ।।३।। अहंकार से पाँच महाभूत समुत्पन्न करते हैं। इस तरह ये आठ प्रकृतियां कहीं गई हैं और षोडत विकार कहे जाते हैं ।।४।। शब्द, स्पर्श, रूप, रस, और गन्ध तथा प्राण अपान, समान, उदान और व्यान होते हैं ।।५।। सत्त्व, रज और तम ये गुण कहे गये हैं और वे तीन होते हैं। उससे भागवत ब्रह्मा और उससे विष्णु उत्पन्न हुए ।।६।। ब्रह्मा और विष्णु के मोहन के लिये इसके अनन्तर तेज से शम्भु हुए थे। भगवान वासुदेव बिना शरीर वाले, बिना उत्पत्ति वाले और अयोनिज होते हैं ।।७।।

व्यामोहयित्वा तत्सर्वं तेजसाऽमोहयज्जगत् ।
तस्मात्परतरं नास्ति तस्मात्परतरं न हि ।।८
ब्रह्मा विष्णुश्च द्वावेतावुद्भूतौ भगवत्सुतौ ।
कल्पेकल्पे तु तत्सर्वं सृजतेऽसौ जनं जगत् ।।९
उपसंहरते चैव नानाभूतानि सर्वशः ।
द्वासप्ततियुगान्येव मन्वतर इति स्मृतः ।।१०
चतुर्दश तु तान्येवं कल्प इत्यभिधीयते ।
दिनैकं ब्रह्मणः प्रोक्तं निशि कल्पस्तथोच्यते ।।११
एवं मासश्च वर्षश्च तथा चाष्टशतं द्विजाः ।
एवं बुद्धीन्द्रियस्यास्य विष्णोश्च निमिषः स्मृतः ।।१२
ब्रह्मादिस्तबपर्यंतं निमेषश्च ध्रुवस्य वै ।
निमेषजीवनं सर्वं सर्वलोकचराचरम् ।।१३
भूर्लोकोऽथ भुवर्लोकः स्वर्लोकश्च प्रकीर्तितः ।
जनस्तपश्च सत्यं च ब्रह्मलोकश्च सप्तमः ।।१४

उस सबको व्यामोहित करके तेज से इस जगत् को मोहित किया था उस परतर कोई नहीं है और उससे ऊपर अन्य कुछ भी नहीं होता है ।।८।। ब्रह्मा और विष्णु दोनों ये भगवान के पुत्र उद्भूत हुए थे। यह कल्प में इस सबका जन जगत् सृजन किया करते हैं ।।९।। अनेक प्रकार के प्राणियों का सब ओर से यही उपसंहार भी किया करते हैं। बहत्तर युगों का एक मन्वन्तर कहा गया है ।।१०।। चौदह मन्वन्तर जब समाप्त हो जाते हैं तो एक कल्प होता है। यह कल्प ब्रह्मा का एक दिन कहा गया है और इसी प्रकार से अन्य दूसरा कल्प ब्रह्मा की रात्रि होती है ।।११।। इसी प्रकार से मास और वर्ष होते हैं। हे द्विजगण ! इसी तरह से आठशत होते हैं। इसी प्रकार इसकी बुद्धि और इन्द्रियाँ हैं। यह इतना समय भगवान विष्णु का एक निमिष होता है ।।१२।। ब्रह्मा से स्तम्ब पर्यन्त उस ध्रुव का निमेष है। यह समस्त चराचर लोक निमेष मात्र जीवन वाला होता है ।।१३।। भूर्लोक भुवर्लोक और स्वर्लोक कहा गया है। जन लोक, तपोलोक, स्यलोक और सातवाँ ब्रह्मलोक होता है ।।१४।।

पाताल वितलं तद्धि अतलं तलमेव च।
पञ्चमं विद्धि सुतलं सप्तमं च रसातलम् ।।१५

एतेषु सप्त विख्याया अधःपातालवासिनः।
तेषामादौ च मध्ये च अन्ते रुद्रः प्रकीर्तितः ।।१६

ग्रसते जायते लोकान्क्रीडार्थं तु महेश्वरः।
ब्रह्मलाकपरीप्सूनां गतिरूर्ध्वं प्रकीर्तिता ।।१७
पृथिवीं चान्तरिक्षं च दिशश्च विदिशस्तथा।
समुद्राणां गिरीणां च अधस्तियक्प्रसंख्यया ।।१८

समुद्राणां च विस्तारं प्रमाणं च ततः शृणु।
स्थावराणां च शैलानां देवानां च दिवौकसाम् ।।१९
चतुष्पदानां द्विपदां तथा धर्मैकभाषिणाम्।
सहस्रगुणमाख्यातं स्थाबराण प्रकीर्तितम् ।।२०

सहस्त्रगुणशीलाश्च इत्याह भगवान्मुनिः ।
ऋषिस्तु प्रथमं कुर्वन्प्रकृतिं नाप नामतः ॥२१

नीचे के लोकों के नाम पाताल, वितल, अतल, तल, पाँचवाँ सुतल और साँतवा रसातल होता है ॥१५॥ इनमें नीचे पाताल वासी सात विख्यात हैं । उनके आदि में, मध्य में और अन्त में रुद्र कहे गये हैं ॥१६॥ महेश्वर भगवान क्रीड़ा के लिये लोकों को उत्पन्न करते हैं और इनका ग्रसन भी किया करते हैं । जो ब्रह्म लोक के परीप्सु होते हैं उनकी ऊर्ध्वं बताई गई है ॥१७॥ पृथवी, अन्तरिक्ष, दिशाऐं और विदिशाऐं, समुद्र और पर्वतों की प्रसख्या से अधः और तिर्यक् गति होती है ॥१८॥ अब समुद्रों का विस्तार और इसके पश्चात् उनका प्रमाण मुझसे श्रवण करो । स्थावरों का, शैलों का, देवों का और दिवौकसों का, चतुष्पदों का, द्वि दों का तथा धर्मैक भाषियों का स्थावरों का सहस्त्र गुण कहा गया है ॥१९-२०॥ भगवान मुनि ने यह कहा है कि ये सहस्त्र गुण शील होते हैं । ऋषि ने नाम से प्रकृति कही जाने वाली को सबसे पहले किया था ॥२१॥

तस्या ब्रह्मा प्रकृत्यास्तु उत्पन्नः सह विष्णुना ।
तस्माद्बुद्धया प्रकुरुते सृष्टिं नैमित्तिकीं द्विजाः ॥२२
तस्मात्स्वयंभुवो ब्रह्मा ब्राह्मणान्समकल्पयत् ।
पादहीनान्क्षात्रियान्श्च तस्माद्धीनान्स्तु वैश्यकान् ॥२३
चतुर्थपादहीनान्श्च अचारेषु बहिष्कृताम् ।
पृथिवीं चान्तरिक्षं च दिशश्चैवाप्यकल्पयत् ॥२४
लोकालोकस्य संस्था च द्वीपानामुदधेस्तथा ।
सरितां सागराणां च तीर्थान्यायतनानि च ॥२५
मेघस्तनितनिर्घोषरोहितेंद्रधनूंषि च ।
उल्कानिर्घातकेतूंश्च ज्योतींष्यायतनानि च ॥२६
उत्पन्नं तस्य देहेषु भूयः कालेन पीडयेत् ॥२७

उस प्रकृति से विष्णु के साथ ब्रह्मा उत्पन्न हुए। हे द्विजगण ! उससे बुद्धि के द्वारा नैमित्ति को सृष्टि को किया करते हैं। उस स्वयम्भू से ब्रह्मा ने ब्राह्मणों की रचना की थी। पाद से हीन क्षत्रियों को उनसे हीन वैश्यों का रचा था। चौथे पाद हीन और आचारों में बहिष्कृत शूद्रों की रचना की थी। पृथिवी, अन्तरिक्ष और दिशाओं की कल्पना की थी। लोका लोक पर्वत की सस्था, द्वीपों की और समुद्र की तथा सरिताओं और सागरों की संस्थापना की। तीर्थ और आयतन उसके देहों में उत्पन्न हुए और फिर काल के द्वारा पीड़ित होते हैं ॥२२-२७॥

## ॥ पुराण इतिहास श्रवण माहात्म्य ॥

समाख्यामीह विप्रेंद्रा इतिहासं पुरातनम् ।
श्रवणेपि च धर्मात्मञ्छ्रूयतां यन्मया पुरा ॥१

पृष्ठोवोचन्महातेजा विरिंचो भगवान्प्रभुः ।
हन्त तं कथयाम्येष पुराणश्रवणे विधिम् ॥२

इतिहासपुराणानि श्रुत्वा भक्त्या द्विजोत्तमाः ।
मुच्यते सवपापेभ्यो ब्रह्महत्याशतं च यत् ॥३

सायं प्रातस्तथा रात्रौ शुचिर्भूत्वा शृणोति यः ।
तस्य विष्णुस्तथा ब्रह्मा तुष्यते शंकरस्तथा ॥४

प्रत्यूषे भगवान्ब्रह्मा दिनान्ते तुष्यते हरिः ।
महादेवस्तथा रात्रौ शृण्वतां पठतां नृणाम् ॥५

शुक्लवस्त्रधरश्चैव चैलाजिनकुशोत्तरः ।
प्रदक्षिणत्रयं कुर्याद्या तस्मिन्देवता गुरौ ॥६

नायुच्छ्रितं नातिनीचं स्वासनं भजते ततः ।
दिक्पतिभ्यो नमस्कृत्य ॐकाराधिष्ठितानपि ॥७

इस अध्याय में पुराण, इतिहास का अर्चन और श्रवण का माहात्म्य वर्णित किया है। सूतजी ने कहा—हे विप्रेन्द्र गण ! यहाँ पर मैं

एक बहुत पुराना इतिहास बतलाता हूँ। हे धर्मात्मन् ! उसके श्रवण में भी कल्याण होता है। मैंने यह पहिले सुना था अब तुम इसे श्रवण करो ॥१॥ जब पूछा गया तो महान् तेज वाले भगवान् विरञ्चि ने कहा-मैं तुमसे यह पुराण के श्रवण करने की विधि कहता हूँ ॥२॥ हे द्विजोत्तमो! भक्ति के भाव से इतिहास पुराणों को सुनकर समस्त पापों से मुक्त हो जाता है। यदि सौ भी ब्रह्म हत्याओं का पाप हो तो उससे भी छुटकारा हो जाया करता है ॥३॥ जो मनुष्य प्रातः काल और सायंकाल में शुद्ध होकर श्रवण करता है उससे ब्रह्मा विष्णु और शंकर बहुत ही सन्तुष्ट होते हैं ॥४॥ प्रातःकाल में भगवान ब्रह्मा और दिन के अन्त में विष्णु तुष्ट होते हैं। महादेव रात्रि में श्रवण करने वालों तथा पपढ़ने वालों से प्रसन्न हुआ करते हैं ॥५॥ शुक्ल वस्त्रों के धारण करने वाला, चैल, अजिन या कुशा के उत्तरीय वाला जो भी उसमें देवता हो उसे और गुरु की तीन प्रदक्षिणा करे ॥६॥ आसन ऐसा होना चाहिए जो न तो अधिक ऊँचा हो और न अधिक नीचा ही हो, उस आसन पर बैठना चाहिए। पहले दिशाओं के पतियों को नमस्कार करे और ओंकाराधिष्ठितों को भी प्रणाम करना चाहिए ॥७॥

पुस्तकं धर्मशास्त्रस्य धर्माधिष्ठानशाश्वतम् ।
आगमानां शिवो देवस्तन्त्रादीनां च शारदा ॥८

जामलानां गणपतिर्डामराणां शतक्रतुः ।
नारायणो भारतस्य तथा रामायणस्य च ॥९

वासुदेवो भवेद्देवः सप्तानां शृणु सत्तम ।
आदित्यो वासुदेवश्च माधवो रामकेशवौ ॥१०

वनमाली महादेवः सप्तानां सप्तर्गसु ।
विष्णधर्मादिकानां च शिवो ज्ञेयः सनातनः ।
अथ चादिपुराणस्य विरिंचिः परिकीर्तितः ॥११

शुद्धौदनं यवक्षीरं पायसं कृशरं तथा ।
कृशरान्नं च वा दद्यात्क्रमाद्वलिगणं विदुः ॥१२

शालिभक्तं सगोधूमं तिलाक्षतविमिश्रितम् ।
गव्यं च सफलं चैव देयश्चैभ्यस्त्वयं बलिः ।।१३
पृथक्पृथक्चैव कान्स्ये विन्यसेद्दिक्षु मध्यतः ।
पठेच्चापि विधानेन स यागः षण्मयः परः ।।१४

धर्म शास्त्र की पुस्तक शाश्वत धर्म का अधिष्ठान है । आगमों का देवता शिव होते हैं और तन्त्र आदि का देवता भगवती शारदा होती है ।।८।। जामलों का देव गणपति है और डामरों का देवता शतक्रतु इन्द्र होते हैं । भारत के देव नारायण हैं और रामायण के देवता भी नारायण होते हैं । हे सत्तम !सप्तों के देव श्री वासुदेव हैं । आदित्य,वासुदेव,माधव, राम, केशव,वनमाली, महादेव सप्त पर्वों में सप्तों के देव होते हैं । विष्णु धर्मादि का सनातन शिव जानना चाहिए । आदि पुराण का विरञ्चि देव बतलाया गया है ।।६-११।। अब इन देवों को समर्पित करने की बलि के विषय में बताते हैं, शुद्धौदन,यवक्षीर,पायस,कृशर अथवा कृशरान्न क्रम से इनको बलि देनी चाहिए ।।१२।। गोधूम के सहित शालिभक्त जो कि तिल और अक्षतों से विशेष रूप से मिश्रित हो, फलों के सहित गव्य इन देवों के लिये बलि देनी चाहिए ।।१३।। काँसे के पात्र में पृथक्-पृथक् दिशाओं में मध्य भाग में बलि का विन्यास करना चाहिए । विधान के साथ पढ़ना चाहिए । यही याग षण्मय और पर होता है ।।१४।।

शीतोदकं मधु क्षीरं सितेक्ष्वोश्च रसो गुडः ।
सगर्भाश्च परो ज्ञेयः षण्मयश्चापरो बलिः ।।१५
शालितंडुलप्रस्थं तु तदर्धं वा तदर्धकम् ।
क्षीरेण पि च संभक्तं यवक्षीरमिदं स्मृतम् ।।१६
क्षीरं भागाष्टकं ग्राह्यं सप्तभागेन संस्थितम् ।
हैमन्तिकं सियाख्यं च ताण्डुलं प्रपचेच्चरुम् ।।१७
गुडामश्रेण यो दद्यात्संपर्को जायते क्वचित् ।।१८
सपृक्तं माक्षिकेणापि दद्यादिक्षुरसं बुधः ।
गृहीत्वा याचकः शुद्धः शृणुत द्विजसत्तमाः ।।१६

शृणुते वाधीयानो यो दद्याद्धस्ते च पुस्तकम् ।
समुत्थाय च गृह्णीयात्प्रणम्य विनिवेदयेत् ।।२०
पूर्वस्थः श्रावको विप्रो विख्यातस्तस्यदक्षिणे ।
पश्चिमाशामुखेनैव तर्जन्यान्गुष्ठया सह ।।२१
प्रस्तरेणापि हस्तेन विन्यासः पंडितैः सदा ।
इतोन्यथा न कर्तव्यः कृत्वा न्यासमथाप्नुयात् ।।२२

शीत जल, मधु, क्षीर और सित ईख का रस तथा गुड़ और सगर्भ पर समझना चाहिए । यह दूसरा षण्मय बलि होती है ।।१५।। शालि तण्डुल एकप्रस्थ या इससे अर्ध भाग अथवा उसका भी आधा भाग क्षीर के साथ संभक्त किया हुआ हो, इसको यवक्षीर कहा गया है ।।१६।। आठ भाग क्षीर लेना चाहिए जोकि सात भाग से संस्थित रहे। हैमन्तिक और सिताख्य तण्डुल का पाक करे यह चरु हुआ ।।१७।। जब अस्सी पल के मान वाला रहकर सिद्ध होवे तो उसे प्राप्त करना चाहिए । फिर आधा भाग माक्षिक अथवा मिश्री देना चाहिए । गुड़ के मिश्र से जो कोई देवे और कहीं सम्पर्क हो जाता है तो बुध को माक्षिक से संपृक्त में भी ईख का रस देना चाहिए । शुद्ध याचक ग्रहण करे, हे द्विजश्रेष्ठो ! तुम श्रवण करो ग्रहण करके याचक शुद्ध होता है ।।१८-१९।। श्रवण करने वाले के लिये अथवा पढ़ने वाला जो हाथ में पुस्तक देता है तो उठकर ग्रहण करना चाहिए और प्रणाम करके निवेदन करना चाहिए ।।२०।। श्रावक विप्र पूर्व में स्थित विख्यात है उसके दक्षिण में पश्चिम दिशा की ओर मुख से तर्जनी और अंगुष्ठ से,प्रस्तर हाथ से भी पण्डितों को सदा विन्यास करना चाहिए । इससे अन्यथा नहीं करना चाहिए न्यास करके प्राप्त करना चाहिये ।।२१-२२।।

असकृद्वित्यसेद्विप्राः पावमानीं जले जपेत् ।
वेदान्तागमवेदान्तविधिरेष स्मृतो बुधैः ।।२३
यमदिक्संमुखे श्रोता वाचकश्चोत्तरामुखः ।
पुराणभारताख्यान एष वै कथितो विधिः ।।२४

वैपरीत्येन विधिना विज्ञेयो द्विजसत्तमाः ।
रामायणे धर्मशास्त्रे हरिवंशे च सत्तमाः ।।२५
इतोऽन्यथा यातुधानाः प्रलुंपन्ति फलं यतः ।
तस्माद्विधिविधानेन श्रृणुयादथवा पठेत् ।।२६
श्रुत्वा प्रति पुण्यविद्यां योऽश्नीयान्मांसमेव तु ।
स याति गार्दभीं योनिं यदि मैथुनिनः क्वचित् ।।२७
यदि देवालये तीर्थे वाचयेच्छृणुयादथ ।
यस्य देवगृहे तस्त तस्य तीर्थस्य वर्णनम् ।।२८

हे विप्रो ! वार-वार विन्यास करे और पावमानी का जल में जाप करना चाहिए । महामनीषियों ने वेदान्तागम की वेदान्त विधि यह ही बताई है ।।२३।। श्रवण करने वाला यम की दिशा की ओर मुख वाला हो और वाचक उत्तर दिशा की ओर मुख वाला रहना चाहिए । पुराण और भारत के आख्यान में बह विधि कही गई है ।।२४।। हे द्विजश्रेष्ठो! रामायण, धर्मशास्त्र और हरिवंश में इसके विपरीत विधि जाननी चाहिए ।।२५।। इसके विरुद्ध करने पर यातुधान लोग इनके फल को प्रलुप्त कर दिया करते हैं । इसलिये विधि, विधान की बहुत अधिक आवश्यकता होती है । इनके विधान से ही सुनना तथा पढ़ना चाहिए ।।२६।। इस पुण्य विद्या का श्रवण करके जो मांस का अशन करता है वह गधा की योनि को प्राप्त किया करता है और जो श्रवण करके मैथुन करता है तो वह भी गधा के शरीर में जन्म ग्रहण करता है ।।२७।। यदि किसी देवालय तीर्थ में इसका वाचन या श्रवण करे तो जिसका यह देव-गृह होता है उसके तीर्थ का वर्णन होता है ।।२८।।

गुरुभ्यो वंदनं व्यर्थं पितरं यो न तर्पयेत् ।
जीवन्न तर्पयेन्मुख्यं गगायां मरणेपि च ।
उभयोस्तर्पणं नास्ति जीवन्नपि न जीवति ।।२९
पुराणश्रवणं पुण्यं शून्यं भागवतं यदि ।
व्यर्थं भागवतं विप्रा नारसिंहविहीनकम् ।।३०

आदिपर्वणि हीने तु भारताख्यं न धारयेत् ।
विनाश्वमेधिकं विप्रा विना यज्ञाननं विना ।।३१
दानकर्मविहीनं च मोक्षधर्मं न धारयेत् ।
भारतं च दिवारोहधारणादौ वरं व्रजेत् ।।३२
वायुपुराणमश्रुत्वा शास्त्रं च यौगिकं विना ।
वायुहीनं देहिकुलं वृथा तस्य न धारकम् ।।३३
तथा वायुपुराणं यद्विहीनं श्रव्यमन्यकम् ।
यथा सुन्दरकान्डेन आरण्यं च न धरयेत् ।।३४
लंकां विना चादेकान्डं तल्लिखित्वा न धारयेत् ।
पाराशरं विना व्यासं याज्ञवल्क्य विना मखम् ।।३५

यदि पितरों का तर्पण भली-भाँति नहीं किया है तो उसका गुरु के लिए बन्दना करना व्यर्थ है । गङ्गा में मृत्यु पाने पर भी जीवित रहते हुए जिसने मुख्य तर्पण नहीं किया है उन दोनों का तर्पण नहीं होता है और जीवित रहते हुये भी जीवित नहीं रहता है ।।२६।। पुराण का श्रवण करना व्यर्थ है यदि भागवत का श्रवण नहीं किया है । हे विप्रगण ! वह भागवत-श्रवण भी निष्फल है जो नारसिंह से विहीन होता है ।।३०।। आदि पर्व से हीन भारत नामक पुराण को कभी धारण नहीं करना चाहिए । दिवारोह धारण आदि में भारत परम श्रेष्ठ होता है ।।३१।। अश्वमेध के बिना और यज्ञानन के बिना तथा दान कर्म के बिना मोक्ष धर्म को धारण नहीं करना चाहिए ।।३२।। वायु पुराण का श्रवण न करके तथा यौगिक शास्त्र के बिना यह वायुहीन देही का कुल वृथा होता है और उसका धारक नहीं होता है ।।३३।। वायु पुराण ऐसा श्रवण करने के योग्य होता है कि उसके बिना अन्य सभी श्रव्य विषय व्यर्थ है जिस तरह सुन्दर काण्ड के बिना आरण्य काण्ड को कभी धारण नहीं किया जाता है ।।३४।। लंका कांड के बिना आदि काण्ड को लिखकर कभी धारण नहीं करना चाहिए । पराशर के बिना व्यास और याज्ञवल्क्य के बिना मख व्यर्थ होता है ।।३५।।

दक्षं विना न शंखं च शंखहीनं बृहस्पतिम् ।
वीक्ष्यं श्रवणाद्येन न च युक्तिमथापयेत् ॥३६

संस्थापनादेव विना न च किमपि राक्षसैः ।
न ददेत्प्रार्थकादिभ्यो न विक्रीयेत्कथन्चन ॥३७

न हरेत्पुस्तकं चापि न हरेदक्षराणि षट् ।
ब्रह्माक्षरस्य हरणाद्रौरवान्न निवर्तते ॥३८

आद्याक्षरस्य हरणात्ताम्रकुष्टी भवेदिह ।
मुखवृत्तस्य हरणाद्यावदाचन्द्रतारकम् ॥३९

कुवले असिपत्रे च पततीह न संशयः ।
स्वाक्षरस्य हरणे स्वमातृहरणेऽपि यत् ॥४०

तस्मात्पुस्तकमात्रं यो हरेन्नरकमाप्नुयात् ।
यद्भारतं यत्पुराणं स्तोत्ररूपाणि तानि च ॥४१

दक्ष स्मृति के विना शंख स्मृति और शंख स्मृति के बिना बृहस्पति स्मृति का श्रवण व्यर्थ होता है । वह्नीय श्रवण से युक्ति का स्थापन नहीं करना चाहिए ॥३६॥ संस्थापन के बिना और राक्षसों के बिना प्रार्थकादि के लिये कुछ भी नहीं देना चाहिए और किसी भी प्रकार से विक्रय भी नहीं करना चाहिए ॥३७॥ पुस्तक का कभी हरण न करे और षट् अक्षरों का भी हरण नहीं करना चाहिए । ब्रह्माक्षर के हरण करने से कभी रौरव नरक से निवृत्ति नहीं होती है ॥३८॥ आद्याक्षर के हरण से ताम्र कुष्ठी हो जाता है । मुखवृत्त के हरण करने से जब तक सूर्य, चन्द्र और तारागण इस भूमण्डल में रहते हैं तब तक कुवल और असिपत्र नरक में जाकर पड़ जाता है, इसमें संशय नहीं है । स्वाक्षर के हरण में और स्वमातृ हरण में भी यही नरक प्राप्त होते हैं । इससे कोई भी पुस्तक का जो हरण किया करता है वह नरक में अवश्य ही जाता है । चाहे भारत हो या पुराण हो या कोई केवल स्तोत्र मात्र ही क्यों न हों । ये सभी स्तोत्र के ही स्वरूप होते हैं ॥३९-४१॥

परमं प्रकृतेर्गुह्यं स्थानं देवैर्विनिर्मितम् ।
पूरयेत्ताम्रलिगेन अथ रैत्यमयेन वा ॥४२
अशक्तो बिल्वकाष्ठस्य तथा श्रीपर्णिकस्य च ।
न काष्ठस्य नवं शस्यं न लौहं योजयेत्क्वचित् ॥४३
प्रागारंभश्लोकशतं धर्मशास्त्रस्य वै लिखेत् ।
संहिताया पुराणायां युग्मकल्पं तदर्धकम् ॥४४
ब्रह्मचर्येण विलिखेन्न मोहाद्ब्राह्मण: क्वचित् ।
तथापि चाखिलव्यास लेखनात्सन्ततिक्षय: ॥४५
अनामात्वे हेमयुतां बलाकं चित्तमेव च ।
न लिखेत्खिलभानं च हरिवंशस्य सत्तमा: ॥४६
गारुडस्य च स्कान्दस्य न लिखेन्मध्यतन्त्रकम् ।
लेखनं हरिवंशस्य व्रतस्थो नियमैर्युत: ॥४७
गृहस्थो न लिखेद्ग्रंथं लिखेच्च मथुरां विना ।
लेखने पारिजातस्य मत्स्यमांसाशिनं लिखेत् ॥४८
बाल्मीकिसंहितायाश्च लेखनं च तथा क्वचित् ।
स्तोत्रमात्रं लिखेद्विप्रा अव्रती न लिखेत्क्वचित् ॥४९

प्रकृति का परम गुह्य स्थान जो कि देवों के द्वारा विनिर्मित हुआ है उसे ताम्र लिङ्ग से अथवा रैत्यमय से पूरित करना चाहिए ॥४२॥ यदि शक्ति हीनता हो तो बिल्व के काष्ठ तथा श्री पर्णिक के काष्ठ से करे। काष्ठ का भी नव अच्छा नहीं होता है। लौह का तो कभी योजित नहीं करना चाहिए ॥४३॥ पहिले आरम्भ में धर्म शास्त्र के सौ श्लोक लिखने चाहिए। पुराण संहिता में युग्म कल्प उसका आधा लिखे ॥४४॥ लेखन ब्रह्मचर्य के नियम से ही करना चाहिए। मोह से कहीं ब्राह्मण समस्त व्यास का लेखन करे तो सन्तति का क्षय होता है ॥४५॥ अनामात्व में हेमयुता, बलाक और चित्त को ही नहीं लिखना चाहिये। हे सत्तम ! हरिवंश के सम्पूर्ण भाग को नहीं लिखो ॥४६॥ गारुड़ और स्कन्द के मध्य तन्त्र को नहीं लिखना चाहिये। हरिवंश का लेखन व्रत में स्थित होकर और नियमों

से युक्त रह कर ही करना चाहिये ।।४७।। गृहस्थ को ग्रन्थ नहीं लिखना चाहिये और लिखे तो मथुरा के बिना लिखे। लेखन में पारिजात के मत्स्य मांसाशी को लिखना चाहिये। वाल्मीकि संहिता को किसी समय लिखना हो तो स्तोत्र मात्र ही लिखे और बिना व्रत वाला होकर नहीं लिखना चाहिये ।।४८-४६।।

## ।। पूर्तकर्म तथा वृक्षारोपण ।।

अन्तर्वेदि प्रवक्ष्यामि ब्रह्मणोक्तं युगान्तरे।
बहिर्वेदं तथैवोक्तं शस्तंस्याद्द्वापरे कलौ ।।१
ज्ञानसाध्यं तु यत्कर्म अन्तर्वेदीति कथ्यते।
देवतास्थापनं पूजा बहिर्वेदिरुताहृता ।।२
प्रपापूर्तादिकं चैव ब्राह्मणानां च तोषणम्।
गुरुभ्यः परिचर्या च बहिर्वेदी द्विधा मता ।।३
अकामेन कृतं कर्म कर्म च व्यसनादिकम्।
अन्तर्वेदी तदेवोक्तं बहिर्वेदी विपर्ययः ।।४
धर्मस्य कारणं राजा धर्मभेतद्भवेन्नृपः।
तस्मान्नृपं समाश्रित्य बहिर्वेदो ततो भवेत् ।।५

इस अध्याय में अन्तर्वेदि-वहिर्वेदि प्रमाण आदि के वर्णन के साथ पूर्त कर्म का निरूपण किया जाता है। श्री सूतजी ने कहा—अब मैं अन्तर्वेदि को बतलाता हूँ जो कि युगान्तर में ब्रह्माजी ने कहा था। उसी प्रकार से बहिर्वेदि ने भी कहा था जो कि द्वापर में और कलियुग में प्रशस्त होता है। जो कर्म ज्ञान के द्वारा साध्य होता है वह अन्तर्वेदि कर्म कहा जाता है। देवता की स्थापना तथा देवता का पूजन का कर्मंवदि वेंदि कर्म कहा गया है ।।१-२।। प्रपा पूर्त आदि और ब्राह्मणों को तोषण करना गुरु वर्ग की परिचर्या करना यह बहिर्वेदि कर्म है जो कि दो प्रकार का माना गया है ।।३।। बिना किसी 'कामना के किया हुआ कर्म और जो बहिर्वेदि के विपर्यय होता है वही अन्तर्वेदि कहा गया है ।।४।। धर्म

का कारण राजा होता है और नृप का समाश्रय करके फिर बहिर्वेदि होना चाहिये ॥५॥

सप्ताशीतिर्बहिर्वेदी सारमेषां तृतीयकम् ।
देवतास्थापनं चैव प्रासादकरणं तथा ॥६
तडागकरणं चैव तृतीयं त चतुर्थकम् ।
पंचमं पितृपूजा च गुरुपूजापुरः सरा ॥७
अधिवासः प्रतिष्ठा च देवतानामविक्रिया ।
प्रतिमाकरणं चैव वृक्षाणामथ रोपणम् ॥८
त्रिविधा सा विनिर्दिष्टा उत्तमा चाथ मध्यमा ।
कनिष्ठा शेषकल्पश्च सर्वकार्येष्वयं विधिः ॥९
त्रिधा भवति सर्वत्र प्रतिष्ठादिविधिर्मतः ।
पूजाहोमादिभिर्दानैर्मानतश्च त्रिभागतः ॥१०

बहिर्वेदी कुल सत्तासी होते हैं किन्तु इन सबका सार तीन हैं। किसी देवता की स्थापना करना तथा किसी प्रासाद का निर्माण करना और तड़ाग का बनवाना ये तीन सार स्वरूप हैं। इनके अतिरिक्त चौथा नहीं पाँचवाँ पितृगण की पूजा है जो गुरु पूजा के पुरस्सर होती है ॥६-७॥ अधिवास-प्रतिष्ठा और देवताओं की अविक्रिया प्रतिमा का करना, वृक्षों का आरोपण इस तरह वह उत्तम मध्यम और कनिष्ठ तीन प्रकार की निर्दिष्ट की गई है। और शेष कल्प समस्त कार्यों में यही विधि होती है ॥८-९॥ यह तीन भाग वाली होती है और सब जगह प्रतिष्ठा आदि की विधि मानी गई है। पूजा होम आदि दान और मान इसके तीन भाग किये जाते हैं ॥१०॥

शोधयेत्प्रथमं भूतिं मितां कृत्वा ततो द्विजाः ।
दशहस्तेन दण्डेन पञ्चहस्तेन वा पुनः ॥११
वाहयेत्सदा वृषभैस्तडागार्थेऽपि भूमिकाम् ।
देवगारस्य या भूमिः श्वेतैश्च वृषभैरपि ॥१२

या भूमिर्ग्रहयागार्थे तन्न वाहैरपि स्पृशेत् ।
आरामार्थे कृष्णवृषैः कूपार्थखननैरपि ॥१३
वाहयेत्त्रिदिनं विप्राः पञ्चव्रीहींश्च वापयेत् ।
देवपक्षे सप्तगुण आरामकरणे गुणः ॥१४
मुद्गमाषौ धान्यतिलाः श्यामाकश्चेति पञ्चमः ।
मसूरश्च कलायश्च सप्तव्रीहिगणः स्मृतः ॥१५
सर्षपश्च कलायश्च मुद्गो माषश्चतुर्थकः ।
व्रीहित्रयं माषमुद्गौ श्यामाको महिषो गणः ॥१६
सुवर्णमृत्तिका ग्राह्या वर्णानामनुपूर्वशः ।
बिल्ववृक्षैरियं कुर्याद्यूपशून्यध्वजे दिने ॥१७

इस अध्याय में आराम कर्म और विविध प्रकार के वृक्षों के आरोपण करने की विधि का वर्णन किया जाता है । श्रीसूतजी ने कहा—हे द्विजगण! सर्व प्रथम भूमि का भली-भाँति शोधन करना चाहिए इसके अनन्तर उसे मित्त करे अर्थात् दश हाथ के दण्ड से अथवा पाँच हाथ के दण्ड से उसका ठीक मान कर लेना चाहिए ॥११॥ तड़ाग निर्माण करने के लिए भूमि को सदा बैलों के द्वारा वाहित कराना चाहिये । जो भूमि देवता के आलय बनाने के लिए ली गई हो उसे श्वेत अङ्ग के वृषभों से जुताना चाहिए । जो भूमि गृहयाग के लिए हो उसे बाहों से स्पर्श नहीं कराना चाहिए । जो आराम के लिए भूमि हो अथवा कुए के खुदाने के लिए भूमि हो उसे कृष्ण वर्ण के वृषों से जुतवाना चाहिए । हे विप्रगण ! इस तरह तीन दिन एक वाहन करावे और उसमें पञ्च व्रीहियों का वपन कराना चाहिए । देव पक्ष में और आराम करण में सात गुना अर्थात् सात धान्य बुवाने चाहिए । मुद्ग (मूँग), माष (उर्द), धान्य, तिल और पाँचवा श्यामाक, मसू और कलाय ये सात व्रीहियों का गण कहा गया है ॥१२-१५॥ सर्षप (सरसों), कलाय, मुद्ग, माष, व्रीहीत्रय, मुद्ग, माष और श्यामाक यह महिषगण होता है । सुवर्ण मृत्तिका ग्रहण करनी चाहिए जो कि वर्णों के आनुपूर्वी से हो । विल्व वृक्षों से इसे यूपशून्य ध्वज दिन में करनी चाहिए ॥१६-१७॥

अरत्निमात्रं विज्ञेयं प्रशस्तं यष्टिहस्तकम् ।
ऊर्णासूत्रमयीं मूर्ति कृत्वा कुर्याच्चतुष्टयम् ।।१८
क्षीरदारुगर्तयुतं द्वादशांगुलमेव च ।
ज्वालयेत्तिलतैलेन तथा केशरजेन वा ।।१९
पूर्वदिक्प्रणवे सिद्धिः पश्चिमाशागतिः शुभा ।
मरणे दक्षिणानां च हानिः स्यादुत्तरे स्थिते ।।२०
कल्पे विपत्करं विद्यात्तथा चैव च दिग्गते ।
नारसिंहेन मनुना चाग्नि प्रज्वाल्य दापयेत् ।।२१
मासे घटे तथा मासे कुर्यादभूमिपरिग्रहम् ।
सूत्रयेत्कीलयेत्पश्चान्महामाने द्विजोत्तमाः ।।२२
ततो वास्तुबलिं दद्यात्खनित्रं परिपूजयेत् ।
आब्रह्मन्निति मन्त्रेण खनयेन्मध्यदेशतः ।।२३

अरत्नि मात्र यष्टि हस्तक प्रशस्त जाननी चाहिए । ऊन और सूत्रमयी मूर्त्ति करे और चार करनी चाहिए ।।१८।। क्षीर दारु गर्त्त से युक्त और बारह अंगुल प्रमाण वाले को तिल के तैल से अथवा केश रज से जलवाना चाहिये ।।१९।। पूर्व दिक्प्रणव में सिद्धि होती है । यदि पश्चिम दिशा की गति हो तो वह भी शुभ मानी जाती है । दक्षिण दिशा मे गति होने से मरण होता है और यदि उत्तर में गति हो तो हानि होती है ।।२०।। कल्प में विपत्ति के करने वाला होता है और दिग्गत में भी उसी प्रकार से होता है । नारासिंह मन्त्र के द्वारा अग्नि को प्रज्वलित करा कर दिलवाना चाहिये ।।२१।। मास घट में तथा मास में भूमि का परिग्रह करना चाहिए । हे द्विजश्रेष्ठो ! पश्चात् महामान में उसे सूत्रापित और कीलित करना चाहिए ।।२२।। इसके अनन्तर वास्तुदेव के लिए बलि देवे और खनित्र का पूजन करना चाहिए । "आ ब्रह्मन्"– इत्यादि मन्त्र के द्वारा मध्यदेश में खनन कराना चाहिए ।।२३।।

पत्रपुष्पफलानां च रजोरेणुसमागमाः ।
पोषयान्ति च पितरं प्रत्यहं प्रतिकर्मणि ।।२४

यस्तु वृक्षं प्रकुरुते छायापुष्पफलोपगम् ।
पथि देवालये चापि पापात्तारयते पितृन् ।
कीर्तिश्च मानुषे लोके प्रत्यभ्येति शुभं फलम् ।।२५
अतीतानागताश्चातः पितृन्स स्वर्गतो द्विजाः ।
तारयेद्वृक्षरोपि च तस्माद्वृक्षं प्ररोपयेत् ।।२६
अपुत्रस्य हि पुत्रत्त्वं पादपा इह कुर्वते ।
यत्नेनापि च विप्रेंद्रा अश्वत्थारोपणं कुरु ।।२७
शतैः पुत्रसहस्राणामेक एव विशिष्यते ।
कामेन रोपयेद्विप्रा एकद्वित्रिप्रसंख्यया ।।२८
मुक्तिहेतुः सहस्राणां लक्षकोटीनि यानि च ।
धनी चाश्वत्थवृक्षे च अशोकः शोकनाशनः ।।२९
प्लक्षो भार्याप्रदश्चैव बिल्व आयुष्यदः स्मृतः ।
धनप्रदो जंबुवृक्षो ब्रह्मदः प्लक्षवृक्षकः ।।३०

पत्र, पुष्प और फलों के रज-रेणु के समागम प्रतिदिन प्रति कर्म में पितृगण का पोषग किया करते हैं ।।२४।। जो वृक्ष छाया देता है, पुष्प देता है और फल दिया करता है और मार्ग में या देवालय में रहता है वह पितृगण को पाप से तार दिया करता है । ऐसे स्थान में समारोपित छाया, पुष्प एवं फलों के देने वाला वृक्ष इस मनुष्य लोक में कीर्त्ति देता है और शुभ फल प्राप्त कराता है ।।२५।। जो पितृगण हो चुके हैं और जो आगे होने वाले हैं उन सब पितरों को वह स्वर्गगत होकर वृक्षों का रोपण करने वाला तार देता है । इसलिए वृक्षों का रोपण अवश्य कराना चाहिए ।।२६।। इस लोक में जो मनुष्य पुत्रहीन हो उसको ये समारोपित हुए वृक्ष पुत्र वाला कर देते हैं । इसलिए हे विप्रेन्द्र वर्ग ! यत्न पूर्वक भी अश्वत्थ (पीपल) के वृक्ष का आरोपण अवश्य ही करो ।।२७।। सैकड़ों और सहस्रों पुत्रों से यह एक ही विशेषता रखता है । अतः कामना से एक, दो और तीन संख्या में वृक्षों का आरोपण अवश्य करना चाहिए ।।२८।। यह अश्वत्थ वृक्ष का समारोपण मुक्ति के प्रदान करने का हेतु होता है । लाखों और करोड़ों के धन का धनी

बनाने वाला होता है। जो अशोक का वृक्ष है वह समारोपित होकर शोक का नाश कर देने वाला होता है ॥२६॥ प्लक्ष ( पा र का वृक्ष आरोपित होकर भार्या का प्रदाता होता है और बिल्व वेल ) का वृक्ष आयुष्य के प्रदान करने वाला है। जामुन का वृक्ष धन प्रदान किया करता है तथा प्लक्ष वृक्ष ब्रह्म का देने वाला होत. है ॥३०॥

तिंदुकात्कुलवृद्धिः स्याद्दाडिमी कामिनीप्रदः।
बकुलो वन्जुलश्चैव पापहा बलबुद्धिदः ॥३१
स्वर्गप्रदा धातकी स्याद्वटो मोक्षप्रदायकः।
सहकारः कामप्रदो गुवाकः सिद्धिमादिशेत् ॥३२
सर्वशस्यं बलवले मधुके चार्जुने तथा।
कदंबे विपुला कीर्तिस्तितिडा धर्मदूषिकः ॥३३
जीवंत्या रोगशान्तिः स्यात्केशर. शत्रुमदनः।
धनप्रदश्चैव वटो वटः श्वेतवटस्तथा ॥३४
पनसे मन्दबुद्धिः स्यात्कलिवृक्षः श्रियं हरेत्।
कलिवृक्षं च शाखोट उदरावर्तकंतथा ॥३५
तथा च मर्कटौनीपरोपणात्संततिक्षयः।
शिंशपां चार्जुनं चैव जयन्ती हयमारकान्।
श्रीवृक्षं किंशुकं चैव रोपणात्स्वर्गमादिशेत् ॥३६
न पूर्वारोपयेज्जातु समिधं कन्टकीद्रुमम्।
कुशं पद्मं जलजानां रोपणाद्दुर्गतिं व्रजेत् ॥३७

तिन्दुक के वृक्ष का समारोपण करने से कुल की वृद्धि होती है और दाड़िम (अनार) का वृक्ष का.मनी के देने वाला है। वकुल और वजुल का वृक्ष पापों का हनन करते हैं और बल तथा बुद्धि के देने वाले होते हैं। घात की वृक्ष स्वर्ग का प्रदान करने वाला होता है तथा वट के वृक्ष का आरोपण मोक्ष प्रदान किया करता है। आम का वृक्ष कामना पूर्ण करने वाला है और गुवाक का वृक्ष सिद्धि प्रदायक होता है। बलव वल, मधुक और अर्जुन वृक्षों में सब प्रकार शस्य देने की सामर्थ्य होती

है। कदम्ब वृक्ष के आरोपण से विपुल कीर्त्ति की प्राप्ति होती है। तितड़ी का वृक्ष धर्मदूषिक होता है। जीवन्ती में रोग की शान्ति होती है और केशर वृक्ष शत्रु के मर्दन करने वाला है। वट वृक्ष धन प्रदान करने वाला है और श्वेत वट भी धन प्रदाता होता है। पनस का वृक्ष से मन्द बुद्धि होती है और कलि वृक्ष श्री का हरण किया करता है। कलिवृक्ष, शाखोट, उद्रावर्त्तक, मर्कटी, नीप इनके रोपण से सन्तति का क्षय होता है। शिशया, अर्जुन, जयन्ती, हमपारक, श्री वृक्ष, किंशुक इन वृक्षों के रोपण करने से स्वर्ग की प्राप्ति हुआ करती है। पूर्वा का कभी रोपण न करे। समिध और कण्टकी, द्रुम, कुश, पद्म और जलज के वृक्षों के रोपण से दुर्गति को प्राप्त होता है ।।३१-३७।।

अथ तन्त्रविधिं वक्ष्ये पुराणेष्वति गीयते।
तन्त्रे चैव प्रतिष्ठां च कुर्यात्पुण्यतमेऽहनि ।।३८
शतवृक्षक्षुद्रवृक्षे दशद्वादश वृक्षके।
दृष्टिमात्रान्तरे सेतौ कूपयागे समुत्सृजेत् ।।३९
न कूपमुत्सृजेज्जातु वृक्षयागे कथन्चन।
तुलसीवनयागे तु न चान्यं यागमाचरेत् ।।४०
तडागयागे सेत्वादीन्न चारामे कदाचन।
न सेतु देवयागे तु तडागं न ससुत्सृजेत् ।।४१
तन्त्रे श्राद्धं पृथङ्नास्ति कर्तुर्भेदे पृथग्भवेत्।
शिवलिंग स्थापनायां न चान्यद्देवस्थापनम् ।।४२

इस अध्याय में कूप, वापी और तालाब की प्रतिष्ठा में विशेष विधि का वर्णन किया जाता है। सूतजी बोले—यहाँ पर अब मैं तन्त्र विधि को बतलाऊँगा जिसका कि पुराणों में भी गान किया जाता है। तन्त्र में प्रतिष्ठा का कर्म किसी परम पुण्यतम दिन में करना चाहिये। छोटे शत वृक्ष में, दशद्वादश वृक्ष में, दृष्टिमात्र अन्तर वाले से तुमें कूपयाग में समुत्सृजन करना चाहिये। वृक्षयाग में किसी भी प्रकार से कूप का कभी उत्सृजन नहीं करना चाहिये तुलसी वन के याग में तो अन्य कोई

भी याग नहीं करनी चाहिये । तड़ाग याग में और आराम में सेतु आदि का उत्सृजन कभी न करे । देवयाग में सेतु और तड़ाग का समुत्सृजन नहीं करना चाहिये । तन्त्र में श्राद्ध प्रथक् नहीं होता है केवल कर्त्ता के भेद से ही उसमें पार्थक्य हुआ करता है । शिवलिंग की स्थापना में अन्य किसी भी देव की स्थापना नहीं होती ॥३८-४२॥

स्वदेशे वर्जयेत्तंतं स्वतन्त्रेण विधीयते ।
विपरीते कृते चापि आयुःक्षय इति स्मृतिः ॥४३
तडागे पुष्करिण्यां वा आरामेऽपि द्विजोत्तमाः ।
मानहीने मानपूर्णे दशहस्ते न दूषणम् ॥४४
द्विसहस्राधिकं यत्र तत्प्रतिष्ठां समाचरेत् ।
दश द्वादशवृक्षे च आरामे पूववद्द्विजाः ॥४५
प्रतिष्ठां बिल्ववृक्षे त्र अन्यथा कणवेधनम् ।
कुर्याद्दोहददानं च तत्र निर्मंथनादिकम् ॥४६
अनन्तरं प्रदातव्या लाजा मूर्ध्न्यक्षतादिकम् ॥४७

उसको अपने देश में वर्जित कर देना चाहिए और स्वतन्त्र रूप से करना चाहिए । इसके विपरीत करने से आयु का क्षय होता है–ऐसा स्मृति कहती है । हे द्विजोत्तमो ! तड़ाग में अथवा पुष्करिणी में और आराम में भी मानहीन, मानपूर्ण और दशहस्त में कोई भी दूषण नहीं होता है । जहाँ पर दो सहस्त्र से अधिक हो वहाँ प्रतिष्ठा करनी चाहिए । हे द्विजगण ! दश द्वादश वृक्ष में आराम में तो पूर्व की भाँति ही करना चाहिए । विल्व वृक्ष में प्रतिष्ठा करे अन्यथा कर्णवेधन, दोहद दान और वहाँ निर्मन्थमादिक करना चाहिये । इसके अनन्तर मूर्द्धा पर लाज और अक्षत आदि का प्रक्षेपण करना चाहिये ॥४३-४७॥

## ॥ विविधविधिकुण्डनिर्णय ॥

अतः परं प्रवक्ष्यामि कुण्डानामथ निर्णयम् ।
तस्योद्धारं च सस्कारं शृणुध्वं द्विजसत्तमाः ॥१

चतुरस्रं च वृत्तं च पादार्धं चार्धचन्द्रकम् ।
योन्याकारं चन्द्रकं च अष्टार्धमथपंचमम् ॥२
सप्तार्धं च नवार्धं च कुंडं दशकमीरितम् ।
भूमिं संशोध्य विधिवत्तुषकेशादिवर्जिताम् ॥३
भ्रामयेच्चोध्वतस्तस्या भस्मांगाराणि यत्नतः ।
अंकुरापणकं कुर्यात्सप्ताहादेव बुद्धिमान् ॥४
स्थानं विमर्दितं कुर्यात्खनित्वा सेचयेज्जलैः ।
पुष्टिहस्तोच्छ्रायमित प्रकुर्यात्परिसूत्रयेत् ॥५
अर्कांगुलमितं सूत्रं चतुरस्रं प्रकल्पयेत् ।
अष्टादशांगके क्षेत्रे न्यसेदेकं बहिस्ततः ॥६
मापयेत्तेन मानेन त्रिवृत्तं कुन्डमुज्ज्वलम् ।
पूर्ववद्विभजेत्क्षेत्रं भागकं पुरतो न्यसेत् ॥७

इस अध्याय में कर्म विशेषों की प्रधानता होने से अनेक प्रकार के विधि कुण्डों के निर्णय का निरूपण किया है। सूतजी ने कहा—अब इससे आगे हम कुण्डों के निर्णय के विषय में बतायेंगे। हे द्विजश्रेष्ठो! कुण्डों का उद्धार और संस्कार का तुम श्रवण करो। कुण्ड कई प्रकार के होते हैं—चौकोर, वृत्त (गोलाकार), पादार्ध, अर्धचन्द्रक योनि, के समान आकार वाला चन्द्रक, अष्टार्ध, पञ्चम सप्तार्ध, नवार्ध इस तरह ये दश प्रकार के कुण्ड बताये गये हैं। विधि के अनुसार भूमि का संशोधन करे जहाँ कि तुष और केश आदि न हों। उसके ऊपर यत्न से भस्माङ्गारों का भ्रामन करावे। बुद्धिमान को एक सप्ताह में ही अंकुरारोपण करना चाहिये। कुण्ड का जो स्थान हो उसे विशेष रूप से मर्दित करे और खोद कर जल से सेचन करे। पुष्टि हस्त उच्छ्राय वाला होना चाहिये और उसे परिसूत्रित करना चाहिये। बारह अंगुल परिमाण वाला सूत्र चतुरस्त प्रकल्पित करे। अष्टादश अङ्ग वाले क्षेत्र में एक न्यास करे फिर उससे बाहिर उस मान से उसका माप करे। त्रिवृन्त उज्ज्वल कुण्ड होता है। इसी प्रकार से पूर्व की भाँति क्षेत्र का विभाजन करे और एक भाग आगे की ओर रक्खे ॥१-७॥

वृत्तानि कालिकादीनि बहिस्त्रीणि विवर्जयेत् ।
पद्मकुंडमिदं प्रोक्तं विलोचनमनोहरम् ॥८
दशधा भेदयेत्क्षेत्रे उर्ध्वाधोर्ध्वांगुलद्वयम् ।
संपरिपातयेत्सूत्रं पाटयेत्तत्प्रमाणतः ॥९
पंचधा भेदिते क्षेत्रे कामं वा विभजेत्सुधाः ।
न्यसेत्पुरस्तादेवांगं कोणार्धार्धप्रमाणतः ॥१०
योनिस्थानं प्रतिष्ठाप्य अश्वत्थस्य दलाकृति ।
सूत्रद्वयं ततो दद्यात्कुंडं परिमितं भवेत् ॥११
चतुरस्त्रं समुद्धृत्य सूत्रं संकल्पयोगतः ।
दिशं प्रति यथान्यायं पातयेच्च द्विजोत्तमाः ॥१२
शृंगाटकं युग्मपुटं षडस्त्र कुंडत्रयं बुधाः ।
जलाशयारामकूपे नित्ये गृहमये यथा ॥१३
चतुस्त्रं भवेत्कुंडं द्विजसंस्कारकर्मणि ।
देवप्रतिष्ठायागे च गृहवास्तौ चतुर्थकम् ॥१४

कालिकादि तीन वृत्तों को बाहिर विवर्जित कर देना चाहिये । इसको पद्म कुण्ड कहा गया है जो कि भगवान् विलोचन को परम सुन्दर लगता है ॥८॥ क्षेत्र में दश प्रकार से भेदन करे । ऊर्ध्व भाग में, अधो भाग में दो अंगुल रक्खे और सूत्र को संपरिपातित करे तथा उसी प्रमाण से उसे पाटित भी करना चाहिए । पाँच प्रकार से भेदित क्षेत्र में अथवा विद्वान को यथेच्छा से विभाजन करना चाहिए और कोणार्धार्ध प्रमाण से पहले ही अङ्ग का न्यास करना चाहिए ॥९-१०॥ योनिस्थान को प्रतिष्ठापित करके पीपल के पत्तें का आकृति वाला बनावे फिर दो सूत्र देवे जिससे कुण्ड परिमित होवे । चतुरस्त्र सूत्र लेकर संकल्प के योग से दिशा के प्रति न्यायानुसार पातन करना चाहिए ॥११-१२॥ हे द्विजोत्तमो! शृङ्गाटक, युग्मपुट और षडस्त्र ये तीन प्रकार के कुण्ड होते हैं । जिस तरह जलाशय, आराम कूप और नित्य गृहमय में होते हैं । द्विजों के संस्कार के कर्मों चतुरस्त्र कुण्ड होता है । देव प्रतिष्ठ याग में और गृह वास्तु में चतुर्थक होता है ॥१३-१४॥

वसुन्धरायोगभेदे प्रपन्चे वर्तमादिशेत् ।
सोमेऽष्टौ पंकजं प्रोक्तं नरमेधाश्वमेधयो: ।।१५
अंकुरार्पणयागे च वैष्णवे यागकर्मणि ।
शिवदेव्योश्च जन्मादावष्टाम्यां चार्धचन्द्रकम् ।।१६
मार्जारपौष्टिके वैरं रम्ये च शान्तिके तथा ।
शान्तिप्रतिष्ठायागे तु शाक्तानां काम्यकर्मणि ।।१७
पुरश्चरणकाम्येषु ज्वरादीनां विमोक्षणे ।
एवंविधेषु कार्येषु योनिकुण्डं प्रशस्यते ।।१८
देवतातीर्थयात्रादौ महायुद्धप्रवेशने ।
सौरे शान्ते पौष्टिके च षट्पुरं कुण्डमुत्तमम् ।।१९
मारणोच्चाटने चैव तथा रोगोपशान्तये ।
वैष्णवानां कोटिहोमे नृपाणामतिशोचने ।।२०
अष्टास्रमब्जकुन्डं च सप्तास्रं निधिसाधने ।
राज्ञा साध्ये च पंचास्रं कन्याप्राप्तौ त्रिरस्रकम् ।।२१

वसुन्धरायोग भेद में प्रपञ्च में वर्त्त का आदेश देना चाहिए । सोम में आठ और नरभेद तथा अश्वमेध यागों में पंकज कहा गया है ।।१५।। अङ्कुरार्पण याग में, वैष्णव याग कर्म में, शिव और देवी के जन्मादि में और अष्टमी में अर्ध चन्द्रक कुंड का निर्माण कराना चाहिये । मार्जार पौष्टिक में वैर में, रम्य शान्तिक, शान्ति प्रतिष्ठायाग और शाक्तों के काम्य कर्म में एवं काम्य पुरश्चरणों में तथा ज्वरादि के विमोक्षण कर्म में इस प्रकार के जो कर्म होते हैं उनमें योनि कुंड ही प्रशस्त कहा जाता है ।।१६-१८।। देवता तीर्थ यात्रादि में महायुद्ध के प्रवेश में, सौर, शान्त और पौष्टिक कर्म में षडपुर नामक कुंड उत्तम माना जाता है । मारण, उच्चाटन, रोगोपशान्ति, वैष्णवों का कोटि होम और नृपों के अतिमोचन में अष्टास्र अब्ज कुंड होना चाहिए । निधि के साधग में सप्तास्र कुंड श्रेष्ठ कहा गया है । राजा के द्वारा साध्य में पञ्चास्र कुंड और कन्या की प्राप्ति में त्रिरस्रक कुंड होना चाहिए ।।१९-२१।।

यावन्निम्नं भवेदेव विस्तारस्तावदेव तु ।
कुण्डानुरूपतः कार्या मेखला सर्वतो बुधैः ॥२२
अयुतादिषु होमेषु मेखलां योजयेत्सुधीः ।
निम्नप्रमाणे चात्रापि मूले सार्धांगुलं त्यजेत् ॥२३
कोणवेदरसैर्मानं यथायोग्यमनुक्रमात् ।
मुष्टिहस्ते समुत्सेधो सार्धांगुलपरिष्कृतः ॥२४
अरत्निमात्रे कुण्डे तु त्रिश्चकांगुलतः क्रमात् ।
एकहस्तमिते कुण्डे वेदाग्निनयनान्गुलाः ॥२५
सप्तमेखलकं युक्तं लक्षहोमे न शस्यते ।
पन्चमे खलकं लथकोटयां च योजयेत् ॥२६
एकांगुलादिमानेन नेमिं संवर्धयेत्सुधीः ।
चतुर्हस्तमिते कुण्डे तावदेव गुणांगुलाः ॥२७
वसुहस्ते भानुपंक्तिर्युग्महोनेऽपि ताः क्रमात् ।
सर्वाः समा ग्रहमखे मेखलाश्च सहस्रके ॥२८

कुण्ड जितना नीचे गहरा हो उसका उतना ही विस्तार भी होना चाहिए। बुधों को कुंड के अनुरूप ही सब ओर से मेखला भी बनानी चाहिये ॥२२॥ सुधी पुरुष को अयुतादि होमों में मेखला को योजित करना चाहिए। निम्न के प्रमाण में यहाँ पर भी मूल में डेढ़ अंगुल का त्याग कर देना चाहिए। कोण वेद रसों से यथा योग्य अनुक्रम से मान रखे, मुष्टिहस्त में सार्धांगुल परिष्कृत समुत्सेध होना चाहिए ॥२३-२४॥ जो कुंड अरत्नि मात्र हो उसमें तो तीन और एक अंगुल के क्रम में रक्खे। एक हाथ परिमित जो कुंड हो उसमें वेद, अग्नि और नयन (अर्थात् चार तीन और दो) अंगुल मेखला होनीं चाहिए ॥२५॥ सात मेखलाओं से युक्त कुंड लक्ष होम में प्रशस्त नहीं कहा जाता है। लक्ष कोटि में पाँच मेखलाओं वाला कुंड की योजना करनी चाहिए ॥२६॥ सुधी को एक अंगुल आदि मान से नेमि को सर्वधित करना चाहिए। जो कुंड चार हाथ के परिस्तण वाला हो उसमें उतनी ही अंगुल वाली मेखला होनी चाहिये। आठ हाथ के परिमाण वाले कुंड में भानु पक्ति होती है और

युग्म हीन में भी वेदी क्रम से होती हैं। ग्रह मुख में भी समान और सहस्रक मेखलाऐं हुआ करती हैं ॥२७-२८॥

पार्श्वतो योजयेत्तत्र मेखलास्ता यथाक्रमम् ।
सार्धांगुलादिमानेन नेभि संवर्धयेत्सुधीः ॥२९
एकमेखलयागेन योजयेच्छक्तिभावतः ।
होमाधिक्ये बदुफलमन्यून नाधिकं भवेत् ॥३०
कुण्डस्य रूपं जानीयात्परमं प्रकृतेर्वपुः ।
ततो होमे शतगुण स्थंडिले स्वल्पकं फलम् ॥३१
षट्चतुर्धा गुणायामविस्तारोन्नतिशालिनी ।
एकांगुलं तु योन्यग्रं कुर्यादीषदधामुखम् ॥३२
एकैकांगुलतो योनिं कुण्डशून्येषु वर्धयेत् ।
सममध्ये मेखलायाः सपर्या या सुलक्षणा ॥३३
स्थापयेत्कुण्डकोणेषु योनिं तां द्विजसत्तमाः ।
कुण्डानां कल्पयेन्नाभि स्फुटमंबुजसन्निभाम् ॥३४
तत्तु कुंडानुरूपं वा सुव्यक्तं सुमनोहरम् ।
योनिकुण्डे योनिमब्जं कुण्डे नाभि च वर्जयेत् ॥३५

वहाँ पर उन मेखलाओं को यथाक्रम पार्श्व से योजित करना चाहिए। सुधी पुरुष को सार्धांगुल मान से उसकी नेमि को सवर्धित करना चाहिए ॥२९॥ एक मेखला वाले भाग से शक्ति भाव के अनुसार योजित करना चाहिए। होम की अधिकता में बहुत फल होता है। अन्यून अधिक नहीं होता है ॥३०॥ कुण्ड के रूप को अवश्य ही जान लेना चाहिए। यह प्रकृति का परम वपु होता है। इससे होम सौगुना हो जाता है और स्थण्डिल में स्वल्प फल वाला रहा करता है।॥३१॥ षट् और चार प्रकार से गुणायाम विस्तार और उन्नति वाली योनि होती है और योनि का अग्रभाग एक अंगुल थोड़ा नीचे की ओर मुख वाला करना चाहिए। एक-एक अंगुल से कुंड शून्यों में योनि को बढ़ाना चाहिए मेखला के सम मध्य में जो सपर्या होती है वह अच्छे लक्षणों वाली होती है ॥३२-३३॥

हे द्विज श्रेष्ठो ! उस योनि को कुंड कोणों में स्थापित करना चाहिए। कुंडों की नाभि की कल्पना करें जो कि एक विकसित कमल के समान हो। और वह कुंड के अनुरूप हो अथवा सुस्पष्ट एवं सुमनोहर हो। योनि कुंड में योनि और कुंड में अब्ज और नाभि को वर्जित कर देना चाहिए ॥३४- ५॥

यावद्द्वयप्रमाणेन अर्धांगुलक्रमाद्बहिः ।
नाभिं प्रवर्धयेदेकं कुण्डानां रूपतो यथा ॥३६
तत्र तत्र भवेत्कुण्डं बिंबशून्यं न होमयेत् ।
शिवशक्तिसमायोगात्काम उत्पद्यते यतः ॥३७
अवटोपि उमादेवी बिंबः ख्यातः सदाशिवः ।
न कुर्यादेकया हीनं मरणं च समुद्दिशेत् ॥३८
त्रयोदशांगुलं हित्वा वह्निहस्तमथापि वा ।
महातीर्थे सिद्धक्षेत्रे यत्र शंभुगृहे कुले ॥३९
तस्य दक्षिणदिग्भागे अग्रतो मण्डलं लिखेत् ।
तत्र पूजा प्रकर्तव्या पूर्वमानेन चाश्रयेत् ॥४०
अर्कहस्तान्तरे कुर्याच्छतोध्र्वांते शतेन वा ॥४१

यावद् द्वय प्रमाण से बाहिर अर्ध अंगुल क्रम से नाभि को बढ़ाना चाहिए जैसा कि कुंडों का रूप हो उसी के अनुसार बढ़ावे ॥३६॥ वहाँ-वहाँ पर कुंड होना चाहिए और जो बिम्बशून्य हो उसका होम नहीं करे। शिव शक्ति के समायोग से काम उत्पन्न होता है। अवट भी उमा देवी बिम्ब सदाशिव ख्यात हैं। एक से हीन कभी नहीं करना चाहिए, मरण का समुद्देश कर लेवे ॥३७-३८॥ त्रयोदश अंगुल को त्यागकर अथवा बह्निहस्त का त्याग करके सिद्धों के क्षेत्र में महा तीर्थ में और शम्भु गृह में कुल में उसके दक्षिण दिग्भाग में आगे मंडल को लिखे और वहाँ पर भली भांति पूजा करनी चाहिए और पूर्व मान से आश्रय करना चाहिए। अर्क हस्त के अन्तर में शतोर्ध्वान्त में अथवा शत से करना चाहिये ॥३९-४१॥

## ॥ होमावसाने षोडशोपचारवर्णन ॥

नित्यं नैमित्तिकं चैव यागादौ च समाप्तके ।
होमावसाने प्रजपेदुपचाराञ्च षोडश ॥१
दद्यात्समीरणं पश्चात्पीठपूजां समाचरेत् ।
गृहीत्वा रक्तपुष्पं च ध्यायेद्वह्नि यथाविधि ॥२
इष्टं शक्तिस्वस्तिकाभीति
मुच्चैर्दीर्घैर्दोर्भिर्धारयन्तं वरान्तम् ।
हेमाकल्पं पद्मसंस्थं त्रिनेत्रं ।
ध्यायेद्वह्निं बद्धमौलिं जटाभिः ॥३
पूर्वादिद्वारदेशेषु कामदेवं शतक्रतुम् ।
वराहं षण्मुखं चैव गंधाद्यैःसाधु पूजयेत् ॥४
आवाह्य स्थापयेत्पश्चादष्टौ मुद्राः प्रदर्शयेत् ।
दत्वासनं स्वागतं च दद्यात्पाद्यादिकत्रयम् ॥५
अतः पूर्वादिपात्रेषु यावता च हुताशनम् ।
सुवर्णवर्णममलं समिद्धं सर्वतोमुखम् ॥६
महोदरं महाजिह्वमाकाशत्वेन पूजयेत् ।
तारकादीन्समाप्ते च गन्धैः पुष्पैः पृथग्विधैः ॥७

इस अध्याय में नित्य और नैमित्तिक होम के अन्त में षोड़शोपचार का वर्णन किया जाता है। सूतजी ने कहा—यागादि की समाप्ति होने पर नित्य और नैमित्तिक का जाप करे और होम के अवसान हो जाने पर षोड़श उपचारों का प्रकृष्ट रूप से जाप करना चाहिए ॥१॥ समीरण को देवे और पीछे पीठ पूजा करनी चाहिए। रक्त पुष्प ग्रहण करके वह्नि का यथा विधि ध्यान करना चाहिए। अग्नि के ध्यान का प्रकार यह है—अग्निदेव अपने लम्बे हाथों में इष्ट, शक्ति, स्वस्तिक और उच्च अभीति को धारण किए हुए हैं। वरदान देने वाले, हेम के आकल्प वाले, पद्म पर विराजमान, तीन नेत्रों से युक्त और जटाओं से मौलि-भाग को बाँधे हुए वह्निदेव का ध्यान करना चाहिए ॥२-३॥ पूर्व आदि

दिशओं के द्वारा देशों में कामदेव,शतक्रतु,वराह, षण्मुख की गन्धाक्षतादि से भली-भांति पूजा करनी चाहिए ।।४।। आवाहन करके पीछे इसकी स्थापना करे और फिर आठ मुद्राओं को प्रदर्शित करना चाहिए। आसन और स्वागत देकर फिर अर्घ्यपाद्य और आचमनीय इन तीनों को देवे ।।५।। इसलिए पूर्वादि पात्रों में जितना सुवर्ण के वर्ण वाला अमल हुताशन सर्वतोमुख समिद्ध सो उस महान् उदर वाले और महान् जीह्वा वाले का आकाशत्व से पूज। कराना चाहिए और पृथक् विध गन्ध एवं पुष्पों से समाप्त में तारकादि का पूजन करे ।।६-७।।

तत्रैव जिह्वास्त्रिविधा ध्यायेन्मंत्रपुरःसराः ।
वक्ष्यमाणेन मन्त्रेण उपचारैरनन्तरम् ।।८
त्वमादिः सर्वभूतानां संसारार्णवतारकः ।
परमज्योतीरूपस्त्वमासनं सफली कुरु ।।९
दद्यादासनमेतेन पुष्पगुच्छत्रयेण तु ।
पुटान्जलिं ततो बद्धा पृच्छेत्कुशलपूर्वकम् ।।१०
वैश्वानर नमस्तेऽस्तु नमस्ते हव्यवाहन ।
स्वागतं तु सुरश्रेष्ठ शान्ति कुरु नमोऽस्तु ते ।।११
नमस्ते भगवन्देव आपोनारायणात्मक ।
सर्वलोकहितार्थाय पाद्यं च प्रतिगृह्यताम् ।।१२
नारायणपरं धाम ज्योतीरूप सनातन ।
गृहाणार्घ्यं मया दत्तं विश्वरूप नमोऽस्तु ते ।।१३
जगदादित्यरूपेण प्रकाशयति यः सदा ।
तस्मै प्रकाशरूपाय नमस्ते जातवेदसे ।।१४

वहाँ पर ही तीन प्रकार की जिह्वाओं का मन्त्र पुरस्सर ध्यान करना चाहिए। आगे बताये गये मन्त्र के द्वारा ध्यान करे और इसके अनन्तर उपचारों से करे ।।८।। हें अग्निदेव!आप समस्त प्राणियों के आदि स्वरूप हैं और इस संसार रूप सागर से तार देने वाले हैं। आप परम ज्योति स्वरूप हैं। रब कृपा करके इस आसन को सफल कीजिए ।।९।। इस उक्त

मन्त्र से अग्निदेव को आसन देना चाहिए फिर पुष्पों के तीन गुच्छों के द्वारा पुष्पाञ्जलि करके कुशल पूर्वक पूछना चाहिए ॥१०॥ हे वैश्वानर! हे हव्यवाहन ! आपके लिए प्रणाम है आपको नमस्कार है। हे सुरश्रेष्ठ! आपका स्वागत है। आप शान्त करिये। आपको नमस्कार है। हे भगवन्! हे देव ! हे भगवन् ! आपो नारायणात्मक ! आप समस्त लोकों के हित सम्पादन करने के लिये इस पाद्य का ग्रहण कीजिए। हे ज्योति स्वरूप ! हे सनातन ! आपका धाम नारायण पर है। हे विश्वरूप ! मेरे द्वारा समर्पित यह अर्घ्य आप ग्रहण करें। आपके लिए मेरा नमस्कार है। जो सदा आदित्य के स्वरूप से इस जगत् को प्रकाशित किया करता है उस प्रकाश रूप जात वेदा के लिए मेरा नमस्कार है ॥११-१४॥

धनंजय नमस्तेऽस्तु सर्वपापप्रणाशन।
स्नानीयं ते मया दत्तं सर्वकामार्थसिद्धये ॥१५
हुताशन महाबाहो देवदेव सनातन।
शरणं ते प्रयच्छामि देहि मे परमं पदम् ॥१६
ज्योतिषां ज्योतीरूपस्त्वमनादिनिधनाच्युत।
मया दत्तमलंकारमलंकुरु नमोस्तु ते ॥१७
देवीदेवा मुदं यान्ति यस्य सम्यक्समागमात्।
सर्वदोषोपशांत्यर्थं गन्धोऽयं प्रतिगृह्यताम् ॥१८
त्वं विष्णुस्त्वं हि ब्रह्मा च ज्योतिषां गतिरीश्वर।
गृहाण पुष्पं देवेश सानुलेपं जगद्भवेत् ॥१९
देवतानां पितृणाँ च सुखमेकं सनातनम्।
धूपोऽयं देवदेवेश गृह्यताँ मे धनंजय ॥२०

हे धनञ्जय ! हे समस्त पापों के प्रणाश करने वाले देव ! आपके लिए मेरा प्रणाम है। मेरे द्वारा आपके लिए यह स्नानीय समर्पित किया गया है जो कि समस्त कामनाओं के अर्थ की सिद्धि के लिये है ॥१५॥ हे हुताशन ! हे महाबाहो ! हे देवों के देव ! हे सनातन ! मैं आपकी शरण होता हूं। आप मुझे परम पद प्रदान कीजिए ॥१६॥ आप ज्योतियों के

ज्योति रूप हैं। हे अनादि निधनाच्युत ! मेरे द्वारा समर्पित किये हुए अलंकारों से आप अपने को अलंकृत करें। आपके लिये मेरा नमस्कार है जिसके भली-भाँति समागम होने से देवी और देव सभी प्रसन्नता प्राप्त किया करते हैं वह अग्निदेव समस्त दोषों की उपशान्ति करने के लिए यह गन्ध ग्रहण करें ।।१७-१८।। हे ईश्वर ! आप विष्णु हैं, आप ब्रह्मा हैं और आप ज्योतियों की गति हैं। हे देवेश ! यह पुष्प ग्रहण कीजिए जिससे यह जगत् सानुलेप हो जावे। देदताओं को और पितृगण को सुख देने वाला यह एक सनातन धूप है, हे देवदेवेश ! हे धनञ्जय ! इसे आप मुझसे ग्रहण करें ।।१९-२०।।

त्वमेकः सर्वभूतेषु स्थावरेषु चरेषु च ।
परमात्मा पराकारः प्रदीपः प्रतिगृह्यताम् ।।२१
नमोऽस्तु यज्ञपतये प्रभवे जातवेदसे ।
सर्वलोकहितार्थाय नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम् ।।२२
हुतासन नमस्तुभ्यं नमस्ते रुक्मवाहन ।
लोकनाथ नमस्तेऽस्तु नमस्ते जातवेदसे ।।२३
इत्यनेन तु मन्त्रेण दद्याद्दिव्येऽप्यधीतकम् ।
सर्वस्वं यज्ञसूत्रं च परमान्नं समाक्षिकम् ।।२४

इन समस्त प्राणियों में चाहे वे स्थावर हों या जंगम हों आप ही एक परमात्मा और पराकार हैं। आप मेरे द्वारा निवेदित इस प्रदीप का ग्रहण करे ।।२१।। यज्ञों के पति प्रभु जात वेदा के लिए मेरी नमस्कार है। आप समस्त लोक के हित सम्पादन करने के लिए इस मेरे समर्पित नैवेद्य को ग्रहण कीजिए ।।२२।। हे हुताशन ! आपके लिए मेरा प्रणाम है। हे रुक्मवाहन ! आपको मेरा नमस्कार है। हे लोकों के स्वामिन् ! आपको मेरा नमस्कार है। जात वेदा के लिए मेरा प्रणाम है ।।२३।। इस प्रकार के मन्त्रों के द्वारा दिव्य में भी अधी तक देना चाहिए। सर्वस्व और यज्ञ सूत्र एवं माक्षिक के सहित परमान्न समर्पित करना चाहिए ।।२४।।

## ।। यज्ञभेद से वह्निनामवर्णन ।।

यज्ञभेदं त्रिभेदं च वक्ष्ये शास्त्रमतं यथा ।
यथावेदानुसारेण यथाग्रहण योजनम् ।।१
शतार्धे वह्निरुद्दिष्टः शतार्धे काश्यपः स्मृतः ।
घृतप्रदोपके विष्णुस्तिलयागे वनस्पतिः ।।२
सहस्रे ब्राह्मणो नाम अयुते हरिरुच्यते ।
लक्षहोमे तु वह्निः स्यात्कोटिहोमे हुताशनः ।।३
वरुणः शान्तिके ज्ञेयो मारणे ह्यरुणः स्मृतः ।
नित्यहोमेऽनलो नाम प्रायश्चित्ते हुताशनः । ४
लोहितश्चान्नयज्ञे यो ग्रहाणां प्रत्यनुक्रमात् ।
देवप्रतिष्ठायागे तु लोहितः परिकीर्तितः ।।५
प्रजापतिर्वास्तुयागे मंडपे चापि पद्मके ।
प्रपायां चैव नागाख्यो महादाने हविर्भुजः ।।६
गोदाने च भवेद्रुद्रः कन्यादाने तु गोऽजकः ।
तुलापुरुषदाने च धाताग्निः परिकीर्तितः ।।७
वृषोत्सर्गे भवेत्सूर्योऽवसानान्ते रविः स्मृतः ।
पावको वैश्वदेवे च दीक्षापक्षे जनार्दनः ।।८

इस अध्याय में तीन प्रकार के यज्ञों के भेदों के वर्णन के साथ कर्म विशेषों में वह्नि के नामों का वर्णन किया जाता है । श्री सूतजी ने कहा—यज्ञों के तीन भेदों को हम अब बतलायेंगे जैसा कि शास्त्रों का मत होता है । जो कुछ भी वेद ने कहा है उसके अनुसार और जैसा कि ग्रहण योजन होता है कहा जाता है ।।१।। शतार्द्ध में वह्नि उदिष्ट किया गया है । शतार्द्ध में काश्यप कहा गया है । घृत के प्रदीप में विष्णु नाम होता है और तिलयाग में वनस्पति होता है ।।२।। सहस्र में ब्राह्मण नाम होता है और अयुत में हरि इस नाम से कहा जाता है । जहाँ लक्ष का होम होता है इसका वहाँ वह्नि नाम होता है और कोटि

के होम में इसे हुताशन कहते हैं ।।३।। शान्तिक होम में वरुण और मारण कर्म के लिये किये हवन में इसका अरुण नाम होता है। जो होम नित्य ही होता है उसमें इसका नाम अनल है तथा प्रायश्चित के लिए किये गये होम में हुताशन कहते हैं ।।४।। अन्न यज्ञ में लोहित जो कि ग्रहों के अनुक्रम से किया जाता है। देवों की प्रतिष्ठा के याग में भी इसका नाम लोहित ही है ।।५।। वास्तु याग में इसका नाम प्रजापति होता है औप पक्षक मण्डप में भी यही नाम है। प्रपा में नाग इसका नाम है और महादान में इसका नाम हविभुंज होता है ।।६।। गोदान में रुद्र और कन्या के दान में गोऽजक इसका नाम होता है। तुला पुरुष दान में इसे धाताग्नि कहा गया है ।।७।। वृष के उत्सर्ग करने में सूर्य और अवसानान्त में रवि कहा गया है। वैश्वदेव में पावक तथा दीक्षा पक्ष में जनार्दन कहा जाता है ।।८।।

वासने च भवेत्कालः क्रव्यादः शरदाहने ।
पर्णदाहे यमो नाम ह्यास्थिदोहे शिखंडिकः ।।९
गर्भाधाने च मरुतः सीमन्ते पिंगलःस्मृतः ।
पुंसवे त्विद्र आख्यातः प्रशस्तो यागकर्मणि ।।१०
नामसंस्थापने चैवमुपन्यस्ते च पार्थिवः ।
निष्क्रमे हाटकश्चैव प्राशने च शुचिस्तथा ।।११
षडाननश्च चूडायां व्रतादेशे समुद्भवः ।
वीतिहोत्रश्चोपनये समावर्ते धनंजयः ।।१२
उदरे जठराग्निश्च समुद्रे वडवानलः ।
शिखायां च विभुर्ज्ञेयः स्वरस्याग्निः सरीसृपः ।।१३
अश्वाग्निर्मंथरो नाम रथाग्निर्जातवेदसः ।
गजाग्निर्मंदरश्चैव सूर्याग्निर्विंध्यसंज्ञकः ।।१४
तोयाग्निर्वरुणोनाम ब्राह्मणाग्निर्हविर्भुजः ।
पर्वताग्निः क्रतुभुजो दावाग्निः सूर्य उच्यते ।।१५
दीपाग्निः पावको नाम गृह्याग्निर्धरणीपतिः ।
घृताग्निश्च नलो वायुः सूतिकाग्निश्च राक्षसः ।।१६

त्रासन के कर्म में इसका काल नाम है और शरदाहन में इसे क्रव्याद कहा जाता है। पर्णदाह में इसका यम नाम है तथा अस्थि दाह में इसे शिखण्डिक कहते हैं ।।६।। गर्भादान में मरुत और सीमन्त कर्म में पिंगल नाम होता है। पुसंवन में इन्द्र कहा गया है और याग कर्म में इसका प्रशस्त नाम होता है ।।१०।। नाम संस्थापन और उपन्यस्त में पार्थिव नाम है। निष्क्रम कर्म में हारक तथा प्राशन कर्म में शुचि नाम होता है ।।११।। चूड़ाकर्म में इसका नाम षडानन है और व्रतादेश में समुद्भव नाम है। उपनयन में वीतिहोत्र तथा समावर्तन सस्कार में इसका धनञ्जय नाम होता है ।।१२।। उदर में जो पाचन करने वाला अग्नि उसका जठराग्नि होता है तथा समुद्र में वडवा नल होता है। शिखा में इसका नाम विभु जानना चाहिए और स्वर की अग्नि का नाम सरीसृप होता है ।।१३।। अश्वाग्नि का मन्थर नाम है और रथानि का नाम जात वेदस होता है। गजाग्नि को मन्दर महा जाता है तथा सूर्याग्नि का नाम विध्य है ।।१४।। तोयाग्नि का नाम वरुण होता है तथा ब्राह्मणाग्नि को हविर्भुज कहते हैं। पर्वत की अग्नि का नाम क्रतुभुज होता है और सूर्यं दावाग्नि कहा जाता है ।।१५।। दावाग्नि का नाम पावक है तथा गृह्याग्नि का नाम धरणी पति होता है। घृताग्नि नल बायु और सूतिकाग्नि का नाम राक्षस होता है ।।१६।।

## ।। स्रुवा-दर्वी-पात्र निर्माणि ।।

श्रीपर्णी शिंशपा क्षीरो बिल्वः खदिर एव च।
स्रुवे प्रशस्तास्तरवः सिद्धिदा यागकर्मणि ।।१
प्रतिष्ठायां प्रशस्तास्तु धात्रीखदिरकेशराः।
संस्कारे शशिभिन्नौ च धात्रो धात्रा निर्निर्मिता ।।२
संप्राशे यः स्रुवः प्रोक्तः संस्कारे यज्ञासाधने।
प्रतिष्ठायां तु कथितास्तदन्ये शास्त्रवेदिभिः ।।३
स्रुवं स्रुचमथो वक्ष्ये यदधीनश्च जायते।
यज्ञे न सर्वकं धार्यमक्षरेण च व्यत्ययः ।।४

तस्यादौ च स्रुवं वक्ष्ये यच्चमानं यदास्पदम् ।
काष्ठं गृहीत्वा बिल्वस्य रिक्तादितिथिर्वर्जिते ॥५
समुपोष्य च रचयेदामिषाणि न च स्मरेत् ।
वर्जयेद्ग्राम्यधर्मं च निर्माणे स्रुक्स्रुवस्य वै ॥६
काष्ठं गृहीत्वा विभजेद्भागांस्त्रिंशत्तथा पुनः ।
विंशत्यंगुलमानं तु कुण्डवेदिसमोदरम् ॥७

इस अध्याय में स्रुवा, दर्वी पात्र के निर्णय एवं निर्माण करने का वर्णन किया जाता है। सूतजी ने कहा—स्रुवा के निर्माण कराने के लिए श्रीपर्णी, शिंशपा, क्षीर वाले वृक्ष क्षीरी, बिल्व, खदिर ये वृक्ष प्रशस्त कहे गये हैं जो कि यागों के कर्मों में सिद्धियों के देने वाले होते हैं ॥१॥ प्रतिष्ठा के कम में धात्री (आँवला), खदिर और केशर ये वृक्ष प्रशस्त माने गये हैं। संस्कार कर्मों में शशि भिन्न धात्री और धाता से विनिर्मित होने चाहिए ॥२॥ संप्राश में जो स्रुवा कहा गया है, शास्त्रों के वेत्ताओं ने उनसे अन्य संस्कार, यज्ञ साधन और प्रतिष्ठा में बताये हैं ॥३॥ स्रुव स्रुच को बतायेंगे जिसके अधीन होता है। यश में सर्वक नहीं धारण करना चाहिए और अक्षर के द्वारा व्यत्यय होता है ॥४॥ उसके आदि में स्रुव को बताते हैं कि उसका कितना मान और क्या आस्पद होना चाहिये। बिल्व के काष्ठ को ग्रहण करके जबकि रिक्ता तिथि न हो उस दिन में समुवास करके इसकी रचना करावे और उस समय में आमिषों (माँसों) का स्मरण नहीं करना चाहिये। स्तुक स्रुव के निर्माण के कार्य के समय में ग्राम्य धर्म भी वर्जित कर देन चाहिए ॥५-६॥ काष्ठ का ग्रहण करके उसके तीस भागों का विभाजन करना चाहिए। बीस अंगुल के मान वाला कुण्ड वेदि समोदर करावे ॥७॥

कटाहाकारनिम्नं च स्रुवं कुर्याद्विचक्षणः ।
धात्रीफलसमाकारं स्वधानिम्नं सुशोभनम् ॥८
वेदीं शूर्पाकृतिं कुर्यात्कुण्डानि परिकल्पयेत् ।
हंसवत्त्रिगुणा वापि हस्तेनाऽनुमुखं लिखेत् ॥९

स्रुवं चतुर्विंशतिभिर्भागैश्च रचयेद्ध्रुवम् ।
द्विंत्रिंशं स्यात्कुण्डमानमर्द्धे तस्य कीर्तितम् ।।१०

चतुर्भिरंगैरानाहं कर्षाद्यग्रं ततः स्रुवम् ।
अंगद्वयेन विलिखेत्पंके मृगमदाकृतिम् ।।११

दंडमूलाश्रये दंडो भवेत्कंकणभूषितः ।
सौवर्णस्य च ताम्रस्य कार्या दर्वी प्रमाणतः ।।१२

श्रैवर्णिकोद्भवं यच्च इन्दुवृक्षसमुद्भवम् ।
क्षीरवृक्षसमुद्भूतं द्वादसशांगुलसंमितम् ।।१३

कटाह के आकार वाला निम्न भाग वाला स्रुवा विचक्षण पुरुष को कराना चाहिए । धात्री के फल के समान आकार का स्वधा निम्न एवं सुशोभन निर्मित करावे ।।८।। वेदी को शूर्प की जैसी आकृति वाली करनी चाहिये और कुण्डों की परिकल्पना करे । हंसवत् त्रिगुणा हस्त से अनुमुख लिखनी चाहिए ।।९।। चौबीस भागों के द्वारा निश्चय ही स्रुवा की रचना करावे । उसके अर्द्ध में बत्तीस कुण्ड का मान कहा गया है ।।१०।। चार अंगों से आनाह और फिर कर्षाद्यग्र वाला स्रुवा बनवाना चाहिए । अंगद्वय से पङ्क में मृग मदाकृति का विलेखन करना चाहिए ।।११।। दण्ड मूल के आश्रय में कंकण भूषित दंडी होनी चाहिये । सुवर्ण की अथवा ताम्र की प्रमाण से दर्वी करानी चाहिए ।।१२।। जो श्रैवर्णि कोद्भव हो और जो इन्दुवृक्ष से उत्पन्न होने वाला हो तथा क्षीर वाले किसी वृक्ष से उत्पन्न होने वाला हो वह द्वादश अंगुल के संमित होना चाहिए ।।१३।।

द्वयंगुलं मंडलं तस्य दर्वी सा यज्ञसाधने ।
चत्वारिंशत्तोलिकाभिरिति ताम्रमयस्य च ।।१४

पंचांगुलं मंडलं च अष्टहस्तं च दंडकम् ।
अन्नादिपायसविधौ दर्वी यज्ञस्य साधने ।।१५

दशतोलकमानेन सा च दर्वी उदाहृता ।

आज्यसंशोधनार्थं तु सा तु ताम्रमयस्य च ॥१६
षोडशांगुलमानेन सर्वाभावे च पैप्पलीम् ।
आज्यस्थालीं घृतमयीं मृन्मयीं च समाश्रयेत् ॥१७
अथ ताम्रमयी कार्या न च यां तत्र योजयेत् ॥१८

उसका मंडल दो अंगुल हो वह दर्वी यज्ञ के साधन में होती है जो कि ताम्रमय चालीस तोलों से निर्मित कराई गई हो ॥१४॥ पाँच अंगुल मंडल हो और आठ हाथ दण्डक हो ऐसी दर्वी अनादि पायस की विधि में यज्ञ साधन में होती है ॥१५॥ और वह दर्वी दश तोले मान वाली कही गई है । ताम्रमय की वह आज्य के संशोधन के लिए होती है ॥१६॥ सबके अभाव में षोडश अंगुल के मान से पैप्पली अथात् पीपल के वृक्ष की आज्य ( घृत ) स्थाली घृतमयी अर मृन्मयी का समाश्रय करना चाहिए ॥१७। इसके अनन्तर ताम्रमयी करनी चाहिए और उसको वहाँ योजित नहीं करनी चाहिए ॥१८॥

## ॥ ब्राह्मणलक्षण तथा ब्राह्मणकर्तव्यवर्णन ॥

त्रयाणामेव वर्णानां जन्मतो ब्राह्मणः प्रभुः ।
संसृष्टा ब्राह्मणाः पूर्वं तपस्तप्त्वा द्विजोत्तमाः ॥१
हव्यानामिह कव्यानां सर्वस्यापि च गुप्तये ।
अश्नंति च मुखेनास्य हव्यानि त्रिदिवौकसः ॥२
कव्यानि चैव पितरः किं भूतमधिकं ततः ।
जन्मना चोत्तमोऽयं च सर्वार्चा ब्राह्मणोऽर्हति ॥३
स्वकीयं ब्राह्मणो भुंक्ते विदधाति द्विजोत्तमाः ।
त्रयाणामिह वर्णानां भावाभावाय वै द्विज ॥४
भवेद्विप्रो न संन्देहस्तुष्टो भावाय वै भवेत् ।
अभावाय भवेत्क्रुद्धस्तस्मात्पूज्यः सदा हि सः ॥५
गर्भाधानादयश्चेह संस्कारा यस्य सत्तमाः ।

चत्वारिंशत्तथा चाष्टौ निर्वत्ता शास्त्रतो द्विजाः ।
स याति ब्रह्मणः स्थानं ब्राह्मणत्वेन सयुतः ॥६

संस्कारपूतः प्रथमो वेदपूतो द्वितीयकः ।
विद्यापूतस्तृतीयः स्यात्तीर्थपूतस्त्वनंतरम् ॥७

क्षेत्रपूतं प्रविज्ञाय विपूतं पूजयेद्द्विजाः ।
स्वर्गापवगफलदमन्यथा श्रमतायियात् ॥८

इस अध्याय में त्रैवार्णिकों की प्रशंसा में ब्राह्मणों के लक्षण और ब्राह्मणों के कर्तव्यों का वर्णन किया जाता है। श्री सूतजी ने कहा—तीनों वर्णों का ब्राह्मण जन्म से ही प्रभु होता है। हे द्विजोत्तमो ! तपःस्या करके पहिले ब्राह्मणों की ससृष्टि की गई थी। इस लोक में जो हव्य और कव्य होते हैं उनको सबकी रक्षा के लिए देवगण इस ब्राह्मण के मुख के द्वारा अशन किया करते हैं। कव्यों का पितरलोग अशन किया करते हैं। इससे अधिक क्या होता है। यह ब्राह्मण जन्म से ही उत्तम होता है और ब्राह्मण सबकी चर्चा के ग्रहण करने के योग्य होता है। ब्राह्मण स्वयं तो खाता है और यहाँ तीनों वर्णों के भावाभाव के लिये किया करता है। विप्र जब परम तुष्ट होता है तो भाव के लिए होता है। इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है और जब यह क्रुद्ध हो जाता है तो अभाव के लिए होता है। इससे ब्राह्मण सर्वदा ही पूजा करने के योग्य होता है। हे द्विजवर्ग ! यहाँ लोक में गर्भाधान से आदि लेकर जिसके अड़तालीस संस्कार शास्त्र के अनुसार पूर्ण किए गए हों वह ही ब्रह्म के स्थान का प्राप्त करता है और ब्राह्मणत्व से संयुक्त भी होता है। ब्रह्म जो ब्राह्मण संस्कारों से पवित्र हो जाता है। फिर वेदों के अध्ययन-अध्यापन से पूत होता है। इसके अनन्तर तीर्थों से पूत हुआ करता है। क्षेत्रपुत को भली-भाँति जानकर हे द्विजगण ! विशेष रूप से पूत को पूजना चाहिए। अन्यथा स्वर्ग अपवर्ग के फल देने वाला श्रमता को प्राप्त होता है ॥१-८॥

पूतानां परमः पूतो गुरूणां परमो गुरुः ।
सर्वसत्त्वान्वितो विप्रो निर्मितो ब्रह्मण पुरा ॥९
पूजयित्वा द्विजान्देवाः स्वर्गं भुञ्जन्तिचाक्षयम् ।
मनुष्याश्चापि देवत्वं स्वंस्वं राज्य गतेन सः ॥१०
यस्य विप्राःप्रसीदन्ति तस्य विष्णुः प्रसीदति ।
तस्माद्ब्राह्मणपूजायां विष्णुस्तुष्यति तत्क्षणात् ॥११
यस्माद्विष्णुमुखाद्विप्रः समुद्भूतः पुरा द्विजाः ।
वेदास्तत्रैव संजाताः सृष्टिसंहारहेतवः ॥१२
तस्माद्विप्रमुखे वेदाश्चार्पिताः पुरुषेण हि ।
पूजार्थं ब्रह्मलोकानां सर्वज्ञानार्थतो ध्रुवम् ॥१३
पितृयज्ञविवाहेषु वह्निकार्येषु शान्तिषु ।
प्रशस्ता ब्राह्मणा नित्य सर्वस्वस्त्ययनेषु च ॥१४
देवाभुञ्जंति हव्यानि बलि प्रेतादयोऽसुराः ।
पितरो हव्यकव्यानि विप्रस्यैव मुखाद् ध्रुवम् ॥१५
देवेभ्यश्च पितृभ्यश्च यो दद्याद्यज्ञकर्मसु
दान होमं बलि चंव विना विप्रेण निष्फलम् ॥१६

पूतों को परम पूत और गुरुओं में परम गुरु सर्वसत्वों से अन्वित विप्र को ब्रह्माजी ने सबसे पहले निर्मित किया था ॥९॥ देवगण द्विजों की पूजा करके ही अक्षय स्वर्ग का उपभोग किया करते हैं। अपने-अपने राज्य को प्राप्त होने वाले मनुष्य भी देवत्व को प्राप्त किया करते हैं, यह सब ब्राह्मणों के अर्चन से फल होता है ॥१०॥ जिसके ऊपर ब्राह्मण प्रसन्न होते हैं उससे विष्णु भी प्रसन्न हो जाते हैं। इससे ब्राह्मण की पूजा करने से भगवान विष्णु तत्क्षण ही प्रसन्न हुआ करते हैं ॥११॥ हे द्विजगण ! जिस भगवान् विष्णु के मुख से पहिले ब्राह्मण उत्पन्न हुआ था वेद वहाँ से ही समुद्भूत हुए हैं जो कि इस जगत् के सृजन और संहार के हेतु होते हैं ॥१२॥ इसी कारण से पहिले पुरुष के द्वारा विप्र के मुख में वेदों को अर्पित किया गया था। सबके ज्ञानार्थ से निश्चय ही वेदों का समर्पण ब्रह्म लोकों की पूजा के लिए होता है ॥१३॥ पितृयज्ञों में, विवाह में, वह्नि कार्यों

में, शान्ति के कर्मों में और समस्त स्वयन कर्मों में ब्राह्मण नित्य प्रशस्त होते हैं ।।१४।। ब्राह्मण के मुख से ही देवता लोग हव्यों का, प्रेतादि असुर बलि का और पितर हव्य काव्यों का भोग किया करते हैं ।।१५।। जो यज्ञ कर्मों में देवों के लिए और पितरों के लिए देता है अर्थात् दान, होम और बलि दिया करता है वह ब्राह्मण के द्वारा ही सफल होते हैं अन्यथा सब निष्फल होते हैं ।।१६।।

विना विप्रं च यो धर्मः प्रयासफलमात्रकः ।
भुञ्जते चासुरास्तत्र प्रेता भूताश्च राक्षसाः ।।१७
तस्माद्ब्राह्मणमाहूय तस्य पूजां च कारयेत् ।
काले देशे च पात्रे च लक्षकोटिगुणं भवेत् ।।१८
श्रद्धया च द्विजं दृष्ट्वा प्रकुर्यादभिवादनम् ।
दीर्घायुस्तस्य वाक्येन चिरंजीवी भवेन्नरः ।।१९
अनभिवादिनां विप्रे द्वेषादश्रद्धयापि च ।
आयुः क्षीणं भवेत्पुंसां भूमिनाशश्च दुर्गतिः ।।२०
आयुर्वृद्धिर्यशोवृद्धिर्वृद्धिर्विद्याधनस्य च ।
पूजयित्वा द्विजश्रेष्ठान्भवेन्नास्त्यत्र संशयः ।।२१
न विप्रपादोदककर्दमानि
न वेदशास्त्रप्रतिगर्जितानि ।
स्वाहास्वधास्वस्तिविवर्जितानि
श्मशानतुल्यानि गृहाणि तानि ।।२२
षड्विंशतिदोषमाहुर्नरा नरकभीरवः ।
विमुच्यैव वसेत्तीर्थं ग्रामे वा पत्तने वने ।।२३
ते स्वर्गे पितृलोके च ब्रह्मलोकेऽववस्थिताः ।।२४

ब्राह्मण के बिना जो धर्म किया जाता है उसमें केवल प्रयास ही फल होता है अन्य कुछ भी फल नहीं होता है । वहाँ पर असुर, प्रेत, भूत और राक्षस उसके फल का भोग करते हैं । इसलिए ब्राह्मण का आवाहन करके उसकी पूजा करानी चाहिए । काल देश और पात्र में लक्ष कोटि गुण फल

हुआ करता है अर्थात् समुचित समय पर, पवित्र स्थान में और किसी परम योग्य ब्राह्मण की पूजा से अनेक गुना फल प्राप्त होता है, ब्राह्मण का दर्शन श्रद्धा से करना चाहिये और उसका विधिवत् अभिवादन करे। आशीर्वाद के जो वचन उसके मुख से निकलते हैं उससे ब्राह्मण को प्रणाम करने वाला व्यक्ति दीर्घ आयु वाला होता है और चिरकाल तक जीवित रहता है किसी भी द्वेश से या अश्रद्धा से जो ब्राह्मण का अभिवादन नहीं किया जाता है उससे आयु क्षीण होती है और मनुष्यों की भूमि का नाश होता है तथा दुर्गति भी होती है। इस लोक में द्विज श्रेष्ठों की पूजार्चना करने से आयु की वृद्धि, यश की वृद्धि, वि॰ा और धन की वृद्धि हुआ करती है। इस विषय में तनिक भी सशय नहीं होता है। जिन पुरुषों के घरों में कभी ब्राह्मणों के चरण धोने से कीच नहीं हुआ है, और जिन घरों में वेद और शास्त्रों के मन्त्र तथा वचनों की ध्वनि नहीं हुई है, जो घर स्वधा और स्वाहा शब्दों तथा स्वास्तिवाचक वचनों से रहित रहते हैं वे गृह श्मशान के समान हुआ करते हैं। नरक के भय वाले मनुष्य छब्बीस दोषों को बताया करते हैं। इन दोषों का त्याग करके ही तीर्थ में, ग्राम में, नगर में या वन में निवास करना चाहिए। ऐसे मनुष्य स्वर्ग में, पितृलोक में और ब्रह्मलोक में ही अवस्थित होते हैं ॥१७-२४॥

अन्यथा न वसेद्वासस्तस्मात्स्तेयी न पालयेत् ।
अधर्मो विषमश्चन पशुश्च विशुनस्तथा ॥२५
पापिष्ठो नष्टकष्टौ च रुष्टो दुष्टश्च पुष्टकः ।
हृष्ट कुण्ठश्च अन्धश्च काणश्चैव तथापरः ॥२६
चण्ड: खण्डश्च वक्ता च दत्तस्यापहरस्तथा ।
नोचः खलश्च वाचालः कदर्यश्चपलस्तथा ॥२६
मलीमसश्च ते दोषाः षड्विंशतिरमी मताः ।
एतेषां चापि विप्रेन्द्राः पञ्चाशीतिर्निगद्यते ॥२८
शृणुध्वं द्विजाशार्दूलाः शास्त्रेस्मिन्त्रुवतः क्रमात् ।
अधमोऽत्र त्रिधा विद्याद्विषमः स्याद्विधोचितः ॥२९

पशुश्चतुर्विधश्चैव कृपणोऽपि हि वै द्विधा।
द्विधाथापि च पापिष्ठो नष्टः सप्तविधः स्मृतः ॥३०
कष्टः स्यात्पञ्चधा ज्ञेयो रुष्टोपि स्याद्द्विधा द्विजाः।
दुष्टः स्यात्षड्विधो ज्ञेयः पुष्टश्चैव भवेद्द्विधा ॥३१
हृष्टश्चाष्टविध प्रोक्तः कुण्डश्चैव त्रिधोदितः।
अन्धः काणश्च तौ द्वौ द्वौ स्याद्द्वे च सगुणोऽगुणः ॥३२

अन्य प्रकार से निवास कहीं पर भी नहीं करना चाहिये। स्तेयी (चोरी करने वाला) नहीं पालिन करना चाहिए। अधर्म अर्थात् धर्म से रहित, विषम, पशु, पिशुन, पापिष्ठ, नष्ट,कष्ट,रुष्ट,दुष्ट,पुष्टक,हृष्ट,कुण्ठ,अन्ध, काण, चण्ड, खण्ड, वक्ता, दिए हुए का हरण करने वाला, नीच, खल, वाचाल,कदर्य, चपल और मलीमस ये दोष होते हैं जो कि छब्बीस बताये गये है। इनके भी हे विप्रेन्द्रगण ! वे दोष पिचासी कहे जाते है ॥२५-२८॥ हे द्विजशार्दूलो ! अब शास्त्र में क्रम से बताये हुये इन दोषों को बताने वाले मुझसे आप श्रवण करें। जो अधम होता है वह भी तीन प्रकार का हुआ करता है विषम दो प्रकार का होता है। पशु चार तरह का कहा गया है कृपण भी दो प्रकार का होता है। पापिष्ठ दो तरह का है और नष्ट सात प्रकार का कहा गया है ॥२९-३०॥ कष्ट पाँच प्रकार का होता है और रुष्ट दो तरह का बताया गया है। दुष्ट छः तरह का है और पुष्ट दो प्रकार का होता है। हृष्ट आठ भेदों वाला होता है। कुण्ठ तीन तरह का है। अन्ध और काण दो-दो तरह के होते हैं। सगुण और अगुण दो होते हैं ॥३१-३२॥

द्वौ चण्डौ चपलश्चैकावण्डचण्डौ द्विगुर्भवेत्।
दण्डपण्डौ तथा ज्ञेयौ खलनीचौ चतुर्द्वयम् ॥३३
वाचालश्च कदर्यश्च क्रमात्त्रिभिरुदाहृतः।
कदर्यश्चपलश्चैव तथा ज्ञेयो मलीमसः ॥३४
द्वावेकौ चतुरश्चैव स्तेयी चैकविधो भवेत्।
पृथग्लक्षणमेतेषा शृणुध्वं द्विजसत्तमाः ॥३५

सम्यगस्य परिज्ञानं नरो देवत्वमाप्नुयात् ।
उपानच्छत्रधारी च गुरुदेवाग्रतश्चरन् ॥३६
उच्चासनं गुरोरग्रे तीर्थयात्रां करोति यः ।
यानमारुह्य विप्रेन्द्राः सोऽप्येकत्राधमो मतः ॥३७
निमज्ज्य तीर्थे विधिवद्ग्राम्यधर्मेण वर्तयन् ।
द्वितीयश्चाधमः प्रोक्तो निंदितः परिकीर्तितः ॥३८
वाक्चैव मधुराश्लक्ष्णा हृदि हालाहलं विषम् ।
वदत्यन्यत्करोत्यन्यद्वावेतौ विषमौ स्मृतौ ॥३९
मोक्षचिन्तामतिक्रम्य योऽन्यचिन्तापरिश्रमः ।
हरिसेवा विहीनो यः स पशुर्नाितः पशुः ॥४०

दो प्रकार के चण्ड हैं और चपल ही होते हैं । अण्ड-चण्ड एक-एक हैं । वहाँ द्विगु होता है । उसी प्रकार से दण्ड पण्ड जानने चाहिए । खल और नीच चार प्रकार के होते हैं ॥३३॥ वाचाल और कदर्य क्रम से तीन-तीन प्रकार के होते हैं । कदर्य-चपल और मलीमस भी उसी प्रकार से समझने चाहिए ॥३४॥ ये दो, एक और चार, इस प्रकार से हुआ करते हैं । स्तेयी एक ही प्रकार का होता है । हे द्विजश्रेष्ठो ! अब इनके पृथक लक्षणों का श्रवण करो ॥३५॥ जिस मनुष्य को बहुत ही अच्छी तरह से परिज्ञान होता है वह नर देवत्व को प्राप्त किया करता है । उपानत् (जूता) और छत्र इनको धारण करके जो गुरु और देवत्व के आगे चलता है और गुरु के आगे ऊँचे आसन पर स्थित होता है तथा जो तीर्थ-यात्रा किया करता है एवं यान पर आरूढ़ होकर चला करता है, हे विप्रेन्द्रगण ! वह मनुष्य भी एक स्थान पर अधर्म कहा गया है ।३६-३७। तीर्थ में निमज्जन करके जो विधिवत् ग्राम्य धर्म का बरताव करता है वह दूसरा अधम कहा गया है और निन्दित बताया गया है ॥३८॥ जिसकी वाणी तो बहुत चिकनी, चुपड़ी हो एवं मीठी हो और हृदय में हाला हल विष भरा हो, जो कहता है कुछ और है और करता कुछ और ही है ये दोनों विषम बताये गये हैं ॥३९॥ जो अपने संसार के

जन्म-मरण से छुटकारा पाने की चिन्ता का त्याग कर अन्य बातों की चिन्ता ही में रात-दिन परिश्रम किया करता है और हरि की सेवा से विहीन होता है वह पशु योनि से पशु ही होता है ॥४०॥

प्रयागे विद्यमानेऽपि योऽन्यत्र स्नानमाचरेत् ।
दृष्टं देवं परित्यज्य अदृष्टं भजते तु यः ॥४१

आयुषस्तु क्षायार्थाय शास्त्रेयमृषिसंमतः ।
योगाभ्यासं ततो हित्वा तृतीयश्चाधमः पशुः ॥४२

बहूनि पुस्तकानीह शास्त्राणि विविधानि च ।
तस्य सारं न जानाति स एव जंबुकः पशुः ॥४३

बलेन च्छलछद्मेन उपायेन प्रबन्धनम् ।
सोऽपि स्यात्पिशुनः ख्यातः प्रथयाद्वा द्वितीयकः ॥४४

मधुरान्नं प्रतिष्ठाप्य दैवे पित्र्ये च कर्मणि ।
म्लानं चापि च तिक्तान्नं यः प्रयच्छति दुर्मतिः ॥४५
कृपणः स तु विज्ञेयो न स्वर्गी न च मोक्षभाक् ।
कुदाता च मुदा हीनः सक्रोधस्तु यजेत यः ॥४६

स एव कृपणः ख्यातः सर्वधर्मबहिष्कृतः ।
अदोषेण शुभत्यागी शुभ कार्योपविक्रयी ॥४७
पितृमातृगुरुत्यागी शौचाचारविवर्जितः ।
पित्रोरग्रे समश्नाति स पापिष्टनमः स्मृतः ॥४८

प्रयाग में विद्यमान रहते हुए भी जो अन्यत्र स्नान करता है और अपने इष्ट देव का परित्याग करके जो अदृष्ट का सेवन किया करता है। आयु के क्षय के लिये ऋषि समस्त शास्त्रीय योगाभ्यास का त्याग करता है वह तीसरा अधम होता है और पशु होता है ।४१-४२॥ यहाँ संसार में बहुत से ग्रन्थों को और अनेक प्रकार के शास्त्रों को देखकर भी उनके सार को नहीं समझता है वह जम्बुक पशु ही होता है ॥४३॥ बल से, छल छद्म से और उपाय से जो प्रकृष्ट बन्धन करता है वह भी पिशुन नाम

से प्रसिद्ध है अथवा प्रणय से जो करता है वह दूसरी तरह का होता है ।।४४।। दैव और पित्र्य कर्म में मधुराल का प्रतिष्ठापन कर जो दुष्ट बुद्धि वाला म्लान और तिक्तान्न को दिया करता है वह कृपण समझना चाहिए। वह न तो स्वर्ग के वास का ही अधिकारी होता है और न मोक्ष को प्राप्त करने वाला ही हुआ करता है। जो कुत्सित वस्तु का देने वाला है और आनन्द एवं प्रसन्नता से रहित होता है एवं क्रोध से युक्त होता है ऐसा जो कोई यजन करे तो वह भी कृपण कहा गया है। जो कि सम्पूर्ण धर्मों से बहिष्कृत होता है। प्रदोष से शुभ का त्याग करने वाला और शुभ कार्यों का उपविक्रयी होता है। माता-पिता और गुरु का त्याग कर देने वाला शौच और आचार से वर्जित रहने वाला एवं माता-पिता के आगे अशन जो करता है वह पापिष्ठतम कहा गया है ।।४५-४८।।

जीवत्पितृपरित्यक्तं सुतं सेवेन्न वा क्वचित् ।
द्वितीयस्तु स पापिष्ठो होमलोपी तृतीयकः ।।४९
साध्वाचारं च प्रच्छाद्य सेवनं चापि दर्शयेत् ।
स नष्ट इति विज्ञेयः क्रयक्रीतं च मैथुनम् ।।५०
जीवेद्देवलवृत्तिर्यः भार्याविपणजीवकः ।
कन्याशुल्केन जीवेद्वा स्त्रीधनेन च वाक्वचित् ।।५१
षडेव नष्टाः शास्त्रे च न स्वर्गमोक्षभागिनः ।
सदा क्रुद्धं मनो यस्य हीनं दृष्ट्वा प्रकोपवान् ।।५२
भ्रुकुटीकुटिलः क्रुद्धो रुष्टः पंचविधोदितः ।
अकार्ये भ्रमते नित्यं धर्मार्थे न व्यवस्थितः ।।५३
निद्रालुर्व्यसनासक्तो मद्यपः स्त्रीनिषेवकः ।
दुष्टैः सह सदालापः स दुष्टः सप्तधा स्मृतः ।।५४
एकाकी मिष्टमश्नाति वंचकः साधुनिंदकः ।
यथा सूकरः पुष्टः स्यात्तथा पुष्टः प्रकीर्तितः ।।५५
निगमागमतंत्राणि नाध्यापयति यो द्विजः ।
न शृणोति च पापात्मा स दुष्ट इति चोच्यते ।।५६

किसी समय में भी जीवित पिता से परित्यक्त सुत का सेवन नहीं करना चाहिये अथवा जिस व्यक्ति ने जीवित माता-पिता का ही त्याग कर दिया हो वह दूसरा पापिष्ठ होता है । जो होम का लोप करने वाला वह तीसरा पापिष्ठ होता है । साधु आचार का प्रच्छादन करके जो सेवन करना दिखलाता है वह नष्ट समझना चाहिये । जो क्रय क्रीत मैथुन करता है वह भी नष्ट होता है । जो देवलवृत्ति से अर्थात देव पूजन करके रोजी कमाई से रहता है और भार्या के विपण से जीवन निर्वाह करने वाला है, जो कन्या के शुल्क से जीवन-यापन करता है अथवा स्त्री के धन से जो अपना जीवन निर्वाह करता है ये छओं नष्ट होते हैं और स्वर्ग तथा मोक्ष के भागी नहीं होते हैं । शास्त्र में इनको नष्ट माना गया है । जिसका मन सदा क्रोध से परिपूर्ण रहता है और अपने से हीन को देखकर प्रकुष्ट कोप वाला हो जाता है । जिसकी भृकुटियाँ हमेशा तिरछी ही रहा करती हैं और क्रुद्ध होती है इस तरह पांच प्रकार के ये रुष्ट बताये गये हैं । ये अकार्य में नित्य भ्रमण किया करते हैं और धर्मार्थ में व्यवस्थित नहीं होते हैं । रात दिन निद्रा करने वाला, व्यसनों में आसक्ति रखने वाला, मद्यपान करने वाला स्त्रियों का सेवन करने वाला तथा दुष्ट पुरुषों के साथ सदा वार्त्तालाप करने वाला, जो होता है वह सात प्रकार का दुष्ट बताया गया है । अकेला ही जो मिष्ट पदार्थों के खाने वाला है, वञ्चक (ठग) है तथा साधु पुरुषों की जो निन्दा किया करता है वह जैसे सूकर पुष्प होता है वैसे ही पुष्ट कहा गया है । निगम और आगम एवं तन्त्रों को जो द्विज न पढ़ता है और न पढ़ाता ही है तथा इनका कभी श्रवण किया करता है वह पापात्मा 'दुष्ट' इस नाम से कहा जाया करता है ।।४६-५६।।

श्रुतिः स्मृतिश्च विप्राणां नयने द्वे विनिर्मिते ।
एकेन विकलः काणो द्वाभ्यामंधः प्रकीर्तितः ।।५७

विवादः सोदरैः सार्द्धं पित्रोरप्रियकृद्भवेत् ।
द्विजाधमः स विज्ञेयः स चंडः शास्त्रनिंदितः ।।५८

पिशुनो राजगामी च शूद्रसेवक एव च।
शूद्रांगनागमो विप्रः स चडश्च द्विजाधमः ।।५९
पक्वान्नं शूद्रगेहे च यो भुंक्ते सकृदेव वा।
पंचरात्रं शूद्रगेहे निवासी चंड उच्यते ।।६०
अष्टकुष्टान्वितः कुष्ठी त्रिकुष्ठी शास्त्रनिंदितः।
एतैः सह सदालापः स भवेत्तत्समोऽधमः ।।६१
कीटवद्भ्रमणं यस्य कुव्यापारी कुपंडितः।
अज्ञानाच्च वदेद्धर्ममग्रवृत्तिः प्रधावति ।।६२
अविमुक्तं परित्यज्य योऽन्यदेशे वसेच्चिरम्।
स द्विधा शूकरपशुर्निंदितः सिद्धसंमतः ।।६३
कपोलेन हि संयुक्तो भ्रुकुटीकुटिलाननः।
नृपवद्दंडयेद्यस्तु स दंडः समुदाहृतः ।।६४

श्रुति और स्मृति ये दोनों विप्रों के नेत्र निर्मित किये गये हैं। जो इन दोनों में से एक से रहित होता है वह काण (काना) होता है और दोनों से जो हीन होता है वह अन्धा ही होता है ।।५७।। जो अपने सगे भाइयों के साथ विवाह किया करता है और जो अपने माता-पिता के साथ उनका अप्रिय कर्म करता है या अप्रिय वचन बोलता है वह अधम द्विज होता है, वह चंड कहा जाता है और शास्त्र में परम निन्दित कहा गया है ।।५८।। जो पिशुन, राज गामी, शूद्र सेवक तथा शूद्रांगना के समागम वाला विप्र होता है वह अधम द्विज चंड कहा गया है ।।५९।। शूद्र के घर में जो एक बार भी पक्वान्न खाता है और पाँच रात्रि तक शूद्र के यहाँ निवास करने वाला है वह भी चंडत कहा जाता है। ६०।। आठ प्रकार के कुष्ठों से अन्वित, कुष्ठ वाला, त्रिकुष्ठी और शास्त्र निन्दित इनके साथ सदा वार्तालाप करने वाला होता है वह उसके समान ही अधम होता है ।।६१।। कीट की भाँति जिसका भ्रमण होता है और जो कुत्सित व्यापार करने वाला है तथा कुपण्डित होता है एवं अज्ञान से धर्म के विषय में बोला करता है और अग्रवृत्ति होकर जो प्रधावन करता है, जो अवियुक्त का त्याग करके बहुत समय तक अनय देश में

निवास किया करता है वह दो प्रकार का शूकर पशु होता है वह सिद्ध सम्मति निन्दित हुआ करता है ।।६२-६३।। कपोल से संयुक्त अर्थात् गालों का फुलाने वाला तथा भृकुटियों की कुटिलिता से युक्त मुख वाला अर्थात् भौंहें तिरछी करने वाला जो एक राजा की भाँति दण्ड दिया करता है वह दण्ड कहा गया है ।।६४।।

ब्रह्मस्वहरणं कृत्वा नृपदेवस्वमेव च ।
धनेन तेन इतरं देवं वा ब्राह्मणानपि ।।६५
संतर्पयति योऽश्नाति यः प्रयच्छति वा क्वचित् ।
स खरश्च पशुश्रेष्ठः सर्ववेदेषु निंदितः ।।६६
अक्षराभ्यासनिरतः पठत्येव न बुध्यते ।
पदशास्त्रपरित्यक्तः स पशुः स्यान्न संशयः ।।६७
वदत्यन्यत्करोत्यन्यद्गुरुदेवाग्रतो यतः ।
स नीच इति विज्ञेयो ह्यनाचारस्तथापरः ।।६८
षड्गुणालंकृतेः साधोर्दोषान्मृगयते खलः ।
वने पुष्पफलाकीर्णे शलभः कंटकानिव ।।६९
दैवेन च विहीनो यः कुसंभाषां वदेत्तु यः ।
स वाचाल इति ख्यातो यो ह्यपत्रपतायुतः ।।७०
चांडालैः सह आलापः पक्षिणां पोषणे रतः ।
मार्जारैश्चापि संभुंक्ते यत्कृत्यं मर्कटोदितम् ।।७१
तृणच्छेदी लोष्टमर्दी वृथा मांसाशनश्च यः ।
चपलः स तु विज्ञेयः परभार्यारतस्तथा ।।७२

ब्राह्मणों के धन का हरण करके राजा तथा देवता की सम्पत्ति का अपहरण करके उस धन से इतर देवता अथवा ब्राह्मणों की तृप्ति किया करता या खाता है अथवा उसका कभी कहीं दान करता है वह पशु में श्रेष्ठ खर समस्त वेदों में निन्दित होता है ।।६५-६६।। जो अक्षरों के ही अभ्यास करने में निरत रहता है केवल पढ़ा ही करता है उसे बिल्कुल भी समझता नहीं है वह पद शास्त्र से परित्यक्त पशु ही होता है, इसमें लेश मात्र भी संशय नहीं है ।।६७।। जो गुरु और देवता के आगे भी

कहता तो कुछ और है और करता कुछ और ही है वह नीच होता है तथा दूसरा आचार से रहित होता है ॥६८॥ छः प्रकार के गुणों से विभूषित साधु के भी जो खल दोषों को खोजा करता है वह खल ही होता है। वह इसी प्रकार से होता है जैसे पुष्प और फलों से समाकीर्ण वन में शलभ कांटों की ही खोज किया करता है ॥६९॥ जो देव से विहीन है और जो बुरी भाषा बोला करता है वह वाचाल लज्जा से रहित हुआ करता है ॥७०॥ जो चाण्डालों के साथ आलाप करता है, जो पक्षियों के पोषण करने में रति रखता है, जो बिल्लियों के साथ बैठ कर भोजन करता है, जो मर्कटों जैसे कृत्य किया करता है, जो तृणों का छेदन करने वाला है जो लोष्ठों का वृथा मर्दन करने वाला है और जो मास का अशन करने वाला होता है तथा पराई स्त्री में रति किया करता है वह चपल जानना चाहिए ॥७१-७२॥

स्नेहोद्वर्तनहीनो यो गंधचन्दनवर्जितः ।
नित्यक्रिया अकुर्वाणो नित्यं स च मलीमसः ।।७३
अन्यायेन गृहं विन्देदन्यायेन गृहान्धनम् ।
शास्त्रादन्यद्गृहं मंत्रं स स्तेयी ब्रह्मघातकः ।।७४
देवपुस्तकरत्नानि मणिमुक्ताश्वमेव च ।
गोभूमिस्वर्णहरणः स स्तेयोति निगद्यते ।।७५
देवोऽपि भावयेत्पश्चान्मानुषोऽपि न संशयः ।
अन्योन्यभावना कार्या स स्तेयी यो न भावयेत् ।।७६
गुरोः प्रसादाज्जयति पित्रोश्चापि प्रसादतः ।
करोति च यथार्हं च स च स्वर्गे महीयते ।।७७
न पोषयति दुष्टात्मा स स्तेयो चापरः स्मृतः ।।७८
उपकारिजनं प्राप्य न करोति परिष्क्रियाम् ।
स तप्तनरके शेते शोणिते च पतत्यधः ।।७९
सर्वेषां च सवर्णानां धर्मतो ब्राह्मणः प्रभुः ।
पृथिवीपालको राजा धर्मचक्षुरुदाहृयः ।।८०

जो स्नेह तैल आदि और उद्वर्त्तन उबटना आदि से हीन होता है, जो गन्ध और चन्दन से रहित होता है, जो नित्य क्रिया के न करने वाला होता है वह नित्य ही मलीमस होता है ।।७३।। जो अन्याय से गृह की प्राप्ति करे और अन्याय पूर्वक घरों को तथा धन को पाता है एवं शास्त्र के विरुद्ध गृह और मन्त्र को जो पाता है वह ब्रह्म घातक स्तेही होता है ।।७४।। देवता, पुस्तक, रत्न, मणि, मुक्ता, अश्व, गौ, भूमि और सुवर्ण का हरण करने वाला स्तेही कहा जाता है ।।७५।। देव भी भावित करना चाहिए और पीछे मनुष्य भी भावित करे, इसमें संशय नहीं है । अन्योन्य भावना करनी चाहिए । जो भावना नहीं करता है वह स्तेयी होता है ।।७६।। गुरु के प्रसाद से जय होता है और माता पिता के प्रसाद से भी जय हुआ करता है वह यथार्ह करता है और वह स्वर्ग में प्रतिष्ठित होता है ।।७७।। जो दुष्टात्मा पोषण नहीं करता है वह दूसरा स्तेयी कहा गया है ।।७८।। जो उपकारीजन को प्राप्त करके उसकी परिष्क्रिया नहीं करता है अर्थात् उसका प्रत्युपकार नहीं किया करता है वह तप्त नरक में गिरता है और रुधिर में उसका अधः पतन हुआ करता है ।।७९।। समस्त सवर्णों का धर्म से ब्राह्मण ही प्रभु होता है । पृथिवी का पालन करने वाला राजा धर्म की चक्षु कहा गया है ।।८०।।

प्रजापतेर्मुखोद्भूतो होरातंत्रे यथोदितम् ।
तद्विदो गणनाभिज्ञा अन्यविप्राः प्रचक्षते ।।८१
गंगाहीनो हतो देशो विप्रहीना यथा क्रिया ।
होराज्ञप्तिविहीनो यो देशोऽसौ विप्लवप्लवः ।।८२
अप्रदीपा यथा रात्रिरनादित्यं यथा नभः ।
तथाऽसांवत्सरो राजा भ्रमत्यंध इवाध्वनि ।।८३
स्थापयेद्धर्मतो विप्रं भावयेत्कर्मवृद्धये ।
श्मश्रुयुक्तो द्विजः पूज्यः सूर्यो विप्रस्तु श्मश्रुलः ।।८४
प्रत्यक्रदर्शनात्पुण्यं त्रिदिन कल्मषापहम् ।
दर्शने व्रात्यविप्रस्य सूर्यं दृष्ट्वा विशुध्यति ।।८५

न व्रात्यत्वं सूर्यविप्रे पूजयेद्यज्ञसिद्धये ।
ज्योतिर्वेदस्याधिकारः सूर्यविप्रस्य वै द्विजाः ॥८६
जातिभेदाश्च चत्वारो भोजकः कथकस्तथा ।
शिवविप्रः सूर्यविप्रश्चतुर्थः परिपठ्यते ॥८७

प्रजापति के मुख से उद्भूत ब्राह्मण होता है जैसा कि होरातन्त्र में कहा गया है । उसके जानने वाले गणना के अभिज्ञ होते हैं अन्य विप्र कहे जाते हैं ॥८१॥ जो देश गङ्गा नदी से हीन होता है वह हत कहा गया है जिस प्रकार से विप्रों से हीन क्रिया हत हुआ करती है । जो होरा की ज्ञप्ति से विहीन देश होता है वह विप्लवों का प्लव होता है ॥८२॥ जो रात्रि प्रदीपों से रहित होती है और जो नभ आदित्य से रहित होता है उसी प्रकार से असाम्वत्सर राजा मार्ग में अन्धे की भाँति भ्रमण किया करता है ॥८३॥ धर्म से विप्र को स्थापित करना चाहिए और कर्मों की वृद्धि के लिए भावित करना चाहिए । जो द्विज श्मश्रुओं से युक्त हो उसकी पूजा करनी चाहिए । श्मश्रुल विप्र सूर्य होता है ॥८४॥ प्रत्यक्ष दर्शन करने से पुण्य होता है और तीन दिन तक करते रहने से कल्मषों का अपहरण करने वाला होता है । व्रात्य संज्ञा को प्राप्त होने वाले विप्र के दर्शन में सूर्य का दर्शन करने पर विशुद्धि हुआ करती है ॥८५॥ सूर्य विप्र में व्रात्यत्व नहीं होता है । यज्ञों की सिद्धि के लिए पूजा करनी चाहिए । हे द्विजो ! सूर्य विप्र को ही ज्योतिर्वेद का अधिकार होता है । जाति के भेद चार होते हैं । भोजक, कत्थक, शिव विप्र और चौथा सूर्य विप्र परिपठित किये जाते हैं ।८६-८७।

कथको मध्यमस्तेषां सूर्यविप्रस्तथोत्तमः ।
शिवलिङ्गार्चनरतः शिवविप्रस्तु निंदितः ॥८८
सूर्यविप्रस्य विप्रस्य वैद्यस्य च नृपस्य च ।
प्रवासयेदक्षतेन सपुत्रपशुबांधवः ।
अवध्यः सर्वलोकेषु राजा राज्येन पालयेत् ॥८९
वसुभिर्वस्त्रगंधाद्यैर्माल्यैश्च विविधैरपि ।
देशचक्रविदः पूज्या होराचक्रविदः पराः ॥९०

सूर्यचक्रविदः पूज्या नावमन्येत्कथंचन ।
सिद्धय्‌ृद्धिं च धनर्द्धि च य इच्छेदायुषा समम् ।
गणविप्रसमः पूज्यो दैवज्ञः समुदाहृतः ।।६१
जाते वाले निरूप्ये च लग्नग्रहनिरूपणम् ।
संस्थानं सूर्यविप्रो यः सूर्यविप्रस्य सत्तमाः ।
द्विमात्रिकां समभ्यस्य सर्ववेदफलं लभेत् ।।६२

उन चारों में कत्थक जो होता है वह मध्यम होता है और जो सूर्य विप्र होता है वह उत्तम माना गया है । शिवलिंग के अर्चन में रत रहने वाला जो शिव विप्र होता है वह निन्दित हुआ करता ।।८८।। सूर्य विप्र, वैद्य विप्र और नृप का पशु पुत्र और बान्धवों के सहित अक्षत से प्रत्रास कर देना चाहिए । राजा समस्त लोकों में अवध्म होता है उसे राज्य से पालन करना चाहिए ।।८९।। वसुओं ( धनों ) के द्वारा तथा वस्त्र और गन्धों के द्वारा एवं माल्यों के द्वारा जो कि विविध प्रकार के हों, देवचक्र के ज्ञाता विद्वान् और होराचक्र के वेत्ता विद्वान् पूजने के योग्य होते हैं ।।९०।। जो सूर्य चक्र के ज्ञान रखने वाले होते हैं वे पूजा के योग्य हुआ करते हैं उनका कभी किसी प्रकार से भी अपमान नहीं करना चाहिए यदि सिद्धि, ऋद्धि और धन की ऋद्धि आयु के तुल्य ही चाहते हों तो इनकी पूजा आवश्यक होती है । गण विप्र के समान ही दैवज्ञ विप्र पूज्य कहा गया है ।।९१।। बालक के उत्पन्न होने पर लग्न और ग्रहों का निरूपण करना चाहिए । हे श्रेष्ठवर्ग ! सूर्य विप्र का जो संस्थान है वह सूर्य विप्र ही होता है । द्विमात्रिका का भली भाँति अभ्यास करके समस्त वेदों के अध्ययन-अध्यापन का फल प्राप्त किया करता है ।।९२।।

## ।। गुरुजन माहात्म्य वर्णन ।।

चतुर्णामपि वर्णानां नान्यो बंधुः प्रचक्षते ।
ऋते पितुर्द्विजश्रेष्ठा इतीयं नैगमी स्मृतिः ।।१

त्रयोऽपि गुरवः श्रेष्टास्ताभ्यां माता परो गुरुः ।
ये सोदारा ज्येष्ठश्रेष्ठा उत्तरोत्तरतो गुरुः ।।२
द्वादश्यां तु आमवास्यामथ वा रविसंक्रमे ।
वासांसि दक्षिणा देया मणिमुक्ता यथारुचि ।।३
अयने विषुवे चैव चन्द्रसूर्यग्रहे तथा ।
प्राप्ते चापरपक्षें तु भोजयेच्चापि शक्तितः ।।४
पश्चात्प्रवंदयेत्पादौ मंत्रेणानेन सत्तमाः ।
विधिवद्वंदनादेव सर्वतीर्थफलं लभेत् ।।५
स्वर्गापवर्गप्रदमेकमाद्यं ब्रह्मस्वरूपं पितरं नमामि ।
यतो जगत्पश्यति चारुरूपं
तं तर्पयामः सलिलैस्तिलैयुतैः ।।६
पितरो जनयंतीह पितरः पालयंति च ।
पितरो ब्रह्मरूपा हि तेभ्यो नित्यं नमोनमः ।।७

श्री सूत जी ने कहा—चारों वर्णों का अन्य कोई भी बन्धु नहीं कहा जाता है । हे द्विज श्रेष्ठो ! पिता ही एक परम बन्धु होता है पिता के बिना अन्य कोई बन्धु नहीं है, यह नैगमी स्मृति है ।।१।। ये तीनों ही गुरुगण श्रेष्ठ होते हैं और उन दोनों से माता परमगुरु होती है । जो सोदार और ज्येष्ठों में श्रेष्ठ है वे उत्तरोत्तर से गुरु होते हैं ।।२।। द्वादशी अथवा अमावस्या में अथवा रवि के संक्रमण के दिन में वस्त्र दक्षिणा देनी चाहिए और अपनी रुचि के अनुसार मणि और मुक्ता भी देने चाहिए ।।३।। अयन में, विषुव में, चन्द्र तथा सूर्य के ग्रहण में अपर पक्ष के अनुरूप भोजन भी करावे ।।४।। हे सत्तमाः ! इसके पीछे इस निम्न मन्त्र के द्वारा चरणों की वन्दना करनी चाहिए । विधि-विधान के साथ वन्दना करने से ही समस्त तीर्थों के फल को प्राप्त किया करता है ।।५।। मन्त्र यह है, स्वर्ग और अपवर्ग (मोक्ष) के प्रदान कराने वाले, आद्य ब्रह्म के स्वरूप से युक्त पिता को मैं प्रणाम करता हूँ जिससे जगत् चारु रूप को देखता है उनको मैं तिलों से युक्त सलिलों के द्वारा तृप्त

करता हूँ ।।६।। इस संसार में पितर उत्पन्न किया करते हैं और पितृगण ही पालन भी करते हैं । पितर ब्रह्म के रूप वाले हैं अतः उनके लिये नित्य ही बार-बार नमस्कार है ।।७।।

यस्माद्विजयते लोकस्तस्माद्धर्मः प्रवर्तते ।
नमस्तुभ्यं पितः साक्षाद्ब्रह्मरूप नमोऽस्तु ते ।।८
या कुक्षिविवरे कृत्वा स्वयं रक्षति सर्वतः ।
नमामि जननीं देवीं परां प्रकृतिरूपिणीम् ।।९
कृच्छ्रेण महता देव्या धारितोऽहं यथोदरे ।
त्वत्प्रसादाज्जगद्दृष्टं मातर्नित्यं नमोऽस्तुते ।।१०
पृथिव्यां यानि तीर्थानि सागरादीनि सर्वशः ।
वसन्ति यत्र तां नौमि मातर भूतिहेतवे ।।११
गुरुदेव प्रसादेन लब्धा विद्या यशस्करी ।
शिवरूप नमस्तस्मै संसारार्णवसेतवे ।।१२
वेद वेदांगशास्त्राणां तत्त्वं यत्र प्रतिष्ठितम् ।
आधारः सर्वभूतानामग्रजन्मन्नमोऽस्तु ते ।।१३
ब्राह्मणो जगतां तीर्थं पावनं परमं यतः ।
भूदेव हर मे पापं विष्णुरूपिन्नमोऽस्तु ते ।।१४

जिससे लोक विजय प्राप्त किया करता है और उससे धर्म प्रवृत्त होता है, हे पित्त ! हे साक्षात् ब्रह्म स्वरूप ! आपके लिये नमस्कार है, आपको मेरा प्रणाम है ।।८।। जो अपनी कुक्षि के विवर में रखकर स्वयं सर्व प्रकार से मेरी रक्षा करती है उस परा प्रकृति के स्वरूप वाली देवी जननी को मैं नमन करता हूँ ।।९।। देवी ने बड़े ही कष्ट से जिस तरह मुझे अपने उदर में धारण किया था, हे मात ! यह समस्त जगत मैंसे आपके ही प्रसाद (प्रसन्नता) से देखा है । अतः मैं नित्य ही प्रणाम करता हूँ ।।१०।। पृथ्वी मण्डल में जितने भी तीर्थ है और सब ओर सागर आदि हैं ये सब जहाँ पर निवास किया करते हैं उस अपनी देवी माता को भूति के हेतु के लिए नमस्कार करता हूँ

॥११॥ गुरुदेव के प्रसाद मैंने यश प्रदान करने वाली विद्या को प्राप्त किया है। ऐसे शिव के स्वरूप हे गुरुवर्या! इस संसार रूपी अर्णव से पार होने के सेतु के लिए आपके लिए मेरा शत-शत बार प्रणाम है ॥१२॥ जहाँ पर वेदवेदों के अङ्ग स्वरूप शास्त्रों का तत्व प्रतिष्ठित रहता है। जो समस्त प्राणियों के आधार स्वरूप हैं हे अग्रजन्मन्! आपके लिए मेरा प्रणाम है ॥१३॥ ब्राह्मण समस्त जगत् का तीर्थ है क्योंकि यह परम पावन होता है। हे भूदेव! हे विष्णु रूपिन्! मेरे पाप को हरण करो। आपके लिए मेरा नमस्कार है ॥१४॥

कनिष्ठं तारहस्तं स्यादुत्तमं पचविंशतिः।
सर्वोत्तमं च द्वात्रिंशच्चतुष्कोणे महाफलम् ॥१५
पुरद्वारं च कर्तव्यं चतुरस्रं समं भवेत्।
अष्टकोणं न कर्तव्यं त्रिपुरं च कलौ युगे ॥१६
सुरवेश्मनि यावन्तो द्विजेन्द्राः परमाणवः।
तावद्वर्षसहस्राणि स्वर्गलोके महीयते ॥१७
कर्तुर्दशगुणं प्रोक्तमापातनपरिपालकः।
पतितान्युद्धरेद्यस्तु स सर्वं फलमश्नुते ॥१८
पतितं पतमानं च तथार्द्धस्फुटित तथा।
समुद्धृत्य हरेर्वेश्म द्विगुणं फलमाप्नुयात् ॥१९
पातितस्य तु यः कर्त्ता पतमानस्य रक्षिता।
विष्णोरधितलस्यैव मानवः स्वगभाग्भवेत् ॥२०
यः कुर्याद्विष्णुप्रासादं ज्योतिर्लिगस्य वा क्वचित्।
सूर्यस्यापि विरिचेश्च दुर्गायाः श्रीधरस्य च ॥२१

अब देवायतन के निर्माण कराने के विषय में बतलाते हैं कि कनिष्ठ देवालय तारहस्त होता है जो कि पञ्च विंशति उत्तम होता है। बत्तीस सर्वोत्तम होता है और जो चतुष्कोण हो तो उसमें महान् फल होता है ॥१५॥ पुरद्वार चतुरस्र और सम करना चाहिए। इस कलियुग में अष्ट-कोण त्रिपुर नहीं बनवाना चाहिए ॥१६॥ देवायतन में हे द्विजेन्द्रगण!

जितने भी परमाणु होते हैं उतने सहस्र वर्ष तक वह मन्दिर निर्माता स्वर्गलोक में प्रतिष्ठा प्राप्त किया करता है ।।१७।। जो देवालय के कराने वाला होता है उससे दश गुना आपान परिपालक कहा गया है। वह जो भी पतित हो गये हैं उन सबका उद्धार कर देता है और सम्पूर्ण फल की प्राप्ति किया करता है ।।१८।। गिरे हुये या गिरने वाले तथा आधे टूटे-फूटे हुए हरि के आयतन का भली-भाँति जीर्णोद्धार किया करता है वह दुगुना फल प्राप्त करने का अधिकारी हो जाता है। नूतन बनवाने की अपेक्षा जीर्ण देवालय के उद्धार का द्विगुण फल मिला करता है।।१९।। पतित का जो कर्त्ता है और पतमान होने वाला है उसकी रक्षा किया करता है वह मानव विष्णु के अधस्तल का ही स्वर्ग भाक् होता है ।।२०।। जो विष्णु के प्रासाद को बनवाता है अथवा ज्योतिर्लिङ्ग के प्रासाद को करता है, सूर्य, ब्रह्मा दुर्गा और श्रीधर के प्रासाद की रचना कराता है वह करोड़ों कल्प तक स्वर्गवासी होता है ।।२१।।

स्वयं स्वकुलमुद्धृत्य कल्पकोटिं वसेद्दिवि ।
स्वर्गाद्भ्रष्टो भवेद्राजा धनी पूज्यतमोपि वा ।।२२
देवीलिंगेषु योनौ वा कृत्वा देवकूलं नरः ।
स्मरत्वं प्राप्नुयोल्लोके पूजितो दिवि सर्वदा ।।२३
प्रावृट्काले स्थितं तोयमग्निष्टोमफलं लभेत् ।
शरत्कालस्थितं तोयं यज्ञतोयाद्विशिष्यते ।।२४
निदाघकाले पानीयं यस्य तिष्ठति वापिनः ।
स्वर्गं गच्छेत्स नरकं न कदाचिदवाप्नुयात् ।।२५
एकाहं तु स्थितं तोयं पृथिव्यां द्विजसत्तमाः ।
कुलानि तारयेत्तस्य सप्त सप्त पराणि च ।।२६
पूर्वं पितृकुले सप्त तद्वन्मातृकुले द्विजाः ।
चतुर्दशमिदं ज्ञेयं शतलेखं ततः शृणु ।।२७
पितुरूर्ध्वं कुलं विंशं मातुरूर्ध्वं कुलं तथा ।
तद्वत्परं विजानीयाद्भार्यायाः पंच एव च ।।२८

देवायतनके निर्माण कराने वाला चाहे किसी भी एक देवता के आलय की रचना करावे, अपने कुल का उद्धार करके करोड़ों कल्प पर्यन्त स्वर्ग-लोक में निवास किया करता है। जब स्वर्ग का उपभोग उसका समाप्त हो ज.ता है तो वह फिर यहाँ मानुष लोक में जन्म ग्रहण करके राजा, धनी या पूज्यतम हुआ करता है ।।२२।। जो मनुष्य देवी के लिङ्गों में अथवा योनि में देव कुल को करता है वह लोक में स्मर के स्वरूप को प्राप्त किया करता है और सर्वदा स्वर्ग में पूजित होता है ।।२३।। वर्षा के समय में जो तोय (जल) स्थित होता है वह अग्निष्टोम के फल को प्राप्त करता है। जो जल शरत्काल में स्थित रहता है वह यज्ञ तोय से भी विशेषता रखता है ।।२४।। जिसकी वापी (बावड़ी) में ग्रीष्म ऋतु में जल स्थित रहा करता है वह वापी के निर्माण कराने वाल। मानव स्वर्ग में चला जाता है और उसे नरक कभी भी प्राप्त नहीं होता है ।।२५।। हे द्विजश्रेष्ठो ! पृथिवी मण्डल में एक दिन भी स्थित रहने वाला जल उस निर्माता के सात पूर्व के और सात आगे होने वाले कुलों का उद्धार कर दिया करता है ।।२६।। पहिले पितृकुल में सात और उसी भाँति मातृकुल में सात इस तरह से चौदह कुल होजाते हैं। अब शत लेख का श्रवण करो ।।२७।। पिता के ऊर्ध्व के बीस कुल तथा इसी प्रकार से माता के ऊर्ध्व कुल और इसी भाँति अपनी भार्या के पांच समझने चाहिए ।।२८।।

पंच वै मातृतश्चास्य पितुर्मातामहे कुले ।
पन्च पन्च विजानीयान्मातुर्मातामहस्य च ।।२९
गुरोः पितृकुले पन्च तस्य मातृकुले तथा ।
आचार्यस्य कुले द्वंद्वं दशराजकुलस्य च ।।३०
राज्ञो मातामहकुले पन्च चैव प्रकीर्तिताः ।
एकोत्तरं शतकुलं परिसंख्यातमेव च ।।३१
आत्मना सह विप्रेंद्रा उद्धारः संमतः स्मृता ।
कुर्याद्देवाचंनं तीर्थं स्वविमुक्ते दशार्णवे ।।३२
समुद्धरेत्कुलशतं शृणु विंशकुलं द्विज ।
पन्च पंच च पित्रोश्च पितुर्मातामहस्य च ।।३३

मातुर्मातामहस्यैव जातिं द्वंद्वमुदाहृतम् ।
गुरोः संतानके द्वंद्वं तद्वद्यादवसात्वतौ ॥३४
परपक्षस्य चैकं स्यादेकविंशं कुलं क्रमात् ।
पानीयमेतत्सकलं त्रैलोक्यं सचराचरम् ॥३५

इस तरह माता से इसके पाँच और पिता मातामह कुल में पाँच-पाँच तथा मातामह के जानने चाहिए ॥२९॥ गुरु के पितृकुल में पाँच और उसके मातृकुल में पाँच, आचार्य के कुल में दो तथा राजा के कुल में दस का उद्धार कर देता है ॥३०॥ राजा के मातामह के कुल में पाँच बताये गये हैं। इस प्रकार से एक सौ से अधिक अर्थात् एक सौ एक कुलों की संख्या की गई है ॥३१॥ हे विप्रेन्द्रगण! अपनी आत्मा के साथ ही उद्धार का होना सम्मत कहा गया है। तीर्थ में स्वविमुक्त दशार्णव में देवता का अर्चन करना चाहिए ॥३२॥ हे द्विज ! इस तरह शतकुल का समुद्धार करना चाहिये। अब त्रिशकुल का श्रवण करो। पाँच-पाँच माता और पिता के और पिता के मातामह के तथा माता के मातामह के द्वन्द्व जाति को बतलाया गया है। गुरु की सन्तान में द्वन्द्व और इसी भाँति यादव सात्वत और पर पक्ष का एक इस क्रम से इक्कीस कुल होते हैं। यह जल सम्पूर्ण चराचर त्रैलोक्य का उद्धार कर देता है ॥३३-३५॥

पानीयेन विना वृत्तिर्लोके नास्तीति कर्हिचत् ।
वारस्वस्थ पुष्पखंड तोये पतति यावति ॥३६
तावत्काल वसेत्स्वर्ग चान्ते ब्रह्मत्वमाप्नुयात् ।
तस्मात्तोयोपरि गृहं प्रसादोपरि वर्जयेत् ॥३७
सूर्यरश्मियुतं यद्वै तत्तोयं तु विनिंदितम् ।
चन्द्ररश्मिविहीन यत्नामृतत्वाय कल्पते ॥३८
तस्माद्दशगुणं कुण्डे तस्माद्दशगुणं ह्रदे ।
देवानां स्थापनं कुर्यादविमुक्तफलं शुभम् ॥३९
सुस्थितं दुःस्थित वापि शिवलिंगं न चालयेत् ।
चालनाद्रौरवं याति न स्वर्गं न च स्वर्गभाक् ॥४०

उच्छन्ननगरग्रामे स्थानत्यागे च विप्लवे ।
पुनः संसारधर्मेण स्थापयेदविचारयन् ॥४१

बाहुदंतादिप्रतिमा विष्णोश्चान्यस्य सत्तमाः ।
न चालयेत्स्थापिते च विप्रवृक्षं न चालयेत् ॥४२

पानीय के बिना लोक में कहीं भी वृत्ति नहीं होती है। जब तक धारस्वस्थ पुष्प खण्ड जल में गिरता है तब तक वह स्वर्ग में निवास किया करता है और अन्त में ब्रह्मत्व की प्राप्ति करता है। इसलिए तोय ( जल ) के ऊपर गृह और प्रसाद के ऊपर गृह वर्जित रखना चाहिए ॥३६-३७॥ जो तोय सूर्य की रश्मियों से युक्त होता है वह तोय विनिन्दित होता है। जो चन्द्रमा की रश्मियों ( किरणों ) से विहीन होता है वह अमृतत्व के लिए कल्पित नहीं होता है ॥३८॥ इससे दश गुना कुण्ड में और उससे दश गुना ह्रद में देवों का स्थापन करना चाहिए वह अविमुक्त फल शुभ होता है ॥३९॥ सुस्थित या दुःस्थित कैसा भी हो शिवलिंग को चालित नहीं करना चाहिए। इसके चालन करने से रौरव को जाया करता है और स्वर्ग में नहीं जाता है और स्वर्ग का भागी भी नहीं होता है ॥४०॥ उच्छन्न नगर ग्राम में, स्थान के त्याग में और विप्लव में पुनः संसार के धर्म से बिना कुछ विचार किए हुए स्थापना करनी चाहिए ॥४१॥ हे सत्तमाः ! विष्णु की या अन्य की बाहु दन्तादि प्रतिमा नहीं चालित करनी चाहिए और स्थापित करने पर विप्र वृक्ष को भी चालित न करे ॥४२॥

केशवं हरिवृक्षं च मधूकं किंशुकं तथा ।
नाकाले स्थापयेज्जातु चालनाद्ब्रह्महा भवेत् ॥४३

देवालयस्य पुरतः कुर्यात्पुष्करिणीं द्विजाः ।
ब्राह्मणानां समाजे च राजद्वारे चतुष्पथे ॥४४

देवार्थे ब्राह्मणार्थे च सुखं कुर्याच्च सर्वतः ।
पश्चिमे पुष्टिकामं तु उत्तरे सर्वकामदम् ॥४५

याम्ये स्वार्थं न कुर्वीत कोणे तु नरकं भवेत् ।
मुखं प्रकल्पयेन्मध्ये केचिदुत्तरलंघनम् ॥४६
कुर्याद्दक्षिणपूर्वे तु अर्कहस्तप्रमाणतः ।
तडागे तु फलाहस्तं हस्तिकं ह्रासयेत्क्रमात् ॥४७
तृप्ये हस्तं नलिन्यादावतो हीनं न कारयेत् ।
गर्तंतृणं कलाहस्तं तडागेऽत्र प्रचक्ष्यते ॥४८
हीने हीनतरं कुर्याद्धस्तमानेन ह्रासयेत् ।
यूपस्तथा खादिर एव कार्यः
श्रेपर्णिको धात्रिसमुद्भवश्च ॥४९

केशव, हरि वृक्ष, मधूक और किंशुक को अकाल में कभी स्थापित न करे और इनके चालन करने से ब्रह्महा होता है ॥४३॥ हे द्विजाः ! देवालय के आगे के भाग में पुष्करिणी बनवानी चाहिए । ब्राह्मणों के समाज में, राजद्वार में और चतुष्पथ में पुष्करिणी होनी चाहिए ॥४४॥ देवों के अर्थ में और ब्राह्मणों के अर्थ में सब प्रकार से सुख करे । पश्चिम में पुष्टि काम को और उत्तर में समस्त कामनाओं के देने वाला होता है ॥४५॥ याम्य दिशा में स्वार्थ नहीं करे और कोण में करने से नरक होता है । इसका मुख मध्य में प्रकल्पित करे । कुछ विद्वान् इसे उत्तर लंघन कहते हैं ॥४६॥ बारह हाथ के प्रमाण से दक्षिण पूर्व में करना चाहिए । तड़ाग में फलाहस्त क्रम से हस्तिक का ह्रास करे ॥४७॥ तृप्य में नलिन्यादाव से हाथ हीन नहीं करावे । गर्त्त तृण कला हस्त इस तड़ाग में कहा जाता है ॥४८॥ हीन में हीनता करे और हस्त के मान से ह्रास वाला बनावे । खदिर का, श्रेपर्णिक अथवा धात्री से समुत्पन्न धूप कराना चाहिए ॥४९॥

## ॥ आहुति होमसंख्या वर्णन ॥

यस्य यज्ञस्य यन्मानं तत्तु तेनैव योजयेत् ।
अमानेन हतो यज्ञस्तस्मान्मानं न हापयेत् ॥१

शतार्धं प्रथमं मानं शतसाहस्त्रमेव च।
अयुतं च तथा लक्षं कोटिहोममतः परम् ॥२
अतः परं तु विभवे राजा वान्यो द्विजोत्तमाः।
न स सिद्धिमवाप्नोति अयागफलभाग्भवेत् ॥३
विपाक कर्मणां सर्वं नरः प्राप्नोति सर्वदा।
शुभाशुभं ततो नित्यं प्राप्नोति मनुजः किल ॥४
युक्ताश्चापि ग्रहास्तत्र नित्यं शांतिकपौष्टिके।
तस्मात्प्रयत्नतो भक्त्या नित्यं पूजा यथाविधि ॥५
अद्भुते च तथा शान्ति कुर्याद्भक्तिसमन्वितः।
तस्माद्ग्रहाभिजनितं शुभाशुभफलं खलु ॥६
अद्भुतेषु च सर्वेषु अयुतं कारयेन्नरः।
होमं यथाभिरुचितं पौष्टिके काम्यकर्मणि ॥७

इस अध्याय में यज्ञ परतः होने से आहुति और होम की संख्या तथा मान का निरूपण किया जाता है। श्री सूतजी ने कहा—जिस यज्ञ का जो मान होता है उसे उस ही मान के द्वारा योजित करना चाहिए। जो यज्ञ बिना ही मान के किया जाता है वह हत हो जाता है इसलिए मान का त्याग कभी नहीं करे ॥१॥ इस यज्ञ का प्रथम मान एक शत होता है। फिर शत सहस्र वाला मान होता है। अयुतमान होता है और लक्ष तथा कोटिका होम सबसे पर होता है ॥२॥ इससे ऊपर तो विभव होने पर राजा हो या कोई भी अन्य हो, हे द्विजोत्तमाः! जो भी करता है वह सिद्धि को प्राप्त नहीं होता है और याग के फल का भागी भी नहीं हुआ करता है ॥३॥ इस संसार में मनुष्य सर्वदा कर्मों के समस्त विपाक को प्राप्त किया करता है। मनुष्य इसी से नित्य शुभ और अशुभ फल पाया करता है ॥४॥ वहाँ शान्ति व पौष्टिक कर्म में नित्य ही ग्रह युक्त होते हैं। इससे भक्ति के भाव से प्रयत्न पूर्वक यथाविधि पूजा करनी चाहिए ॥५॥ और अद्भुत में भक्ति से समन्वित होकर शान्ति करे। इससे ग्रहों से अभिजनित शुभ और अशुभ फल निश्चय ही होता है ॥६॥ समस्त अद्भुतों में मनुष्य को

अयुत कराना चाहिए । पौष्टिक काम्य कर्म में अपनी अभिरुचि के अनुसार होम करे ॥७॥

लक्षहोमं कोटिहोमं राजा कुर्याद्यथाविधि ।
अन्यः शतादिकं कुर्यादयुतं विभवे सति ॥८
ग्रहाणां लक्षहोमस्तु कोटिहोमस्तथा कलौ ।
निधिहोमं चाभिचारं तन्न कुर्याद्गृहाश्रमी ॥९
यत्र यत्र जपः कार्यो होमो वा यत्र कुत्रचित् ।
मानं नैव च कर्तव्यं मानादौ चाष्टकं न्यसेत् ॥१०
युग्मसाध्यं न कर्तव्यं युग्मतो भयमादिशेत् ।
लक्षे सप्ततालसंख्या कोटिहोमे च विंशतिः ॥११
एकत्रिंशद्दिनैर्वापि न कुर्यात्यद्ययं क्वचित् ।
आरंभस्त्रिसहस्रः स्याद्द्वितीयऽष्टसहस्रकः ॥१२
तृतीये तु सहस्रं स्याद्ग्रहसाध्यः स्मृतो विधिः ।
पञ्चाहे च समारंभे सहस्रं जुहुयाद्बुधः ॥१३
द्वितीयेऽह्नि द्विसाहस्रं तृतीये तु सहस्रकम् ।
गुणसाहस्रकं तुर्ये पञ्चाहे शेषमोरितम् ॥१४

राजा को लक्ष होम और कोटि होम विधि के अनुसार करना चाहिये । अन्य पुरुष को शतादिक होम करना चाहिए । यदि विभव हो तो अयुत भी करे ॥८॥ ग्रहों का लक्ष हाम होता है और कलियुग में कोटि होम करना चाहिए । निधि होम और अभिचार जो होता है उसे गृहाश्रमी को नहीं करना चाहिए ॥९॥ जहाँ-जहाँ पर जप करे अथवा जहाँ कहीं होम करे । और मान नहीं करना चाहिए । मानादि में अष्टक का न्यास करना चाहिये ॥१०॥ युग्म साध्य को नहीं करे युग्म से भय आदिष्ट होता है । लक्ष में सप्त ताल की संख्या होती है और कोटि होम में बीस की संख्या है ॥११॥ अथवा इकत्तीस दिनों में करे । इसका व्यत्यय कहीं पर नहीं करना चाहिये । आरम्भ में तीन सहस्र होता है और द्वितीय में आठ सहस्र होता है । तृतीय में सहस्र है । ग्रहों से साध्य विधि कही गई है । पाँच दिन के समारम्भ में बुध को एक सहस्र

का हवन करना चाहिए। दूसरे दिन में दो सहस्र तथा तृतीय दिन में सहस्र करे। चौथे में गुण साहस्त करे और पाँचवे में शेष कहा गया है ॥१२-१४॥

नवाहे कल्पयेल्लक्षमेकैकांगं दिने दिने।
पंचमे च तथा षष्ठे कुले भागद्वयाधिकम् ॥१५
कोटिहोमे च तिथ्यंगे शतभागेन कल्पयेत्।
न न्यूनं नाधिकं कार्यमेतन्मानमुदाहृतम् ॥१६
नित्यमेकं दिने दद्यात्पृथङ् नित्यं न चाचरेत्।
स समाजे जपेन्नित्य पञ्चतारेण स्विष्टकृत् ॥१७
अयुते लक्षहोमे च कोटिहोमे च सर्वदा।
प्रथमे दिवसे कुर्याद्देवतानां च स्थापनम् ॥१८
महोत्सवे द्वितीये तु बलिदानं तथैव च।
त्र्यहसाध्ये त्रिरात्रे पूर्णं कृत्वा विसर्जयेत् ॥१९
पञ्चाहे तु तृतीयेऽह्नि बलिदानं प्रशस्यते।
सप्ताहे चाष्टदिवसे नवाहे पञ्चमेऽहनि ॥२०
पञ्चाहे द्वादशाहे तु द्वात्रिंषत्षोडशेहनि।
इतोऽन्यथा न कुर्वीत नात्र यज्ञफलं लभेत् ॥२१

नवाह में लक्ष की कल्पना करे और दिन-दिन में एक-एक अङ्ग को करना चाहिए। पाँचवे और छटवें कुल में भाग द्वय से अधिक करना चाहिये ॥१५॥ तिथ्यङ्ग कोटि होम में शतभाग से करनी चाहिए। न तो न्यून ही करे और न अधिक ही करना चाहिए। इस तरह से इसका मान बताया गया है ॥१६॥ दिन में नित्य एक को देना चाहिये। और नित्य पृथक् आचरण नहीं करना चाहिए। उसे पञ्च तार से स्विष्टकृत् होकर समाज में नित्य जप करना चाहिए ॥१७॥ अयुत होम में, लक्ष होम में, और कोटि होम में सर्वदा प्रथम दिवस में देवताओं का स्थापन करना चाहिए ॥१८॥ दूसरे महोत्सव में बलिदान करे। तीन दिन में साध्य में और तीन रात्रि में साध्य होने वाले पूर्ण करके विसर्जन

करे ॥१६॥ जो पञ्चाह याग हो उसमें तीसरे दिन में बलिदान प्रशस्त कहा जाता है। सप्ताह में आठवें दिन में और नवाह में पाँचवे दिन में करे ॥२०॥ पञ्चाह में, द्वादशाह में बत्तीस षोड़श दिन में करे। इससे अन्यथा कभी नहीं करना चाहिए। विपरीत करने पर यज्ञ के फल की प्राप्ति नहीं होती है ॥२१॥

## ॥ कुण्ड संस्कार वर्णन ॥

कुण्डानामथ संस्कारे वक्ष्ये शास्त्रमतं यथा।
असस्कृते चाथहानिस्तस्मात्संस्कृत्य होमयेत् ॥१
अष्टादश स्युः संस्काराः कुण्डानां तत्र दर्शिताः।
तारेणावेक्षयेत्स्थानं कुशतोयैः प्रसेचयेत् ॥२
त्रिसूत्रीकरणं पश्चाद्वृत्तसूत्रं निपातयेत्।
वारेण कीलकं दद्यान्नारसिंहेन कुड्मलम् ॥३
जिह्वां प्रकल्पयेत्पश्चात्तस्मादग्नि समाहरेत्।
न च म्लेच्छगृहादग्नि न शूद्रनिलयात्क्वचित् ॥४
नदीपर्वतशालाभ्यः स्त्रीहस्तात्परिवर्जयेत्।
संस्कृत्य परिगृह्णीयात्त्रिधा कृत्वा समुद्धरेत् ॥५
तमग्नि प्रतिगृह्णीयादात्मनोऽभिमुखं यथा।
वह्निबीजेन मतिमाञ्छिवबीजेन प्रोक्षयेत् ॥६
वागीश्वरीमृतुस्नातां वागीश्वरसमागताम्।
ध्यात्वा समारणं दद्यात्काममुत्पद्यते ततः ॥७

इस अध्याय में कुण्डों के संस्कार के विषय में शास्त्र के मत का वर्णन तथा अष्टादश कुण्डों के संस्कार का वर्णन किया जाता है। श्री सूतजी ने कहा—इसके अनन्तर मैं कुण्डों के संस्कार में शास्त्र के मत को बतलाऊँगा। जो कुण्ड असंस्कृत होता है उसमें होम करने से हानि हुआ करती है इसलिए कुण्ड का संस्कार करके ही होम करना चाहिये ॥१॥ वहाँ पर कुण्डों के अठारह संस्कार दिखलाये गये हैं। तार के द्वारा

स्थान का अवेक्षण करना चाहिये और कुश के जल से प्रसेचन करना चाहिए ।।२।। इसके पीछे त्रिसूत्रीकरण करे और वृत्त सूत्र का निपातन करना चाहिए । वार से कीलक देवे और नारसिंह मन्त्र से कुङ्मल देवे ।।३।। इसके पश्चात् उसमें जीह्वा को प्रकल्पित करना चाहिए और उससे अग्नि का समाहरण करे । किसी मलेच्छ जाति वाले के घर से और किसी भी शूद्र के घर से कभी अग्नि नहीं लेनी चाहिए ।।४।। नदी, पर्वत और शाला से तथा स्त्री के हाथ से अग्नि का लाना परिवर्जित करना चाहिए । पहले संस्कार करके परिग्रहण करना चाहिए । और तीन भाग करके समुद्धृत करे ।।५।। उस अग्नि को अपने अभिमुख करके प्रतिग्रहण करे । मति मान पुरुष को वह्नि बीज से और शिव बीज से प्रोक्षण करना चाहिए ।।६।। वागीश्वर से समागत ऋतु स्नान करने वाली वागीश्वरी का ध्यान करके समीरण ( वायु ) देना चाहिये जिससे कि वह अच्छी तरह से यथेच्छ उत्पन्न हो जाती है ।।७।।

कालबीजेन चैशान्यां योनावग्निं विनिक्षिपेत् ।
पश्चाद्देवस्य देव्याश्च दद्यादाचमनीयकम् ।।८
पितृपिङ्गल दहदह पचयुग्ममुदीर्य च ।
सर्वज्ञाज्ञापय स्वाहा मन्त्रोयं वह्निपूजने ।।९
वह्निर्बर्हिषि संयुक्ताः सादियांताः सबिंदवः ।
वह्निमन्त्राः समुद्दिष्टा द्विजानां मन्त्र ईरितः ।।१०
जिह्वास्तास्त्रिविधाः प्रोक्ता यज्ञदत्तेन सत्तमाः ।
हिरण्यामाज्यहोमेषु होमयेत्संयतात्मकः ।।११
त्रिमध्ववक्त्रं यंत्र होमं कर्णिकायां च होमयेत् ।
कनकास्यातु कृष्णास्याद्धिरण्या शुभ्रता तथा ।।१२
बहुरूपातिरूपा च सात्त्विका योगकर्मसु ।
विश्वमूर्तिस्फुलिंगिन्यौ धूम्रवर्णा मनोजवा ।।१३
लोहितास्यात्करालास्यात्कालीभासस्य इत्यपि ।
एताः सप्त नियुंजीत विज्ञेयाः क्रूरकर्मसु ।।१४

काल बीज से ईशान दिशा की योनि में उस अग्नि को निक्षिप्त करे। इसके अनन्तर देवी और देव को आचमनीय देना चाहिए ॥८॥ हे पितृ पिंगल! दहन करो, दहन करो, इस तरह पच युग्म को कह कर अर्थात् पच-पच इसे दो बार कह कर हे सर्वज्ञ! स्वाहा को आज्ञा दो, यह वह्नि के पूजन में मन्त्र होता है ॥९॥ वह्नि वहिष में संयुक्त सदियान्त और सबिन्दु वह्नि के मन्त्र समुद्दिष्ट हुए हैं। यह द्विजों का मन्त्र कहा गया है ॥१०॥ वह जीह्वा तीन प्रकार की कही गई है। हे सत्तमा:! आज्य (घृत) होमों में संयतात्मक होकर हिरण्या का होम करना चाहिए ॥११॥ जहाँ पर त्रिमध्वक्तों से होम होता है वहीं कर्णिका में होम करना चाहिए। कनका हो, कृष्ण होवै, हिरण्या हो तथा शुभ्रता होवे ॥ १२॥ बहुरूपा, अतिरूपा और सात्विका योग कर्मों में होती है। विश्वमूर्त्ति, स्फुलिंगिनी, धूम्र वर्ण वाली, मनोजवा, लोहित हो, करालः होवे, कालो भासस्व हो, ये सात नियुक्त करे जोकि क्रूर कर्मों में जाननी चाहिए ॥१३-१४॥

समिद्भेदेषु या जिह्वास्तास्तु तेनैव योजयेत्।
हिरण्यामाज्यहोमेषु होमयेत्संयतात्मकः ॥१५
त्रिमध्वक्तैर्यथा होमं कर्णिकायां च होमयेत्।
शुद्धक्षीरेण रक्तायां नैत्यिकेषु प्रभा स्मृता ॥१६
बहुरूपा पुष्पहोमे कृष्णा चान्नेन पायसैः।
इक्षुहोमे पद्मरागा सुवर्णा पद्महोमके ॥१७
लोहिता पद्महोमै च श्वेता वै बिल्पत्रकै।
धूमिनी तिलहोमे च काष्ठहोमे करालिका ॥१८
लोहितास्या पितृहोमे ततो ज्ञेया मनोजवा।
वैश्वानरं स्थितं होमे समिद्धोमेषु सत्तमाः ॥१९
समानमाज्यहोमे च निषण्णं शेषवस्तुषु।
आस्यात्तु जुहुयाद्वह्नौ विपर्गीत सवकर्मसु ॥२०
कर्णहोमे तु वै व्याधिर्नेत्रे तद्द्वयमीरितम्।
नासिकायां मनः पीडा मस्तकेऽत्रा न संशयः ॥२१

समिधाओं के भेदों में जो जीह्वा हैं वे उसी के द्वारा योजित करे। आज्य होमों में संयत आत्मा वाला होकर हिरण्या को होम करना चाहिए ॥१५॥ त्रिमध्वक्तों से होम को कर्णिका में होमना चाहिए। रक्ता में शुद्ध क्षीर से करे और नैत्यिकों में प्रभा कही गई है ॥१६॥ पुण्य होम में बहु-रूपा जीह्वा होती है। अन्न के द्वारा और पायस से होम में कृष्णा होती है। इक्षु के होम में पद्मरागा और पद्म होम में सुवर्णा होती है ॥१७॥ पदम होम में लोहिता और विल्व पत्रों के द्वारा किये जाने वाले होम में श्वेता होती है। तिलों के होम में धूमिनी और काष्ठ के होम में कराला कही गई है ॥१८॥ पितृहोम में लोहितास्या और इसके अनन्तर मनोजवा जाननी चाहिए। होम जो समिद्ध हों उनमें हे सत्तमा: ! वैश्वानर स्थित होम में रहते हैं ॥१९॥ आज्य होम में समान है और शेष वस्तुओं में निषण्ण रहते हैं। वह्नि में आस्य से हवन करना चाहिए जो कि समस्त कर्मों में पालन करता है ॥२०॥ कर्ण होम में व्याधि होती है। नेत्र में भी उसी तरह कहा गया है। नासिका में मन को पीड़ा होती है और मस्तक में मार्ग होता है, इसमें लेश मात्र भी संशय नहीं है ॥२१॥

गुह्ये विपत्करं चैव तस्मात्तत्र न होमयेत्।
साधारणमथो वक्ष्ये वह्नेर्जिह्वाश्च कीर्तिता: ॥२२
प्रवक्ष्यामि विधिं कृत्स्नं यद्विशेषं पुन: शृणु।
घृताहुतौ हिरण्याख्या गगना पाणिहोमत: ॥२३
वक्त्रा ख्याता महाहोमे कृष्णाभा सा क्रतौ मता।
सुप्रभा मोदकविधौ बहुरूपातिरूपिका: ॥२४
पुष्पपत्रविधौ होमे वह्नेर्जिह्वा: प्रकीर्तिता:।
न वा संकल्पयेत्कुंडे शूद्राकारविभेदत: ॥२५
इन्द्रकोष्ठं मस्तकं स्यादीशाग्नेये च मस्तके।
तत्काष्ठपार्श्वे द्वे नेत्रे द्वौ करौ च पदक्रमात् ॥२६
अविशिष्टं भवेत्पुच्छं मध्ये चोदरसम्भवम्।
उदरे होमयत्पुष्टिमन्तं पायसकं च यत् ॥२७

हुत्वा व्रीहिगणं तत्र कर्णे पुष्पाहुतिं हुनेत् ।
वामकर्णे वामनेत्रे हुनेदब्जादिकं बुधः ॥२८

गुह्य में विपत्ति करने वाला होता है इसलिए उसमें होम नहीं करना चाहिए। अक तक वह्नि की जीह्वा के विषय में विशदतया कह दिया गया है। अब साधारण बताया जाता है ॥२१॥ अब मैं पूर्ण विधि को बतलाऊँगा। जो कुछ विशेष है उसे पुनःश्रवण करो। घृताहुति में हिरण्या नाम वाली होती है। पाणि होम में गगना है ॥२३॥ महा होम में वक्ता कही गई है। क्रतु में वह कृष्णाभा मानी गई है। मोदक विधि में सुप्रभा होती है। बहुरूपा और अति रूपिका पुष्प पत्र विधि वाले होम में वह्नि की जिह्वायें परिकीर्त्तित की गई हैं। अथवा शूद्रकार के विभेद से कुण्ड में संकल्पन नहीं करना चाहिए ॥२४-२५॥ इन्द्रकोष्ट मस्तक होता है और ईशाग्नेय मस्तक होते हैं। तत्काष्ठ पार्श्व में दो नेत्र और पद क्रम से दो हाथ होते हैं ॥२६॥ और मध्य में उदर से सम्भव वाली अविशिष्ट पुच्छ होती है। उदर में पुष्टि अन्न और पायस का होम करना चाहिये ॥२७॥ वहाँ व्रीहिगण का हवन करके वहाँ कर्ण में पुण्या हुति का हवन करना चाहिए। बुध पुरुष को चाहिए कि वाम कर्ण में और वाम नेत्र में अब्ज आदि का हवन करे ॥२८॥

श्रवणे चैव नेत्रे च दक्षिणे चेक्षुखंडकम् ।
वामपादे वामकरे अभिचारेषु शस्यते ॥२९
मारणे पुष्पदेशे तु न चान्यं होमयेत्क्वचित् ।
विपत्करं विजानीयाद्धनिः सर्वविनाशकृत् ॥३०
चन्दनागरुकर्पूरपाटलायूथिकानिभः ।
पावकस्य सुतो गन्ध समन्तात्सुमहोदया ॥३१
प्रदक्षिणस्त्यक्तकल्पा छत्राका शिथिला शिखा ।
शुभदा यजमानस्य राज्यस्यापि विशेषतः ॥३२
छिन्नवृत्ताः शिखाः कुर्यान्मृत्युर्धनपरिक्षयः ।
निर्वाप्यं मरणं विद्यान्महाधूमाकुलेऽपि च ॥३३

एवंविधेषु दोषेषु प्रायश्चित्तं समाचरेत् ।
अष्टाविंशाहुतीस्त्यक्त्वा ब्राह्मणान्भोजयेत्ततः ।।३४
मूलेनाज्येन जुहुयाज्जुहुयात्पञ्चविंशतिम् ।
महास्नानं प्रकर्तव्यं त्रिकालं हरिपूजनम् ।।३५

दक्षिण श्रवण और नेत्र में ईख के दण्ड का हवन करना चाहिए। वाम याद और वाम कर में हवन करना अभिचार के कर्मों में प्रशस्य माना जाता है ।।२६।। मारण पुष्य देश में अन्य किसी का कभी भी हवन नहीं कराना चाहिए। ऐसा हवन करना विपत्ति के करने वाला जानना चाहिए। यह हनि सर्व विनाश की करने वाली होती है ।।३०।। चन्दन, अगरु, कपूर, पाटला यूथिका के तुल्य पावक का सुत गन्ध सब और सुन्दर महान् उदय वाला होता है ।।३१।। प्रदक्षिण,कल्प के त्यागने वाली, छत्राक, शिथिला अग्नि की शिखा यजमान को शुभ देने वाली होती है और विशेष करके राज्य की भी शुभदा हुआ करता है ।।३२।। छिन्न वृत्त वाली शिखा मृत्यु और धन का परिक्षय करती है। महान् धूम से आकुल में भी मरण को निर्वाप्य जानना चाहिए ।।३३।। इस प्रकार के दोषों में प्रायश्चित करना चाहिए अठ्ठाईस आहुतियां छोड़कर फिर ब्राह्मणों को भोजन कराना चाहिए। मूल के द्वारा आज्य से हवन करना चाहिए और पञ्च विशंति का हवन करे। महास्नान करना चाहिए और त्रिकाल में हरि का पूजन भी कराना चाहिए ।।३४-३५।।

---

## ।। विविध मंडल निर्माण वर्णन ।।

अथातो मंडलं वक्ष्ये पुराणेषु यथोदितम् ।
यदधीना भवेत्सिद्धिस्तस्मात्कुर्यात्समाहितः ।।१
देवाः पद्मासनस्थाश्च भविष्यन्ति वसंति च ।
विनाब्जं नार्चयेद्देवमर्चिते यक्षिणी हरेत् ।।२

अतो मंडलविच्छेदं यस्माद्दशगुणं भवेत् ।
रजः साध्ये शतगुणं केवले द्विगुणं फलम् ।।३

त्रिशतं वन्दने साध्ये सहस्रं च रजोऽष्टकम् ।
रजोभिः षोडशैर्बिवं शतंशतमनंतकम् ।।४
यन्त्रे मणौ शालग्रामे प्रतिमायां विशेषतः ।
महालये महायोनौ रक्तलिंगे च साधिकम् ।।५
रजोयुक्तं लिखेद्यस्तु पूजाकार्ये विभूतये ।
करणादिफलं यस्मात्तस्मात्तत्परिवर्जयेत् ।।६
चतुरस्रं नवं व्यूहं क्रौंचघ्राणं चतुर्विधम् ।
कामबीजं वज्रनाभं विघ्नराजं गजाह्वयम् ।।७

इस अध्याय में देवता परता होने से और कर्म का परत्व होने से विविध विधि के मण्डलों के निर्माण करने का वर्णन किया जाता है। श्री सूत जी ने कहा—इसके अनन्तर मण्डल के विषय में बतलाया जाता है जैसा कि पुराणों में कहा गया है ? मण्डलों के ही अधीन सिद्धियाँ हुआ करती हैं अतएव इन मण्डलों की रचना बहुत ही समाहित होकर करनी चाहिए ।।१।। देवगण पद्म के आसन पर स्थित रहा करते हैं। और उसी पर वे निवास भी करते हैं। इसलिए बिना कमल के देवता का यजन नहीं करना चाहिए। और जो विना कमलों के अर्चना करते हैं उस अचना को दक्षिणी हरण करके ले जाया करती है ।।२।। इससे दश गुना मण्डल का विच्छेद होता है। रज के साध्य होने में शतगुण और केवल में द्विगुण फल हुआ करता है ।।३।। वन्दन के द्वारा साध्य में तीन सौ गुना होता है और रजोऽष्टक में सहस्र गुना फल हुआ करता है। रजों के द्वारा जो षोड़श हों, बिम्ब करना शत-शत और अनन्त फल देने वाला होता है ।।४।। यन्त्र में, मणि में शालग्राम में और प्रतिमा में विशेष रूप से होता है। महालय में, महायोनि में और रक्त लिंक में साधिक होता है ।।५।। जो रज से युक्त पूजा के कार्य में लिखता है वह विभूति के लिये होता है। जिससे करणादि फल हो

उसे परिवर्जित कर देना चाहिए ॥६॥ चतुरस्र नव व्यूह होता है और क्रौञ्च घ्राण चार प्रकार का होता है। कामबीज, वज्रनाभ, और गजाह्वय नाम वाले होते हैं ॥७॥

पारिजातं चंद्रबिबं सूर्यकांतं च शेखरम् ।
शतपत्रं सहस्रारं नवनाभं च मुष्टिकम् ॥८
पंचाब्जं चैव मैनाकं कामराजं च पुष्करम् ।
अष्टास्त्रं चैव श्रीबिबं षडस्त्रं त्र्यस्रमेव तु ॥९
चत्वारिंशत्तथा पंचस्वाधिकं परिसंख्यया ।
चतुरस्त्रं नवव्यूढं वैष्णवे यागकर्मणि ॥१०
प्रशस्तं चापि गोमेध क्रौंचं घ्राणं चतुर्विधम् ।
सुभद्रं चाश्वमेधे च नरमेधे नरासनम् ॥११
सर्वत्र सर्वतोभद्रं चतुरस्त्रं सुभद्रकम् ।
कामराजं तथा त्र्यस्रमष्टास्त्रं च षडकस्त्रम् ॥१२
शक्तानां कामपक्षे च पंचसिंहासनं महत् ।
ध्यानाचले मेरुपृष्ठं मणिमुक्ताचलेष्वपि । १३
सहस्त्रं शतपत्रं च अन्नदाने तिलाचले ।
हरिवल्लभं राजसूये सोमयागेषु शस्यते ॥१४

पारिजात, चन्द्रबिम्ब, सूर्यकान्त, शेखर, शतपत्र सहस्रार, नवनाभ और मुष्टिक होते हैं ॥८॥ पञ्चाब्ज, मेनाक, कामराज, पुष्कर, अष्टस्रा, श्रीबिम्ब, षडस्र और त्र्यस्र नाम वाले होते हैं ॥६॥ इस प्रकार से परिसंख्या से पैतालीस वैष्णव याग कर्म में चतुरस्र नवव्यूढ़ हैं ॥१ ॥ गौमेध में क्रौञ्च और घ्राण चार प्रकार के प्रशस्त होते हैं। अश्वमेध में नरासन होता है ॥ ११ ॥ सर्वत्र सर्वतो भद्र चतुरस्र, सुभद्रक, कामराज, त्र्यस्र, अष्टास्र और षडस्र होने हैं ॥१२॥ शाक्तों के काम पक्ष में पञ्च सिंहासन महान् होता है। ध्यानाचल में मेरु पृष्ट होता है तथा मणि मुक्ताचलों में भी यही होता है ॥१३॥ अन्नदान और तिलाचल में सहस्र

और शतपत्र होते हैं। राजसूय यज्ञ में हरिवल्लभ और यह सोमयागों में भी प्रशस्त कहा जाता है ॥१४॥

प्रतिष्ठायां सुभद्रं च सर्वतोभद्रमेव च ।
जलाशयप्रतिष्ठायां विघ्नराजं प्रशस्यते ॥१५
घटप्रस्थापनें चैव गजाह्वं तुरगासनम् ।
शतपत्रं लक्षहोमे अयुते चतुरस्त्रकम् ॥१६
यस्य यज्ञस्य यद्विबवं तत्तु तेनैव योजतेत् ।
इतोऽन्यथा भवेद्दोषो विपरीतैष्वधोगतिः ॥१७
द्विहस्ता चतुरस्रा च वेदिका परिकीर्तिता ।
चतुरंगुलोच्छ्रायमिता षडंगुला ह्यथापि वा ॥१८
षडंगुला नवव्यूहे वर्धयेद्यज्ञकोविदः ।
एकांगुलसमुत्सेधः कर्तव्यस्सुसमाहितैः ॥१९
क्रौंचप्राणे तुर्यहस्तं मुष्टिहस्तं समुच्छ्रितम् ।
मध्यद्वये हीनकरं कनिष्ठं त्र्यंगुलाधिकम् ॥२०
कुर्याद्द्वित्रिक्रमाद्धीनमुच्छ्राये द्विजसत्तमाः ।
पारिजातं चन्द्रबिबं सूयकांत च शेखरम् ॥२१
ग्रहाणां पौष्टिके पक्षे बाह्यग्रामादिसाधने ।
नियोजयेत्तत्रतत्र वेदिकाचक्रकत्रयम् ॥२२

प्रतिष्ठा में सुभद्र और सर्वतोभद्र ही होता है। चहाँ जलाशय की प्रतिष्ठा होती है वहाँ विघ्नराज प्रशस्त माना जाता है ॥ १५ ॥ घट के प्रस्थापन में गजाह्व और तुरगासन होता है। लक्ष होम में शतपत्र और अयुत होम में चतुरस्त्रक हुआ करता है ॥१६॥ जिस यज्ञ का जो बिम्ब होता है वह उसी से योजित करना चाहिए। इससे अन्यथा करने पर दोष होता है और विपरीत करने में अधोगति हुआ करती है ॥१७॥ चतुरस्रा वेदका दो हाथ की बताई गई है। चार अंगुल उच्छ्राय ( उँचाई ) सेमित अथवा छैं अङ्गुल ऊंचाई वाली हुआ करती है ॥१८॥ यज्ञ की विधि के विद्वान पुरुष को नव व्यूह में छै अंगुल उच्छ्राय वाली वेदिका वर्जित कर देनी चाहिए। भली भाँति समाहितों

के द्वारा एक अंगुल का समुत्सेध करना चाहिये ।।१६।। क्रौञ्च प्राण में तुर्य हस्त, मुष्टि हस्त समुच्छ्रित मध्यद्वय में हीनकर और अनिष्ठ तीन अंगुल अधिक होता है ।।२०।। हे द्विज सत्तमाः ! दो तीन के क्रम से उच्छ्राय में हीन करना चाहिए। पारिजात, चन्द्रबिम्ब, सूर्यकान्त और शेखर इनको ग्रहों के पौष्टिक पक्ष में तथा बाह्य ग्रामादि साधन में नियोजित करना चाहिए। वहाँ-वहाँ पर वेदिक चक्र का त्रय करे ।।२१-२२।।

प्रथमे मुष्टिहस्तः स्यातसंपूर्णो शेषमानकैः ।
नवलाभे च पंचाब्जं करत्रयमुदाहृतम् ।।२३

शेषा चैव वरिष्ठा च लवली भिति वेदिका ।
विज्ञेया द्विजशार्दूला यथाकाम्येषु योजयेत् ।।२४

अयथाव्यत्यये दोषस्तस्माद्यत्नेन साधयेत् ।
दशहस्ते चाष्टहस्ते अष्टहस्ते च षोडशम् ।।२५
मुष्टिबाहुञ्च प्रादेशं वर्धयेतषोडशांशक ।
हस्तोत्सेधं च कर्तव्य हीने हीनं च ह्रासयेत् ।।२६

दर्पणाकारकं कुर्याद्यागके शांतिकर्मणि ।
हीनं कुर्यात्प्रयत्नेन वप्राकारं परिस्तवे ।।२७

निशारणैर्गोमयैश्च वेदिकां च प्रलेपयेत् ।
स्वर्ण रत्नमयस्तोयैरभिषिच्य कुशोदकैः ।।२८

प्रथम में मुष्टि हस्त होना चाहिए जबकि शेष मान वालों के द्वारा सम्पूर्ण हो जाये। नव लाभ में पञ्चाब्ज और करत्रय उदाहृत किया गया है ।।२३।। और शेष वरिष्ठा, लवली भित्ति वेदिका जाननी चाहिए। हे द्विज शार्दूलो ! इनको यथा काम्यों में योजित करना चाहिए ।।२४।। अथवा व्यत्यय में दोष होता है अतएव बड़े यत्न के साथ साधन करना चाहिए। दशहस्त में, आठ हस्त में और अष्टहस्त में षोडश का साधन करे ।।२५।। मुष्टिबाहु को और प्रादेश को षडशांशक में वर्धित करना चाहिए। एक हाथ उत्सेध करना चाहिए। जो हीन हो तो उसमें हीन

को ह्रासित करे ॥२६॥ शान्ति कर्म वाले याग में दर्पण कारक करना चाहिए। परिस्तव में वप्राकार प्रयत्न से हीन करना चाहिए ॥२७॥ निशारण और गोमय से वेदिका का प्रलेपन कराना चाहिए। स्वर्णरत्न से परिपूर्ण कुशोदक जल से अभियोचन करे ॥२८॥

हीनवीर्यगवानां च पुरीषं धैनुकं तथा।
कपिलायाश्च यत्नेन कुंडमंडललेपने ॥२९
वर्जयेत्सर्वयागेषु स्थडिलेषु प्रयत्नतः।
विना सूत्रैः कीलके न मंडले नैव सूत्रयेत् ॥३०
तस्मात्प्रयत्नतः कार्यं यत्सूत्रं यच्च कीलकम्।
अर्कहस्तमितं सूत्रं मृद्धलाक्षामयं तथा ॥३१
पीतकार्यस्रजं चैव कीलकं स्वर्णनिर्मितम्।
रौप्यताम्रमयं कुर्याद्वैष्णवे यागकर्मणि ॥३२
गणनायके सुप्रशस्तं शैषेपामार्गमेव च।
ग्रहपक्षे तथेशस्य कच्छपस्य द्विजोत्तमाः ॥३३
षोडशे चार्कहस्ते च तत्र नेमियुतं भवेत् ॥३४

कुण्ड के मंडल के लेपन करने के कार्य में हीन वीर्य गौओं के पुरीष (गोबर) को तथा धेनुक और कपिला के पुरीष को यत्न पूर्वक ग्रहण करना चाहिए ॥२९॥ समस्त यागों में स्थण्डिलों में प्रयत्न पूर्वक वर्जित कर देना चाहिए। कीलक में सूत्रों के बिना न करें और मण्डल में सूत्रयन न करे ॥३०॥ इसलिए जो सूत्र हो और जो कीलक हो उसे प्रयत्न पूर्वक करना चाहिए। सूत्र अर्क (बारह) हाथ मित हो तथा लाक्षामय मृदु होना चाहिए ॥३१॥ वैष्णव याग कर्म में कीलक पीत कार्य स्रज, स्वर्ण निर्मित तथा रौप्य ताम्रमय करना चाहिए ॥३२॥ गणनायक में शैष और अपमार्ग ही प्रशस्त होता है। हे द्विजोत्तमाः ! ग्रह पक्ष में ईश का, कच्छप का प्रशस्त है। षोडश में और अर्क हस्त में वहाँ नेमियुत होना चाहिए ॥३३-३४॥

———

॥ मध्यम पर्व समाप्त ॥

# भविष्य पुराण

## प्रतिसर्ग पर्व

---

॥ सुदर्शनान्तनरपतिराज्यकालवृत्तांत ॥

भविष्याख्ये महाकल्पे ब्रह्मायूषि परार्द्धके ।
प्रथमेऽब्देह्नि तृतीये प्राप्ते वैवस्वतेऽन्तरे ॥१
अष्टाविंशे सत्ययुगे के राजानोऽभवन्मुने ।
तेषां राज्यस्य वर्षाणि तन्मे वद विचक्षण ॥२
कल्पाख्ये श्वेतवाराहे ब्रह्माब्दस्य दिनत्रये ।
प्राप्ते सप्तमुहूर्ते च मनुर्वैवस्वतोऽभवत् ॥३
स तप्त्वा सरयूतीरे तपो दिव्यं शतं समाः ।
तच्छिक्कातोऽभवत्पुत्र इक्ष्वाकुः स महीपतिः ॥४
ब्रह्मणो वरदानेन दिव्यं यानं स आप्तवान् ।
नारायणं पूजयित्वा हरौ राज्यं निवेद्य च ॥५
षट्त्रिंशच्च सहस्राणामब्दं राज्यं तदाऽकरोत् ।
तस्माज्जातो विकुक्षिश्च शतहीनं तदब्दकम् ॥६
राज्यं कृत्वा दिवं यातस्तस्माज्जातो रिपुंजयः ।
शतहीनं कृतं राज्यं तत्ककुत्स्थसुतः स्मृतः ॥७

इस अध्याय में मंगलाचरण के साथ प्रश्न करने पर सूत जी के द्वारा सुदर्शनान्त नरपति राज्य काल का वृत्तान्त वर्णित किया गया है । शौनक जी ने कहा—भविष्य नामक महाकल्प में ब्रह्मा की आयु के

परार्द्धक में प्रथम वर्ष के दिन में तृतीय वैवस्वत के अन्तर में अठ्ठाईशवें सत्ययुग में कौन राजा हुए ? हे मुने ! हे विचक्षण ! उनके राज्य के वर्षों को मुझसे कहा ।।१-२।। श्री सूत जी ने कहा—श्वेत वाराह नामक कल्प में ब्रह्मा जी के वर्ष के तीन दिन में सप्त मुहूर्त के प्राप्त होने पर वैवस्वत मनु हुए थे ।।३।। उस वैवस्वत मनु ने सरयू नदी के तट पर दिव्य तप करके जोकि सौ वर्ष तक तपस्या की थी, उसकी तपस्या के प्रभाव से उसको इक्ष्वाकु महीपति पुत्र हुआ था ।।४।। उस इक्ष्वाकु राजा ने ब्रह्मा जी के वरदान से एक परम दिव्य यान प्राप्त किया था। उस राजा ने नारायण का पूजन करके हरि के लिए राज्य को समर्पित करते हुए छत्तोस हजार वर्ष तक उस समय में राज्य किया था। उससे विकुक्षि नामक पुत्र उत्पन्न हुआ था। उसने भी पिता के शासन काल से एकसौ वर्ष कम राज्य किया था और फिर वह स्वर्ग लोक में चला गया था। उससे रिपुञ्जय उत्पन्न हुआ। इसने भी शतहीन राज्य किया था। इसका पुत्र ककुत्स्थ कहा गया है ।।५-७।।

शतहीनं कृतं राज्यं ततोऽनेनांस आत्मजः।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्माज्जातो नृपः पृथुः ।।८
शतहीनं कृतं राज्यं विष्वगश्वश्च तत्सुतः।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्मादार्द्रो नृपोऽभवत् ।।९
शतहीनं कृतं राज्यं भद्राश्वस्तत्सुतोऽभवत्।
शतहीनं कृतं राज्य युवनाश्वस्तु तत्सुतः ।।१०
शतहीनं कृतं राज्यं श्रवस्थस्तत्सुतोऽभवत्।
सत्यपादश्च संजातः प्रथमो भारतेऽन्तरे ।।११
उदयादस्तपर्यंतं तैर्नृपैर्भूमिमंडलम्।
भुक्तं नीतिपरैर्देवैः श्रवस्थेन तु भूतले।
शतहीनं कृतं राज्यं बृहदश्वस्ततोऽभवेत् ।।१२
शतहीनं कृतं राज्यं तस्मात्कुवलयाश्वकः।
शतहीनं कृतं राज्यं दृढाश्वस्तत्सुतोऽभवत् ।।१३

सहस्रहीनं राज्यं तत्तस्मात्पुत्रो निकुम्भकः ।
सहस्रहीनं राज्यं तत्संकटाश्वस्तु तत्सुतः ।।१४

इससे शतहीन राज्य किया फिर इससे ओस आत्मज ने जन्म ग्रहण किया था । इसका राज्य काल एक शतहीन रहा था । उससे पृथु नृप उत्पन्न हुआ था । इसने भी शतहीन राज्य किया था । इसका पुत्र विम्वगश्व हुआ और उसने शतहोन राज्य किया था । उससे आर्द्र नाम वाला सुत समुद्भूत हुआ था ।।८-९।। इसने शतहीन राज्य किया था । इसका पुत्र भाद्रश्व हुआ था । इसने भी शतहीन राज्य किया था । इसका पुत्र युवनाश्व हुआ था ।।१०।। इसका शासन काल भी एक सौ वर्ष कम पिता से हुआ था । इसका पुत्र श्रवस्थ हुआ था और सत्यपाद उत्पन्न हुआ था जो कि भारत अन्तर में प्रथम था ।।११।। इन राजाओं ने उदय से अस्त पर्यन्त नीतिपरायण होकर इस भूमण्डल का भोग किया था । श्रवस्थने भूतल में शतहीन राज्य किया था । इससे फिर वृहदश्व उत्पन्न हुआ था जिसने शतहीन शासन किया था । उस वृहदश्व से कुवलयाश्वक का जन्म हुआ था । इसने भी शतहीन राज्य किया था । कुवलयाश्वक का जन्म हुआ था । इसने अपने पिता से एक सहस्र वर्ष कम राज्य किया था । इसका पुत्र निकुम्भक हुआ था । ईसने भी सहस्रहीन राज्य किया था । इसका पुत्र सङ्कटाश्व समुत्पन्न हुआ था ।।१२-१४।।

सहस्रहीनं राज्यं तत्तस्माज्जातः प्रसेनजित् ।
सहस्रहीनं राज्यं तद्रवणाश्वस्तु तत्सुतः ।।१५
सहस्रहीनं राज्यं तन्मांधाता तत्सुतोऽभवत् ।
शतहीनं कृतं राज्यं पुरुकुत्सस्तु तत्सुतः ।।१६
शतहीनं कृतं राज्यं त्रिशदश्वस्तु तत्सुतः ।
रथे यस्य स्मृता वाहा वाजिनस्त्रिशतो वराः ।।१७
अनरण्यस्ततो जातो ह्यष्टाविंशतसहस्रकम् ।
राज्यं द्वितीयचरणे स्मृतं सत्ययुगस्य वै ।।१८
पृषदश्वस्ततो जातो राज्यं षष्ठसहस्रकम् ।
तदब्दं भूतले कृत्वा पितृलोकमुपाययौ ।।१९

हर्यश्वस्तु ततो जातो विष्णुभक्तकुले नृपः ।
सहस्रहीनं राज्यं तत्तत्सुतो वसुमान्स्मृतः ॥२०
सहस्रहीनं राज्यं तत्रिधन्वा तनयस्ततः ।
सहस्रहीनं राज्यं तत्तेन राज्ञा च सत्कृतम् ॥२१

सकटाश्व ने सहस्रहींन राज्य किया था और प्रसेनजित् नामक पुत्र को जन्म दिया था। इसका राज्य काल सहस्रहीन था। इसका पुत्र तद्रवणाश्व हुआ था। इसने सहस्रहीन राज्य किया था। इसका पुत्र मान्धाता नाम वाला राजा हुआ था। इसने शतहीन राज्य का उपभोग किया था। इसका पुत्र पुरुकुत्स हुआ। इसने शतहीन शासन किया था। इसका पुत्र त्रिशदश्व हुआ था जिसके रथ में तीस बहुत श्रेष्ठ अश्व वहन करने वाले थे ॥१५-१७॥ उससे फिर अनरण्य उत्पन्न हुआ था जिसका राज्य अट्ठाईस सहस्र वर्ष तक रहा था। यह सत्ययुग के द्वितीय चरण में कहा गया है ॥१८॥ इसके पश्चात् उससे पृषदश्व ने जन्म ग्रहण किया था जिसके राज्य का कार्य काल छै सहस्र वर्ष था। यह इस भूतल में राज्य का शासन करके फिर पितृ लोक में चला गया था ॥१९॥ ऊससे फिर हर्यश्व समुत्पन्न हुआ था जोकि नृप विष्णु के भक्तों के कुल में हुआ। उसने सहस्रहीन राज्य किया था। उसका पुत्र वसुमान कहा गया है ॥२०॥ वसुमान का राज्य काल सहस्रहीन था। इससे तत्त्वि-धन्वा पुत्र हुआ था। इसका राज्यशासन का समय सहस्रहीन था। उस राजा ने सत्कृत किया था ॥२१॥

सत्यपादः समाप्तोऽयं द्वितीयो भारतेऽन्तरे ।
त्रिधन्वनश्च नृपतेस्त्रपारण्यस्तु वै सुतः ॥२२
सहस्रहीनं राज्यं तत्कृत्वा स्वर्गमुपाययौ ।
तस्माज्जातस्त्रिशंकुश्च राज्यं वर्षसहस्रकम् ॥२३
छद्मना हीनतां जातो हरिश्चन्द्रस्तु तत्सुतः ।
राज्यं विंशत्सहस्रं च रोहितो नाम तत्सुतः ॥२४
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं हारीतस्तनयोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं चंचुभूपश्च तत्सुतः ॥२५

पितुस्तुल्यं हि राज्यं तद्विजयो नाम तत्सुतः ।
पितुस्तुल्यं हि राज्यं तद्रुरूकस्तनयस्ततः ।।२६
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सगरस्तनयोऽभवत् ।
भूपाश्च बाहुसेनान्ता वैष्णवाः परिकीर्तिताः ।।२७

भारत अन्तर में यह द्वितीय सत्य पाद समाप्त हुआ त्रिधन्वा राजा का पुत्र त्रयारण्य हुआ था ।।२२।। यह भी सहस्रहीन राज्य करके अन्त में स्वर्ग को चला गया था । उससे फिर त्रिशंकु समुत्पन्न हुआ था जिसका राज्य काल एक सहस्र वर्ष हुआ था ।।२३।। यह छद्म से हीनता को प्राप्त हुआ था । इसका पुत्र हरिश्चन्द्र हुआ था जिसने बीस सहस्र वर्ष तक राज्य का उपभोग किया था । इसके पुत्र का नाम रोहित हुआ था इसने भी अपने पिता के समान ही राज्य किया था । इसके पुत्र का नाम हारीत था । इसका राज्य काल पिता के ही तुल्य रहा था । इसके पुत्र का नाम चंचुभूप हुआ था । पिता के बराबर इसका राज्य रहा था । इसके पुत्र का नाम विजय था जो कि पितृ तुल्य राज्य करने वाला हुआ । इसके पुत्र तद्रूरूक हुआ था । इसका भी राज्य काल पिता के ही समान रहा था । उसका पुत्र सगर हुआ था । वाहु सेना के अन्त तक होने वाले भूप समस्त वैष्णव कहे गये हैं ।।२४-२७।।

राज्यमानं कृतं सम्यग्भूपैर्वैवस्वतादिभिः ।
मणिस्वर्णसमृद्धिश्च बह्वन्नं वहुदुग्धकम् ।।२८
पूर्णो धर्मस्तदा भूम्यां मुने सत्ययुगस्य वै ।
तृतीयचरणे मध्ये सगरो नाम भूपतिः ।।२९
शिवभक्तः सदाचारस्तत्पुत्राः सागराः स्मृताः ।
त्रिंशत्सहस्रवर्षं तद्राज्यं वै मुनिभिः स्मृतम् ।।३०
नष्टेषु सागरेष्वत्रैवमसमञ्जस आत्मजः ।
शतहीनं कृतं राज्यमंशुमांस्तत्सुतोऽभवत् ।।३१
शतहीनं कृतं राज्यं दिलीपस्तत्सुतोऽभवत् ।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्माज्जातो भगीरथः ।।३२

शतहीनं कृतं राज्यं श्रुतसेनस्ततोऽभवत् ।
शतहीनं कृतं राज्यं नाभागस्तनयस्ततः ॥३३
शतहीनं कृतं राज्यमम्बरीषस्ततोऽभवत् ।
शैवाः षट्ट श्रुतसेनान्ता नाभागोवैष्णवो नृपः ॥३४
सत्यपादः समाप्तोऽयं तृतीयो भारतेंतरे ।
अंबरीषेण भूपेन शतहीनं कृतं पदम् ॥३५
चतुर्थे चरणे तस्य चाष्टादश सहस्रकम् ।
अब्दं राज्यं शुभं ज्ञातं कर्मभूम्यां च भारते ॥३६
एकोनत्रिंशद्वर्षाणि राज्यं तत्रिशतानि च ।
शतहीनं कृतं राज्यं सिंधुद्वीपोऽम्बरीषजः ॥३७

वैवस्वत आदि राजाओं ने भली भाँति राज्य मान लिया था। उस समय उनके राज्य में मणि, स्वर्ण की समृद्धि थी। बहुत अधिक अन्न, अत्यधिक दूध, पूर्ण धर्म उस समय में भूमि में था। हे मुने! सत्य युग के तृतीय चरण में मध्य में सगर नामधारी राजा हुआ था ॥२८-२९॥ वह राजा सगर शिव का परम भक्त और सदाचार वाला था उसके पुत्र सब सागर इस नाम से प्रसिद्ध हुए थे। उनका राज्या मुनियों ने तीस सहस्र वर्ष तक बताया है ॥३०॥ सागरों के नष्ट हो जाने पर असमञ्जस पुत्र हुआ था। इसने शतहीन राज्य किया था और इसका पुत्र अंशुमान नाम वाला हुआ था ॥३१॥ इसका राज्यकाल शतहीन रहा था। इसके पुत्र का नाम दिलीप राजा हुआ। इसने भी शतहीन राज्य किया था। इससे फिर भगीरथ ने जन्म ग्रहण किया था। इसका राज्य शतहीन हुआ। इसके पुत्र का नाम श्रुतसेन हुआ था। इसने शत कम राज्य किया था। इसके नाभाग नाम वाला पुत्र उत्पन्न हुआ था ॥३२-३३॥ इसका राज्य काल शतहीन था। इसके पुत्र का नाम अम्बरीष हुआ था। श्रुतसेन के अन्त तक यह छैः राजा शैव थे केवल नाभाग नृप ही एक विष्णु का भक्त वैष्णव हुआ था ॥३४॥ भारतेऽन्तर में यह तृतीय सत्य युग का पाद समाप्त हो गया। राजा अम्बरीष ने शतहीन पद किया था ॥३५॥ चतुर्थ

चरण में उसका अठारह सहस्र वर्ष तक शुभ राज्य इस भारत में कर्म भूमि में जाना गया है ।।३६।। तीनसौ उनतीस वर्ष तक राज्य हुआ था । अम्बरीष के पुत्र सिन्धुद्वीप ने शत हीन राज्य किया था ।।३७।।

शतहीनं कृतं राज्यमयुताश्वस्ततोऽभवत् ।
शतहीनं कृतं राज्यमृतुपर्णस्तु तत्सुतः ।।३८
शतहीनं कृतं राज्यं सर्वकामो नृपस्ततः ।
शतहीनं कृतं राज्यं नृपः कल्माषपादकः ।।३९
शतहीनं कृतं राज्यं सुदासस्तनयोऽभवत् ।
तस्मादशमकश्चैव मदयन्त्या वशिष्ठजः ।।४०
शतहीनं कृतं राज्यं हरिवर्मा ततोऽभवत् ।
सप्त भूपाः सुदासान्ता वैष्णवाः परिकीर्तिताः ।।४१
गुरुशापात्तु सौदासो राज्याङ्गं गुरवेऽर्पयत् ।
गोकर्णलिंगभक्तश्च शैवः समय उच्यते ।।४२

इसके पश्चात् उसके पुत्र अयुताश्व ने शतहीन राज्य किया था । इसके पुत्र ऋतुपर्ण नामधारी हुआ था जिसने शतहीन राज्य किया । इसके सर्वकाम नामक नृप हुआ । इसका राज्य काल शतहीन था । फिर कल्माष पादक राजा हुआ इसने शतहीन शासन किया और इसके पुत्र सुदास हुआ था । उसके अदशमक मदयन्ती से वशिष्ठ के द्वारा जन्म ग्रहण करने वाला हुआ था । इसने शतहीन राज्य किया । इसके बाद हरिवर्मा समुत्पन्न हुआ था । ये सुदास के अन्त तक सात भूप वैष्णव कहे गये हैं । सौदास ने गुरु के शाप से राज्याङ्ग को गुरु जी के लिये समर्पित कर दिया था । गोकर्णलिंग का भक्त था और उस समय शैव कहा जाता था ।।३८-४२।।

हरिवर्मा शमकजो वैश्यवत्साधुपूजकः ।
ऊनत्रिंशत्सहस्राणि तथा सप्तशतानि वै ।।४३
हरिवर्माऽकरोद्राज्यं तस्माद्दशरथोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माद्दल्लीवयरसुतः ।।४४

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं भूपो विश्वासहस्ततः ।
राज्यं दशसहस्रं तन्नियज्ञः प्राकृतो नृपः ॥४५
तदधर्मप्रतापेन ह्यनावृष्टिस्तदाऽभवत् ।
शतवर्षमना वृष्टिस्सर्वराज्यं व्यनाशयत् ॥४६
यज्ञं कृत्वा वशिष्ठस्तु राज्ञीवचनतत्परः ।
यज्ञात्खट्वागं उत्पन्नः खट्वांगं शस्त्रमुद्वहन् ॥४७
इन्द्रसाहाय्यमगमद्राज्यं त्रिशत्सहस्रकम् ।
कृत्वा तत्र वरं लब्ध्वा देवेभ्यो मुक्तितां गतः ॥४८
खट्वांगाद्दीर्घबाहुश्च राज्यं विंशत्सहस्रकम् ।
तस्मात्सुदर्शनो जातो देवीपूजनतत्परः ॥४९

हरि वर्मा शमकज था और वैश्य की भाँति साधु पूजक हुआ था। हरिवर्मा ने उनतीस सहस्र सात सौ वर्ष तक राज्य का उपभोग किया था। इससे फिर दशरथ उत्पन्न हुआ था। इसने भी अपने पिता के ही तुल्य राज्य किया था। इसके दिल्लीवय पुत्र उत्पन्न हुआ था ॥४३-४४॥ इसका राज्यकाल भी पिता के बराबर ही हुआ था। इससे विश्वासह समुत्पन्न हुआ था जिसने दश सहस्र वर्ष पर्यन्त राज्य किया था। तन्नियज्ञ प्राकृत नृप था ॥४५॥ उसके अधर्म के प्रताप से उस समय में बड़ी भारी अनावृष्टि हुई थी। एक सौ वर्ष तक वृष्टि का सर्वथा अभाव रहा था जिसके कारण से समस्त राज्य विनष्ट हो गया था ॥४६॥ वशिष्ठ मुनि ने राज्ञी के वचन में तत्पर होकर यज्ञ किया था। उस यज्ञ से खट्वांग समुत्पन्न हुआ जो कि खट्वांग शस्त्र को धारण किये था ॥४७॥ तीस सहस्र वर्ष तक राज्य इन्द्र की सहायता में चला गया था। वहाँ पर वरदान प्राप्त करके देवों से मुक्ति को प्राप्त हुआ था ॥४८॥ खट्वांग से दीर्घबाहु हुआ जिसने बीस सहस्र वर्ष तक राज्य किया था। उससे फिर सुदर्शन नामक उत्पन्न हुआ था जो देवी के यजनार्चन में तत्पर रहता था ॥४९॥

वैष्णवा दाशरथ्यं तास्त्रयो विख्यातसद्बलाः ।
खट्वांगो दीर्घबाहुश्च वैष्णवौ परिकीर्तितौः ॥५०

सुदर्शनो महाप्राज्ञः काशीराजसुतः नृपः ।
उद्दूह्य भूपतीञ्जित्वा देवीसेवाप्रसादतः ॥५१
राज्यं भारतखण्डान्त मदधद्धर्मतो नृपः ।
वर्षपञ्चसहस्त्राणि राज्यं चक्रे स भूपतिः ॥५२
स्वप्नमध्ये वचः प्रोक्तं महाकाल्या नृपाय वै ।
वत्स त्वं प्रियया सार्द्धं वशिष्ठादिभिरन्वितः ॥५३
हिमालयं गिरिं प्राप्य वासं कुरु महामते ।
महावायुप्रभावेन क्षयो भरतखंडके ॥५४
रत्नाकरः पश्चिमोऽब्धिस्तस्य द्वीपाः क्षयं गताः ।
महोदधिः पूर्वतोऽब्धिस्तस्य द्वीपाः क्षयं गताः ॥५५
वाडवोऽब्धिर्दक्षिणे च तस्य द्वीपाः क्षयं गताः ।
हिमाब्धिरुत्तरे तस्य सगरेः खनितो हि सः ॥५६

दाशरथि के अन्त तक तीन वैष्णव और विख्यात वात्सल्य वाले राजा हुए थे। खट्वांग और दीर्घ बाहु भी वैष्णव कहे गये हैं ॥५०॥ सुदर्शन महान पण्डित था जो कि काशीराज का सुत नृप था। भूपतियों को जीतकर देवी की सेवा के प्रसाद से विजय प्राप्त की थी ॥५१॥ इस नृप ने भरतखण्ड में पूर्ण धर्म से राज्य किया था। इस राजा का राज्य काल पाँच हजार वर्ष तक रहा था ॥५२॥ महाकाली ने स्वप्न के मध्य में राजा से ये वचन कहे थे कि हे वत्स ! हे महामतिवाले ! तू अपनी प्रिया के साथ वशिष्ठ आदि से अन्वित होकर हिमाचल पर्वत पर चला जा और वहाँ अपना निवास कर। महान वायु का एक ऐसा प्रभाव होगा कि इस भरत खण्ड का विनाश हो जायगा ॥५३-५४॥ इसका रत्नाकार पश्चिम सागर है उसके समस्त द्वीप क्षीण हो गये हैं। महोदधि पूर्व सागर है उसके द्वीप भी क्षय को प्राप्त हो गये हैं। दक्षिण में वाडव अब्धि है उसके द्वीप क्षय को प्राप्त हो चुके हैं। हिमाब्धि उत्तर में है उसके सगर में खनित है ॥५५-५६॥

ये द्वीपास्तु सुविख्यातास्तेऽपि सर्वे लयं गताः ।
भारतो वर्ष एवासौ वत्सरे सप्तमेऽहनि ॥५

सज़ीवः प्रलयं यायात्तस्मात्त्वं जीवितो भव ।
तथेति मत्वा स नृपः पर्वतं वै हिमालयम् ।।५८
प्राप्तावान्मुख्यभूपैश्च मुख्यवैश्यैर्द्विजैः सह ।
पञ्चवर्षप्रमाणेन वायुस्तेजःक्रमाज्जलम् ।।५९
शर्करा च महीं प्राप्तास्ततो जीवाः क्षयं गताः ।
पंचवर्षमिते काले जलं जाता वसुन्धरा ।।६०
शांतो भूत्वा पुनर्वायुर्जलं सर्वमशोषयत् ।
दशवर्षान्तरे भूमिः स्थली भूत्वा प्रदृश्यते ।।६१

जितने भी प्रसिद्ध द्वीप हैं वे सब क्षय को प्राप्त हो चुके हैं । भारतवर्ष ही यह है जो सातवें वर्ष में दिन में सजीव प्रलय को प्राप्त होगा । इससे तू जीवित रह । इस महाकाली के वचन को स्वीकार करके वह राजा हिमाचल पर्वत पर चला गया था । उसके साथ मुख्य नृप थे, प्रमुख वैश्य थे और प्रधान द्विज भी चले गये थे । पाँच वर्ष के प्रमाण से वायु, तेज, जल क्रम से शर्करा मही को प्राप्त हुई और इसके अन्तर समस्त जीव क्षय को प्राप्त हो गये थे । पाँच वर्षमित काल में इस वसुन्धरा पर जल ही हो गया था । फिर वायु शान्त होकर उसने समस्त जल का शोषण कर लिया था । इस तरह दश वर्ष के अन्तर में यह भूमि स्थली होकर दिखाई देती है ।।५७-६१।।

---

## ।। त्रेतायुगीयभूपवृत्तान्त वर्णन ।।

वैशाखशुक्लपक्षे तु तृतीयागुरुवासरे ।
सुदर्शनो जनैः सार्द्धमयोध्यामगमत्पुनः ।।१
मायादेवीप्रभावेण पुरं सत्रं मनोहरम् ।
महवृद्धियुतं प्रातं बहवन्नं सर्वरत्नकम् ।।२
दशवर्ष सहस्राणि राज्यं कृत्वा सुदर्शनः ।
प्राप्तवाञ्छाश्वतं लोकं दिलीपस्तत्सुतोऽभवत् ।।३

नन्दिनीवरदानेन तत्पुत्रो रघुरुत्तमः ।
दशवर्षसहस्राणि दिलीपो राज्यसत्कृतः ॥४
राज्यं कृतं च रघुणा दिलीपान्ते पितुस्समम् ।
रघुवंशस्ततः ख्यातस्त्रेतायां भृगुनन्दन ॥५
विप्रस्य वरदानेन तत्पुत्रोऽज इति स्मृतः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माद्दशरथोऽभवत् ॥६
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माद्रामो हरिः स्वयम् ।
एकादश सहस्राणि रामराज्यं प्रकीर्तितम् ॥७

इस अध्याय में त्रेतायुग के भूपों का वृतान्त वर्णित किया जाता है । सूत जी ने कहा—वैशाख मास के शुक्ल पक्ष में तृतीया तिथि के दिन जब कि गुरुवार था सुदर्शन जनों के साथ फिर अयोध्या को गये थे ॥१॥ माया देवी के प्रभाव से समस्त नगर परम मनोहर हो गया था जिसमें महान् ऋद्धिभरी हुई थी, बहुत अधिक अन्न से सम्पन्न था और सब प्रकार के रत्नों से परिपूर्ण हो रहा था ॥२॥ दश सहस्र वर्ष तक सुदर्शन ने यहाँ राज्य करके अन्त में शाश्वत लोक को वह प्राप्त हो गये थे । उसके दिलीप नामक पुत्र हुआ था ॥३॥ नन्दिनी गौ के वरदान प्राप्त करने से दिलीप के उत्तम पुत्र रघु नाम धारी हुआ था । दश सहस्र वर्ष तक दिलीप ने राज्य किया था ॥४॥ दिलीप के अन्त हो जाने पर रघु नृप ने पिता के समान ही राज्य के सुखों का उपभोग किया था । हे भृगुनन्दन ! तब से ही त्रेता में यह रघुवंश प्रख्यात हुआ था ॥५॥ विप्र के वरदान से रघु नृपति के अज नामक पुत्र समुत्पन्न हुआ था । इसने भी अपने पिता के तुल्य ही राज्य का आनन्द प्राप्त किया था । इसके दशरथ नामक पुत्र का जन्म हुआ था । इस दशरथ नृप ने पिता के समान ही राज्य भोगा था । फिर महाराज दशरथ के श्री राम पुत्र रूप में अवतीर्ण हुए जो कि स्वयं भगवान् हरि ही थे । एकादश सहस्र वर्ष तक श्री राम का राज्य काल कहा गया है ॥६-७॥

तस्य पुत्रः कुशो नाम राज्यं दशसहस्रकम् ।
अतिथिर्नाम तत्पुत्रः कृतं राज्यं पितुःसमम् ॥८

निबन्धो नाम तत्पुत्रः कृतं राज्यं पितुस्समम् ।
तस्माज्जातो नलो नाम त्रेतायां शक्तिपूजकः ।।९
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्मान्नाभः सुतोऽभवेत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं पुंडरीकः सुतोऽभवत् ।।१०
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं क्षेमधन्वा तु तत्सुतः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं द्वारको नाम तत्सुतः ।।११
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माज्जातो ह्यहीनजः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं करूर्नाम सुतस्ततः ।।१२
कुरुक्षेत्र कृतं तेन त्रेतायां शतयोजनम् ।
त्रेतापादस्समाप्तोऽयं प्रथमो भारतेऽन्तरे ।।१३
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं पारियात्रः सुतोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं दलपालस्सुत स्ततः ।।१४

उन भगवान दशरथि श्री राम के कुश नामधारी पुत्र हुए जिसने दश सहस्र वर्ष तक राज्य किया था अतिथि नामक उसके पुत्र हुआ था। इसने अपने पिता के समान ही राज्य शासन किया था ।।८।। उसके निबन्ध नामक पुत्र हुआ जो कि पिता के समान राज्य सुख भोक्ता हुआ है। इससे नल नाम वाला हुआ था जो कि त्रेता में शक्ति की पूजा करने वाला हुआ था ।।९।। इस नल ने पिता के तुल्य ही राज्य किया था । इसके नाभ पुत्र उत्पन्न हुआ था । इसका राज्य काल पिता के समान ही था। उसका पुण्डरीक पुत्र हुआ था । वह भी पितृ तुल्य राज्य वाला हुआ ।।१०।। क्षेम धन्वा उसका आत्मज उत्पन्न हुआ जिसका राज्य भी पिता के समान था। इसके पुत्र द्वारक ने जन्म गृहण किया था जिसका राज्य पितृतुल्य था ।।११।। द्वारक से अहीन पुत्र हुआ इसका राज्य भी पिता के समान ही था। करू नाम वाला उसका पुत्र हुआ था ।।१२।। उसने त्रेता में शत योजना वाला कुरु क्षेत्र किया था । भारत के अन्तर में यह प्रथम त्रेता का चरण समाप्त हुआ ।।१३।। इसने भी अपने पिता के समान ही राज्य शासन किया था । इसका पुत्र पारियात्र नामधारी समुत्पन्न

हुआ था। उसका पितृ तुल्य राज्य रहा था। इसके पुत्र का नाम दलपाल हुआ था ॥१४॥

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं छद्मकारी तु तत्सुतः।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्मादुक्थःसुतोऽभवत् ॥१५
पितुस्तुल्यं कृत राज्यं वज्रनाभिस्ततोऽभवत्।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं शंगनाभिस्तयोऽभवत् ॥१६
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं व्युत्थनाभिस्ततोऽभवत्।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं विश्वपालस्ततोऽभवत् ॥१७
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं स्वर्णनाभिस्तु तत्सुतः।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं पुष्पसेनस्तु तत्सुतः ॥१८
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं ध्रूवसंधिस्तु तत्सुतः।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यमपवर्मा बु तत्सुतः ॥१९
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं शीघ्रगन्ता तु तत्सुतः।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं मरुपालस्तु तत्सुतः ।२०
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं प्रसूवश्रुत उच्यते।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सूसधि स्तनयोऽभवत्।
त्रेतापादः समाप्तोऽयं प्रथमो भारतेंतरे ॥२१

दलपाल का राज्य पितृ तुल्य था। इसके पुत्र का नाम छद्मकारी हुआ था। छद्मकारी का उक्थ पुत्र हुआ। उक्थ का वज्रनाभि पुत्र हुआ। इसके शङ्ग नामि पुत्र हुआ। इसके व्युत्थनाभि पुत्र हुआ। इसके विश्व-पाल पुत्र हुआ। इन सबका राज्य काल अपने-अपने पिताओं के समान ही हुआ था ॥१६-१७॥ इसके स्वर्ण नाभि पुत्र उत्पन्न हुआ। स्वर्ण नाभि का पुत्र पुष्पसेन उत्पन्न हुआ। इसके पुत्र का नाम ध्रुव सन्धि था। इसका पुत्र अप वर्मा हुआ। इसके शीघ्रगन्ता पुत्र हुआ। उसके पुत्र का नाम मरुपाल हुआ जोकि प्रसूव श्रुत कहा जाता है। इसके पुत्र का नाम सुसन्धि हुआ था। इन सबका राज्य काल भी पिताओं के तुल्य ही हुआ था। यह भारतेऽन्तर में प्रथम त्रेता पाद समाप्त हुआ था ॥१८-२१॥

उदयादुदयं यावद्राज्ञा तत्र सुसंधिना ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं मामर्बस्तनयस्ततः ॥२२
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं महाऽश्वस्तनयोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं बृहद्बालः सुतस्ततः ॥२३
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं बृहद्दशान एव तत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं मुरुक्षेपस्ततोऽभवम् ॥२४
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं वत्सपालस्तु तत्सुतः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं वत्स व्यूहस्ततोऽभवत् ॥२५
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं प्रतिव्योमा ततो नृपः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सुतो देवकरस्ततः ॥२६
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सहदेवस्ततोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं बृहदश्वस्ततो नृपः ॥२७
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं भानुरत्नस्ततोऽभवत्
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सुप्रीतकस्ततोऽभवत् ॥२८

जहाँ तक उदय से उदय होता है वहाँ तक सुसन्धि राजा ने राज्य पिता के तुल्य ही किया था । इसके मामर्ब पुत्र हुआ था । इसके महाश्व पुत्र हुआ था । महाश्व पुत्र का नाम बृहद्बाल था । इसके बृहद्दशान हुआ । इससे मुरुक्षेप नामक पुत्र हुआ । इसके पुत्र का नाम वत्स पाल हुआ । इससे वत्स व्यूह नाम वाला पुत्र हुआ था । वत्स व्यूह से प्रति व्योमा पुत्र का जन्म हुआ था । ये सब अपने पिताओं के समान ही राज्य करने वाले हुए थे । इसके देवकर हुआ जो पितृ तुल्य राज वाला था ॥२२-२६॥ उसके पुत्र का नाम सहदेव हुआ था । सहदेव के बृहदश्व पुत्र हुआ था । इसके पुत्र का नाम भानुरत्न हुआ था । इससे सुप्रतीक नामक पुत्र उत्पन्न हुआ । इन सबका राज्योपभोग अपने पिताओं के समान हुआ था ॥२७-२८॥

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं मरुदेवस्सुतस्ततः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सुनक्षत्रस्ततोऽभवत् ॥२९

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सुत केशीनरस्ततः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यमन्तारिक्षस्ततो नृपः ॥३०
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सुवर्णांगो नृपोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्य पुत्रो ह्यमित्रजित् ॥३१
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं बृहद्राजस्ततोऽभवत् ॥३२
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं धर्मराजस्ततो नृपः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माज्जातः कृतञ्जयः ॥३३
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माज्जातो रणञ्जयः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सञ्जयस्तत्सुता स्मृतः ॥३४
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तत्पुत्रः शाक्यवर्धनः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं क्रोधदानस्तु तत्सुतः ॥३५

सुप्रतीक के पुत्र का नाम मरुदेव था। इससे सुनक्षत्र नामक पुत्र ने जन्म ग्रहण किया था। इसके केशीनर पुत्र हुआ। इसके पुत्र का नाम अन्तरिक्ष नृप हुआ था। इनके पश्चात् सुवर्णाङ्ग के पुत्र का नाम अभित्रजित् था। इससे वृहद्राज उत्पन्न हुआ। वृहद्राज का पुत्र धर्मराज और धर्मराज से कृतञ्जय पुत्र हुए। कृतञ्जय के पुत्र का नाम रणञ्जय हुआ। इसके जो पुत्र उत्पन्न हुआ उसका नाम सञ्जय कहा गया था। इसके पुत्र का नाम शाक्य वर्धन था। इससे फिर क्रोध दान नाम के पुत्र की उत्पत्ति हुई थी। ये सभी अपने-अपने पिताओं के समान ही राज्यभोग करने वाले हुए हैं ॥२६-३५॥

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्मादतुलविक्रमः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं स्तस्माज्जातःप्रसेनजितम् ॥३६
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तत्पुत्रः शूद्रकः स्मृतः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सुरथस्तत्सुतोऽभवत् ॥३७
पितुरर्द्धं कृतं राज्यं सर्वे तु रघुवंशजाः ।
पञ्चषष्टि पिता भूपा देवीपूजनतत्परा ॥३८
हिंसायज्ञपराः सर्व स्वर्गं लोकमितो गताः ।
बुद्धा जाताश्च ये पुत्रास्ते सर्वे वर्णसंकराः ॥३९

त्रेतातृतीयचरणप्रारम्भेन नवतां गताः ।
इन्द्रेण प्रेषितो भूमौ चन्द्रमा रोहिणीपतिः ।।४०
प्रयागनगरे रम्ये भूमिराज्यमचीकरत् ।
विष्णुभक्तश्चन्द्रमाश्च शिवपूजनतत्परः ।।४१
मायादेवीप्रसन्नार्थे शतं यज्ञमचीकरत् ।
अष्टादशसहस्त्राणि राज्यं कृत्वा दिवं गतः ।।४२

क्रोधदान के अतुल विक्रम पुत्र का जन्म हुआ था जिसने पितृ तुल्य राज्य किया था । इससे प्रसेनजित् पुत्र हुआ, प्रसेनजित से शूद्रक की उत्पत्ति हुई इससे सुरथ ने जन्म ग्रहण किया । इन सबने पितृ तुल्य राज्यों के सुख का उपभोग किया था । समस्त रघुवश में उत्पन्न होने वालों ने पिता का आधा राज्य किया था । ये पैंसठ राजा हुए हैं जो पिता थे और देवी के पूजन करने में तत्पर रहा करते थे ।।३६-३८।। ये सब हिंसा यज्ञों के परायण थे और सभी यहाँ से स्वर्ग लोक में चले गये थे । जो पुत्र बुद्ध उत्पन्न हुए वे सब वर्ण सङ्कर थे ।।३९।। त्रेता के तृतीय चरण के प्रारम्भ होने से ये नवीनता को प्राप्त हुए थे । इन्द्रदेव ने इस भूमण्डल रोहिणी पति चन्द्रमा को प्रेषित किया था ।।४०। उसने रम्य प्रयाग नगर में भूमि का राज्य किया था । चन्द्रमा विष्णु का भक्त और शिव की पूजा करने में सदा तत्पर रहा करता था ।।४१।। इसने माया देवी की प्रसन्नता के लिये सौ यज्ञ किये थे । अठारह सहस्र वर्ष तक यहाँ पर राज्य सुख का अनुभव करके स्वर्ग लोक को गया था ।।४२।।

तस्य पुत्रो बुधो नाम मेरुदेवस्य वै सुतः ।
इलामुद्वाह्य धर्मेण तस्माज्जातः पुरूरवाः ।।४३
चतुर्दशसहस्राणि भूमिराज्यमचीकरत ।
उर्वशीं सोऽपि स्वर्वेश्यां समये नैव भोग्यवान् । ४४
आयुर्नाम सुतो जातो धर्मात्मा विष्णुतत्परः ।
षट्त्रिंच्च सहस्राणि राज्यं कृत्वा पुरूरवाः ।।४५
गधर्वलोक संप्राप्य मोदते दिवि देववत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यमायुषो नहुषः सुतः ।।४६

पितुस्तुल्यं क्रमं राज्यं ततः शक्रत्वमागतः ।
त्रिलोकीं स्ववशं चक्रे वर्षमेकसहस्रकम् ॥४७

इसके पुत्र का नाम बुध हुआ था जोकि मेरुदेव का पुत्र था । इसने इला से धर्म विधिके साथ विवाह किया था और उससे पुरूरवा पुत्र उत्पन्न हुआ था ॥४३॥ इस पुरूरवा राजा ने चौदह सहस्र वर्ष तक राज्य किया था । उसने भी समय पर उर्वशी नाम वाली स्वर्ग की अप्सरा से भोग किया था ॥४४॥ इससे आयु नामधारी पुत्र समुत्पन्न हुआ था जो कि परम धर्मात्मा था और विष्णु भगवान की आराधना में तत्पर रहा करता था । पुरूरवा छत्तीस हजार वर्ष तक राज्य करके फिर गन्धर्व लोक में पहुँचा और स्वर्ग में देवों की भाँति आनन्दोप भोग करता था । पितृतुल्य आयु तक राज्य किया । इसके नहुष नामक पुत्र ने जन्म ग्रहण किया था ॥४५-४६॥ इस राजा नहुष ने अपने बराबर ही समय तक राज्य शासन किया और फिर इन्द्रत्व की पदवी प्राप्त की थी । एक सहस्र वर्ष पर्यन्त इसने त्रिलोकी को अपने वश में कर लिया था ॥४७॥

मुनेर्दुर्वाससः शापान्नृपोऽजगरतां गतः ।
पञ्च पुत्रा ययातेश्च त्रयो म्लेच्छत्वमागताः ॥४८
द्वौ तथार्यत्वमापन्नौ यदुर्ज्येष्ठः पूरुर्लघुः ।
तपोबलप्रभावेण राज्यं लक्षाब्दसमितम् ॥४९
कृत्वा विष्णुप्रसादेन ततो वैकुण्ठमागतः ।
यदोः पुत्रः स्मृतः क्रोष्टा राज्यं षष्टिसहस्रकम् ॥५०
वृजिनघ्नस्सुतस्तस्माद्राज्यं विंशत्सहस्रकम् ।
तस्मात्स्वाहार्चनः पुत्रः कृतं राज्यं पितुस्समम् ॥५१
तस्माच्चित्ररथः पुत्रः कृतं राज्यं पितुस्समम् ।
अरविंदःसुतस्तस्मात्कृतं राज्यं पितुः समम् ॥५२
अथ श्रवास्ततो जातस्तेजस्वी विष्णुतत्परः ।
पितुरर्द्धं कृतं राज्यं तत्पुत्रस्तामसः स्मृतः ॥५३
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्मादुशनस्सुतः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं शीताशुकनृपोऽभवत् ॥५४

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं कमलांशुस्ततोऽभवत् ।।५५
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं पारावतसुतस्ततः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं जामघस्तत्सुतोऽभवत् ।।५६

महाक्रोधी दुर्वासा मुनि के शाप से नृप अजगर हो गया था । ययाति राजा के पाँच पुत्र थे उनमें तीन पुत्र म्लेच्छ हो गये थे ।।४८।। दो शेष थे वे आर्यत्व को प्राप्त हुए । उनमे ज्येष्ठ यदु था और लघु पुरु था । तपस्या के बल प्रभाव से एक लाख वर्ष तक राज्य सुख भोगकर भगवान् विष्णु के प्रसाद से उसके पश्चात् वैकुण्ठ लोक चला गया था । यदु का पुत्र क्रोष्ठा था जिसने साठ हज़ार वर्ष पर्यन्त राज्य किया था ।।४९-५०।। इसका पुत्र वृजिनघ्न हुआ । उसने बीस सहस्र वर्ष तक राज्य किया था । उससे स्वाहार्चन नामक पुत्र हुआ जिसने अपने पिता के बराबर ही समय तक राज्य किया था ।।५१।। इसका पुत्र चित्ररथ हुआ जिसने भी पितृ तुल्य राज्य किया था । इस चित्ररथ के यहाँ अरविन्द नामक पुत्र ने जन्म लिया था । इसने पिता के समान राज्य किया था ।।५२।। इसके अनन्तर उससे श्रवा ने जन्म ग्रहण किया था जो बड़ा तेजस्वी और विष्णु की भक्ति में तत्पर रहा करता था । इसने पिता के समय से आधे समय तक राज्य किया था । इसका पुत्र तामस उत्पन्न हुआ था इसने पितृ तुल्य राज्य किया था इससे उशन हुआ, उसके शीतांशुक नृप पुत्र रूप में हुआ था । शीतांशुक का पुत्र कमलांशु हुआ और फिर पारावत पुत्र हुआ, इन सबने अपने पिता के समय के तुल्य हो राज्य सुख प्राप्त किया था इसका पुत्र जामघना मवाला उत्पन्न हुआ था ।।५३-५६।।

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं विदर्भस्तत्सुतोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं क्राथो नाम सुतस्ततः ।।५७
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं कुन्तिभोजस्तु तत्सुतः ।
पुरुर्दैत्यसुतापुत्रः पाताले वृषपर्वणः ।।५८
उषित्वा नगरे तस्मिन्माया विद्यस्ततोऽभवत् ।
प्रयागस्य प्रतिष्ठाने पुरे राज्यमथाकरोत् ।।५९

दशवर्षसहस्राणि राज्यं कृत्वा दिवं गतः ।
देवीभक्तः स नृपतिस्तत्पुत्रो जनयेजयः ॥६०

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं प्रचिन्वांस्तत्सुतोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं प्रवीरस्तनयोऽभवत् ॥६१

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं नभस्यस्तनयोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं भवदस्तत्सुतस्स्मृतः ॥६२

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सुद्युम्नस्तनयोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं पुत्रो बाहुगरः स्मृतः ॥६३

इस जामघ ने भी पितृ तुल्य राज्य किया था इसके जो पुत्र हुआ उसका नाम विदर्भ था और विदर्भ के क्राथ आत्मज उत्पन्न हुआ था। इन दोनों ने पिताओं के समान ही राज्य किया था। क्राथ का पुत्र कुन्तिभोज हुआ था। पुरु दैत्यसुता का पुत्र था। वृषपर्वण ने पाताल निवास कर लिया था। उस नगर में उसका पुत्र मायाविद्य हुआ था। इसने प्रयाग के प्रतिष्ठान पुर में राज्य शासन किया था ॥५७-५९॥ इसने दश सहस्र वर्ष पर्यन्त राज्य करके अन्त में यह स्वर्ग लोक में चला गया था। यह राजा देवी का परमभक्त हुआ है। इसका पुत्र जनयेजय हुआ था ॥६०॥ इसका राज्य काल भी पिता के समान ही था। इसका पुत्र प्रचिन्वान् हुआ था उसके प्रवीर हुआ और प्रवीर का पुत्र नभस्य उत्पन्न हुआ था फिर इसके भवद पुत्र हुआ, इन सब का राज्य करने का समय अपने-अपने पिताओं के समान ही था। भवद का पुत्र सुद्युम्न नाम वाला नृपति हुआ था। इसने भी अपने पिता के समान ही राज्य किया था। इसके बाहुगर नामक पुत्र उत्पन्न हुआ था ॥६१-६३॥

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं संयातिस्तनतोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं धनयातिस्ततोऽभवत् ॥६४

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यमैन्द्राश्वस्तनयोऽभवत् ।
पितुस्तुल्यं कृत राज्यं तस्माद्रंतिनरः सुतः ॥६५

पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तत्पुत्रः सुतपाः स्मृतः ।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं सवरणस्तनयस्ततः ॥६६
हिमालयगिरौ प्राप्ते तपः कर्तुं मनो दधत् ।
शतवर्षं ततः सूर्यस्तपतीं नाम कन्यकाम् ॥६७
संवरणाय ददौ तुष्टो रविलोकं नृपो गतः ।
ततो मायाप्रभावेन युगं प्रलयमागतम् ॥६८
चत्वारः सागरा वृद्धा भारतं क्षयतां गतम् ।
द्विवर्षे सागरे भूमिरुषित्वा भूधरैस्सह ॥६९
महावायुप्रभावेन सागराः शुष्कता गताः ।
अगस्त्यतेजसा भूमिः स्थली भूत्वा प्रदृश्यते ॥७०
पञ्चवर्षांतरे भूमिर्वृक्षदूर्वादिसयुता ।
सूर्याज्ञया च संवर्णस्तपत्या मुनिना सह ॥७१
वशिष्ठेन त्रिवर्णैश्च मुख्यैः सार्द्धं समागतः ॥७२

इसने भी पितृ तुल्य राज्य किया था । इसका तनय संयाति नाम वाला हुआ था। इसका राज्य काल पिता के ही समान था । उसके धनयाति नामधारी पुत्र उत्पन्न हुआ था । धनयाति के ऐन्द्राश्व पुत्र हुआ और इसके रन्ति नरसुत उत्पन्न हुआ था । इसके सुतया पुत्र हुआ और सुतया के सवरण नामक आत्मज ने जन्म ग्रहण किया था। इन सबका राज्य काल अपने पिताओं के राज्य काल के समान हुआ था । सवरण ने हिमाचल में जाकर तप करने का मन में विचार किया था और वहाँ सौ वर्ष तक तपस्या की थी । इस तप से प्रसन्न होकर सूर्य देव ने तपती नाम वाली कन्या को सवरण के लिये दे दिया था । राजा परम सन्तुष्ट होकर सूर्य लोक में चला गया था । इसके पश्चात माया के प्रभाव से प्रलय का युग आ गया था ॥६४-६८॥ चारों महासमुद्र इतने बढ़ गये थे कि यह भारत देश क्षयता को प्राप्त हो गया था । इस भूमि ने समस्त भूधरों के सहित दो वर्ष तक सागर में ही निवास किया था । इसके पश्चात महा

वायु के प्रभाव से ये सागर शुष्क हुए थे। अगस्त्य के तेज से यह भूमि शुष्क होकर दिखाई देने लगी थी। पाँच वर्ष के अन्तर हो जाने पर यह समस्त भूमण्डल वृक्ष तथा दूभ आदि से युक्त हुआ था। भगवान् सूर्य की आज्ञा से सवरण तपती को साथ में लेकर मुनि वशिष्ठ और प्रमुख त्रिवर्णों के साथ यहां आये थे ॥६६-७२॥

---

## ॥ द्वापरयुगीयभूपवृत्तान्तवर्णनम् ॥

संवर्णश्च महीपालः कस्मिन्काले समागतः ।
लोमहर्षण मे ब्रूहि द्वापरस्य नृपांस्तथा ॥१
भाद्रस्य कृष्णपक्षे तु त्रयोदश्यां भृगौ दिने ।
संवर्णो मुनिभिः सार्द्धं प्रतिष्ठाने समागतः ॥२
प्रतिष्ठानं कृतं रम्यं पञ्चयोजनमायतम् ।
अर्द्धक्रोशोन्नतं हर्म्यं रचितं विश्वकर्मणा ॥३
बुद्धिवंशे प्रसेनस्य सत्ताया भूपतिः कृतः ।
यदुवंशे सात्वतश्च मधुराभूपतिः कृतः ॥४
म्लेच्छवंशे श्मश्रुपालो मरुदेशस्य भूपतिः ।
क्रमेण वर्द्धिता भूपाः प्रजाभिः सहिता भुवि ॥५
दशवर्षसहस्राणि संवर्णो भूपतिः स्मृतः ।
तस्यात्मजाऽयमर्चाज्ञः कृतं राज्यं पितुस्समम् ॥६
तस्य पुत्रः सूरिजापी पितुरर्द्धं च राज्यकृत् ।
सूर्ययज्ञस्तस्य पुत्रः सौरयज्ञपरायणः ॥७

इस अध्याय में द्वापर युग के होने वाले भूपों के वृत्तान्त का वर्णन किया जाता है। शौनक मुनि ने कहा—हे लोमहर्षण ! वह संवरण राजा किस समय में आया था—यह बताइये और अब द्वापर युग के

राजाओं के विषय में मुझे वर्णन करने की कृपा करें। सूतजी ने कहा—भाद्रपद मास के कृष्ण पक्ष में त्रयोदशी तिथि के दिन शुक्रवार में राजा संवर्ण मुनियों के साथ प्रतिष्ठान में आया था ॥१-२॥ उस प्रतिष्ठान को पाँच योजन के विस्तार वाला परम सुन्दर बनाया था। विश्व कर्मा ने आधे कोश जितना ऊँचा हर्म्य बना दिया था ॥३॥ बुद्धि वंश में प्रसेन को सत्ता का राजा किया गया था। यदुवंश में सात्वत मथुरा का भूपति किया गया ॥४॥ म्लेच्छ वंश में श्मश्रुपाल मरु देश का राजा हुआ था। इस तरह क्रम से भूपगण इस भूमण्डल में क्रम से बढ़ते हुए चले गए थे और उनकी प्रजा भी साथ बढ़ती रही थी ॥५॥ दश सहस्र वर्ष तक संवर्ण राजा कहा गया था। उसका पुत्र अर्चाङ्ग हुआ जिसने अपने पिता के समान ही राज्य किया था ॥६॥ इसका पुत्र सूरिजापी हुआ था जिसका राज्यकाल पिता से आधा रहा था। इसका पुत्र सूरियज्ञ हुआ जोकि सौरयज्ञ में परायण था ॥७॥

शतहीनं कृतं राज्यं तस्मादातिथ्यवर्द्धनः ।
शतहीनं कृतं राज्यं द्वादशात्मा तु तत्सुतः ॥८
शतहीनं कृतं राज्यं तस्माज्जातो दिवाकरः ।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्माज्जातः प्रभाकरः ॥९
शतहीनं कृतं राज्यं भास्वदात्मा च तत्सुतः ।
शतहीनं कृतं राज्यं विवस्वज्ज्ञस्तदात्मजः ॥१०
शतहीनं कृतं राज्यं हरिदश्वार्चनस्ततः ।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्माद्वैकर्तनः सुतः ॥११
शतहीनं कृतं राज्यं स्तस्मादर्केष्टिमान्सुतः ।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्मान्मार्तण्डवत्सलः ॥१२
शतहीनं कृतं राज्यं मिहिरार्थस्तु तत्सुतः ।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्मादरुणपोषणः ॥१३
शतहीनं कृतं राज्यं तस्माद्द्युमणिवत्सलः ।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्मात्तरणियज्ञवान् ॥१४

इस सूर्ययज्ञ राजा ने शतहीन राज्य किया था। इसके अतिथ्य वर्धन पुत्र हुआ। इसका राज्यकाल भी पिता से एक सौ वर्ष कम हुआ था। इसके द्वादशात्मा नामक पुत्र ने जन्म लिया था। इसका शतहीन राज्य था। द्वादशात्मा के दिवाकर पुत्र उत्पन्न हुआ, इसके प्रभाकर सुत हुआ फिर इसके भास्वदात्मा पुत्र हुआ। इस भास्वदात्मा के विवस्वज्ज्ञ पुत्र हुआ। इसके हरिदश्वार्चन उत्पन्न हुआ। इसके वैकर्त्तन पुत्र ने जन्म ग्रहण किया था, इन सबका राज्य काल अपने पिताओं से सौ-सौ वर्ष कम होता चला आया था ॥८-११॥ वैकर्त्तन के अर्केष्टिमान् पुत्र हुआ जिसने शतहीन राज्य किया था। अर्केष्टिमान के मार्त्तण्ड वत्सल नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई थी जिसका राज्य शतहीन था। उसका पुत्र मिहिरार्थं नामधारी हुआ था। इसने भी शतहीन राज्य किया था। इसका पुत्र अरुण पोषण उत्पन्न हुआ जिसने शतहीन राज्य किया इसके धुमणिवत्सल पुत्र हुआ। इसने भी एक सौ वर्ष कम राज्य किया था। धुमणिवत्सल का पुत्र तरणि यज्ञक उत्पन्न हुआ था ॥१२-१४॥

शतहीनं कृतं राज्यं तस्मान्मैत्रेष्टिवर्धनः।
शतहीनं कृतं राज्यं चित्रभानूर्जकस्ततः ॥१५
शतहीनं कृतं राज्य तस्माद्वैरोचनः स्मृतः।
शतहीनं कृतं राज्यं हंसन्यायी तु तत्सुतः ॥१६
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माद्वेद प्रवर्धनः।
शतहीनं कृतं राज्यं तस्मात्सावित्र उच्यते ॥१७
शतहीनं कृतं राज्यं धनपालस्ततोऽभवत्।
शतहीनं कृतं राज्यं म्लेच्छहन्ता सुतः स्मृतः ॥१८
शतहीनं कृतं राज्यं तस्मादानंदवर्द्धनः।
शतहीनं कृतं राज्यं धर्मपालसुतस्ततः ॥१९
शतहीनं कृतं राज्यं ब्रह्मभक्त सुतस्ततः।
पितुस्तुल्यं कृतं राज्यं तस्माद्ब्रह्मोष्ठिवर्द्धनः ॥२०

